इस शिक्षा-केन्द्रमें भी अन्य शिक्षा-केन्द्रोंकी तरह बौद्धिक विकासके लिए हर तरहके विषय पढ़ाए जाते हैं। इस विभागमें कई तरहके परीक्षण चल रहे हैं। बालविभागके बाद एक यह परीक्षण किया जा रहा है कि बच्चेको जिस विषययें अधिक रुचि हो उसे वह जितनी देर तक पढ़ना चाहे पढ़ता रहे। इस विभागमें हर विषयके लिये एक एक अध्यापक अपने निश्चित स्थान पर रहता है। आशा यह की जाती है कि बच्चा स्वयं ही पढ़ने और समझनेकी कोशिश करे और जब वह किसी गुत्थीको अपने आप न सुलझा सके तभी सहायताके लिए अध्यापकके पास जाय।

दूसरे परीक्षणमें विद्यार्थी हर अन्तरमें विषय बदलता रहता है, किन्तु प्रयत्न यह होता है कि जहांतक हो सके वह अपने आप सोचे, समझे और सीखे। इस विभागमें भी अध्यापक उपस्थित रहते हैं, किन्तु सहायताके लिए ही। यहाँ परीक्षा लेनेका ढंग भी औरोंसे न्यारा है। विद्यार्थी जब खुद महसूस करे कि वह अमुक विषयमें परीक्षा देनेके लिये तैयार है तब अपने अध्यापकको सूचना दे देता है। परीक्षा देनेका समय भी सीमित नहीं होता। परीक्षा उसकी रटाईकी क्षमताको जाँचनेके लिए नहीं, उसकी समझको परखनेके लिये होती है। इसलिए नकल करनेका सवाल नहीं उठता। इसलिए परीक्षा देनेमें उसे कड़े नियमोंका सामना नहीं करना पड़ता। श्रीअरविन्दका कहना है कि भारतके पतनके कारणोंमें एक बड़ा कारण यह है कि हमने मौलिक विचारको तिलांजलि दे दी है। हमारी शिक्षण-संस्थाएं विद्यार्थीको सिखाती हैं: 'लीक लीक गाड़ी चले, लीकहि चले सपूत'। इसीका परिणाम है कि आज हमारे देशवासी या तो यूरोप और अमरीकाका या रूस और चीनका अंधा अनुकरण करनेमें ही गौरव मानते हैं। श्री-अरविन्द किसी भी अनुकरणके विरोधी हैं। वे चाहते हैं कि प्रत्येक व्यक्ति संसारमें अपना स्थान ढूंढ़ सके। इसलिए उन्होंने शिक्षामें मौलिक विचारको बहुत अधिक महत्त्व दिया है। हमारा शिक्षा-केन्द्र इस दिशामें प्रयास कर रहा है। परीक्षा, गृहकार्य, श्रेणीकार्य सभीका समान महत्त्व है। यह देखनेका प्रयास नहीं किया जाता कि विद्यार्थीने कितना निगल लिया, बल्कि यह देखा जाता है कि उसने कितना आत्मसात् किया, उसके अन्तरमें कितना पैठ पाया।

श्रीअरविन्दका यह मत रहा है कि शिक्षा द्वारा बालककी सुषुप्त आत्माको जाग्रत करना चाहिये। सारी शिक्षाका ध्येय यही होना चाहिये कि बच्चा आत्माको पहचाने और अपने जीवनको उसीके प्रकाशमें गढ़ता जाय। इसलिए इस शिक्षाकेन्द्रमें पढ़ाई ज्ञानप्राप्तिके लिये ही है, यह बात न सिर्फ दुहरायी जाती है बल्कि क्रियान्वित भी की जाती है, क्योंकि जिन डिग्रियोंके बलपर नौकरी या पद दिये जाते हैं उनका शिक्षा-केन्द्रमें स्थान नहीं है।

शिक्षा-केन्द्रमें एक और महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त पर जोर दिया जाता है और यह है व्यक्तिगत स्वतंत्रता। केन्द्रके बच्चे अपनी रुचिके मुताबिक विषय चुन सकते हैं। इतना ही नहीं एक सत्रके बाद छोड़ भी सकते हैं। श्रीअरविन्दका यह विचार है कि पूर्ण स्वातंत्र्यमें ही व्यक्तिका समुचित विकास हो सकता है।

विद्यालयकी एक और विशेषता यह है कि यहां भारत तथा यूरोपकी अनेक भाषाएँ सिखायी जाती हैं, जिनसे अन्तर्राष्ट्रीय सद्भाव पैदा होनेकी संभावना बढ़ती है। केन्द्रमें चलनेवाले परीक्षणोंका परिणाम हम अभी नहीं देख सकते, क्योंकि अभी तक वे शोधकी अवस्थामें ही हैं। हम श्रीअरविन्दके सिद्धान्तोंका ढोल पीटनेकी जगह उन्हें मूर्तरूप देकर देशके सामने रखना चाहते हैं।

## ☆ ☆ ☆ श्री माताजीकी शिक्षण-दृष्टि

लेखक : श्री ऋषभचंद, श्री अरविंद आश्रम, पोंडिचेरी

### शिक्षाके विषयमें श्री माताजीका विचार

यह अधिकसे अधिक माना जा रहा है कि वर्तमान सांस्कृतिक संकटके लिए मानव-चेतनाके विकृत तथा अन्धकारमय होनेके लिए, और नैतिकता एवं अनुशासनके पतनके लिए यदि कोई चीज उत्तरदायी है तो वह शिक्षा ही है। आज मानव-समाजमें फैली हुई बुराइयाँ जो उसे ही विनष्ट और विकृत करने-का भय दिखा रही हैं, मानवने अपने ही तर्कशील अज्ञानके कारण अपने अन्दर वसा ली हैं और बढ़ा ली हैं, क्योंकि जो शिक्षा उसने पायी है उसने उसके अन्दर अपने-आपको जानने, अपने जीवनके अभिप्राय एवं लक्ष्य जानने, आत्मसंयम सीखने एवं अच्छे और बुरे, जो कुछ उसे वर्द्धित तथा प्रकाशित करते हैं और जो कुछ उसे अन्धकार तथा भ्रममें खींच गिराते हैं उनका विभेद करनेकी जिज्ञासा ही नहीं जागृत की है। लघु दृष्टिवाली भौतिकतासे आवद्ध, जीवनके उच्चतर मूल्योंसे अनभिज्ञ, तथा मानवके ऊपरी मन एवं उसकी भौतिक सत्तासे ही केवल अपना सम्वन्ध रखनेवाली शिक्षाने इस प्रकारकी मानव-जाति पैदा कर दी है जो बिलकुल अपूर्णतया विकसित, आंतरिक संस्कृतिमें अपरिपक्व और अन्धकारकी विनाश-कारी शक्तियोंकी सहज शिकार है। इसने मानवकी वुद्धिको अत्यधिक प्रश्रय देकर और उसके गहरे भागोंकी उपेक्षा करके उसे, उसके मानसिक हठकी अंधतामें, अपने ही नाशका रास्ता तैयार करनेमें सहायता दी है।

श्रीअरविन्द अंतर्राष्ट्रीय शिक्षा-केन्द्रके लिए श्रीमाताजी द्वारा निर्मित शिक्षा-पद्धति छात्रमें सर्वसमन्वित व्यक्तित्वके सर्जनके निमित्त सर्वांगीण पद्धति है। इसका अध्ययन उन्हीं लोगोंको करना चाहिये जो युवकों-की सर्वांगी पूर्णताकी अभिलाषा रखते हैं, क्योंकि वालक तथा युवककी शिक्षाके स्वरूप पर ही मानव-जातिका भाग्य अवलम्बित रहता है।

श्रीमाताजी कहती हैं, "मनुष्यकी शिक्षा उसके जन्मकालसे ही आरम्भ हो जानी चाहिए और उसके समूचे जीवन भर चलती रहनी चाहिए। और यदि शिक्षाको अपना अधिकतम फल प्राप्त करना हो तो उसे उसके (वालकके) जन्मसे पहले ही आरंभ हो जाना चाहिए। स्वयं माता ही शिक्षाका प्रारंभ द्विविध क्रियासे करें: वह अपनेको शिक्षित करें, पढ़ने और लिखनेके द्वारा ही आवश्यक नहीं, वरन् अपनी प्रकृतिकी ही उन्नतिके द्वारा वह अपने विचारोंको ही शुद्ध एवं उच्च करें, अपनी भाव-भावनाओंको उदार एवं विशाल बनावें, और अपने कार्यों तथा वातावरणको यथासंभव सुसमंजस एवं सादगीसे भरा हुआ बनावें। और वह बच्चेको ऊँचेसे ऊँचे आदर्श, जिसकी धारणा वह कर सकती हैं, के अनुसार बनावें तथा इसके लिए दृढ़ एवं निश्चित संकल्प रखें।" इससे "बच्चेको अधिकसे अधिक संभावनाओंके साथ जगत्में आनेके लिए" खूव उत्तम अवस्थाएँ प्राप्त होंगी।

श्रीमाताजीने जिस शिक्षाका प्रतिपादन किया है उसे पूर्ण सर्वांगीण एकतास्वरूप मानव-सत्ताकी पाँच प्रमुख क्रियाओं भौतिक, प्राणिक, मानसिक, आंतरात्मिक और आध्यात्मिकसे सम्बन्ध रखनेवाले पाँच पहलू हैं। साधारणतया शिक्षाके ये सव पहलू नियमित क्रममें अनुसरण करते हैं, किन्तु वे सम्मिलित और संयुक्त भी हो सकते हैं, और "सबोंको जीवनके अंतकाल तक परस्पर एक-दूसरेको पूर्ण बनाते हुए जारी रहना चाहिए।"

श्रीमाँ माता-पिताओंकी पुनर्शिक्षाको ही अधिक महत्त्व प्रदान करती हैं। अपने बच्चोंको अच्छी तरह शिक्षित करनेके उपयुक्त होनेके लिए माता-पिताओंको सबसे पहली चीज जो करनी है वह है अपने

विषयमें सचेतन होना और अपने ऊपर स्वामित्व स्थापित करना ताकि अपने बच्चोंके सामने बुरे उदाहरण न उपस्थित करें। क्योंकि, शिक्षामें उदाहरणसे अधिक महत्त्वपूर्ण कुछ भी नहीं है। उपदेशों और बुद्धिमत्तापूर्ण परामर्शोंसे बहुत ही थोड़ा प्रभाव पड़ता है, "यदि हम अपने जीवन्त उदाहरणके द्वारा अपनी सिखाई बातोंका सत्य उसे न दिखा दें। सच्चाई, ईमानदारी, स्पष्टवादिता, साहस, निष्कामभाव, निःस्वार्थता, धैर्य, सहनशीलता, अध्यवसाय, शान्ति, स्थिरता, आत्मसंयम आदि सभी ऐसे गुण हैं, जो सुन्दर भाषणोंकी अपेक्षा अनन्त गुण अधिक अच्छे रूपमें अपने उदाहरणके द्वारा सिखाये जाते हैं। "माता-पिताओ ! एक ऊँचा आदर्श अपने सामने रखो और उसी आदर्शके अनुकूल सर्वदा कार्य करो। तुम देखोगे कि तुम्हारा बच्चा भी धीरे धीरे उस आदर्शको अपने अन्दर ला रहा है और जो सब गुण तुम उसके स्वभावमें देखना चाहते हो उन्हें वह अपने-आप अभिव्यक्त कर रहा है।"

माता-पिताओंको अपने बच्चों पर पड़नेवाले अपने स्वभावके ही दोषों और दुर्बलताओंके भयानक प्रभावोंसे सचेत तथा जाग्रत होना चाहिए। यदि वे क्रुद्ध हो जाते हैं, या झूठ बोलते हैं, या किसी तरह आत्मसंयमका अभाव दिखलाते हैं तो उन्हीं दुर्गुणोंको अपने बच्चेमें पाकर केवल अपने आपको ही धन्य-वाद देना है।

ऐसी परिस्थितियोंमें दंड तो निरर्थकसे भी अधिक बुरा होता है। इससे तो विद्रोह और हठ ही पैदा होते हैं। माता-पिताओंको याद रखना चाहिए कि बचपन और प्रारम्भिक यौवन जीवनके अत्यधिक प्रभावग्राही काल हैं। माता-पिताओं और उनके बच्चोंके बीच या शिक्षक और छात्रके बीच किसी तरह भयका स्थान नहीं रहना चाहिए, क्योंकि, "भयके द्वारा शिक्षा देना बड़ा खतरनाक तरीका है; यह सदा ही छल-कपट और असत्यको उत्पन्न करता है। स्पष्टदर्शी, सुदृढ़ पर साथ ही कोमल प्रेम और पर्याप्त व्यावहारिक ज्ञान विश्वासका बन्धन पैदा करते हैं, जो तुम्हारे बच्चेकी शिक्षाको फलदायी बनानेके लिए अत्यन्त आवश्यक होता है।"

**शरीरकी शिक्षा**

शरीर आदतोंसे आबद्ध होता है। भोजन, निद्रा, स्वास्थ्य-विज्ञान और स्वच्छताके विषयमें यदि बच्चा एकदम अपने जन्मसे ही अच्छी आदतें डाले तो यह उसे बादके जीवनमें बहुत-सी तकलीफों और असुविधाओंसे बचा देगा। बच्चोंको सहज भावसे बढ़ने देना चाहिए और भोजनके सम्बन्धमें अपना निजी स्वाद बनाने देना चाहिए। जिन चीजोंके लिए बच्चोंको स्वाभाविक अरुचि या नापसन्दगी हो, उन चीजों-को खानेके लिए उन्हें बाध्य नहीं करना चाहिए; कारण कि बच्चेका शरीर पशुके शरीरकी तरह अपने लाभ और हानिकी चीजोंके बारेमें सहज प्रवृत्ति रखता है और इस प्रवृत्तिको नष्ट नहीं होने देना चाहिए। "बच्चेके भोजनमें वे सभी रासायनिक और शक्तिशाली तत्त्व होने चाहिए जो शरीरके सभी अंगोंके विकास और संतुलित वृद्धिके लिए आवश्यक हैं।"

बच्चोंको रोगसे अपनी सुरक्षा करना सिखाना चाहिए, उनमें भय भरकर नहीं बल्कि उनमें यह प्रभाव डालकर कि रोग तो त्रुटि या दुर्बलताका चिह्न, हीनताका सूचक है, गौरव माननेकी चीज नहीं। शरीरके स्वास्थ्य और अच्छी आदतोंके नियमोंका ज्ञान उन्हें रोगके अनेक आक्रमणोंसे सुरक्षित कर देगा।

ज्यों ही बच्चा अपने अंगोंका व्यवहार करने योग्य हो जाय उसे नियमित शारीरिक व्यायामका अभ्यास बना लेना चाहिए, केवल स्वस्थ रहनेके लिए नहीं वरन् अपने शरीरके सभी भागोंको विकसित करनेके लिए उसे सौंदर्य एवं शरीरके सुसमंजस विकासकी रुचि निर्मित करना सिखाना चाहिए, निश्चय ही दिखावेके लिए या दूसरोंको प्रसन्न करनेके लिए नहीं, वरन् स्वयं सौंदर्यके प्रेमके लिए ही। "अगर धूपमें एक घंटा व्यायाम किया जाय तो कमजोरी या खूनकी कमी दूर करनेमें वह बलवर्धक दवाओं

(Tonics) के एक समूचे भंडारसे कहीं अधिक काम करता है।" अतः बच्चोंको शारीरिक स्वास्थ्य, वल और सन्तुलनके लिए आदत सिखा देनी चाहिए।

**प्राणकी शिक्षा**

आधुनिक शिक्षा-संस्थाओंमें प्राणकी शिक्षा शायद ही दी जाती है और फिर भी श्रीमाताजीके अनुसार यह सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण और सबसे अधिक आवश्यक है। प्राण ही वासनाओं, इच्छाओं, अंध आवेगों और आकुल आकांक्षाओंका स्थान है, और जब तक यह शुद्ध और अन्तरात्माकी समस्वरताके साथ एक नहीं हो जाता तब तक यह मनुष्यमें पशुका राज्य जारी रखेगा तथा मानव-व्यक्तित्वकी सर्वांगीणताके सारे प्रयत्नोंको निरर्थक करता रहेगा। तथापि यह अपने अन्दर "वल-वीर्य, शक्ति-सामर्थ्य, उत्साह और अमोघ क्रियाशीलता" निहित रखनेके कारण जीवनमें आत्माकी आत्म-अभिव्यक्तिका अत्यधिक उपयोगी यंत्र है। अतएव इसको न तो प्रश्रय देना, न भूखों मारना ही चाहिए, बल्कि इसे प्रकाशित और रूपांतरित करना तथा आत्माका वाहन बनाना चाहिए। "प्राणकी शिक्षाके दो प्रधान रूप हैं। वे दोनों ही लक्ष्य और पद्धतिकी दृष्टिसे एक-दूसरेसे सर्वथा भिन्न हैं, पर हैं दोनों ही एकसमान महत्त्वपूर्ण। पहला इन्द्रियोंके विकास और उनके उपयोगसे सम्बन्ध रखता है और दूसरा है अपने चरित्रके विषयमें सचेतन होना और धीरे धीरे उस पर प्रभुत्व स्थापित कर अन्तमें उसका रूपांतर साधित करना।" इन्द्रियोंको इस प्रकार विधिपूर्वक सुशिक्षित करना चाहिए कि वे अपनी क्रियामें शक्ति और यथार्थता विकसित कर सकें जो साधारणतः उनमें नहीं होतीं। उन्हें उन चीजोंसे प्रेम करनेकी भी शिक्षा देनी चाहिए जो सुन्दर और सामंजस्यपूर्ण हैं, जो उन्नत एवं उदात्त हैं। इन्द्रियोंकी यह सौंदर्य-बोधात्मक शिक्षा चरित्र-निर्माणमें पर्याप्त सहायता करेगी तथा छात्रके व्यवहारमें स्वभावतः ही प्रतिबिंबित होगी।

मालूम होता है कि गत महायुद्धोंके तुरन्त बाद और उनके द्वारा उद्दीपित भयानक स्नायविक उत्तेजनाके फलस्वरूप, मानो मानव-सभ्यताके पतन और समाज-व्यवस्थाके भंग होनेके चिह्नके रूपमें, एक प्रकारकी वर्द्धमान नीचताने मनुष्य-जीवनको, व्यक्तिगत रूपसे और सामूहिक रूपसे भी अधिकृत कर लिया है, विशेषकर सौंदर्य-लक्षी जीवन और इन्द्रियोंके जीवनके स्तरमें। अगर इन्द्रियोंका विधिवत् तथा ज्ञानपूर्वक संस्कार किया जाय, तो बच्चेमें संसर्ग दोषके कारण जो निकृष्ट, सामान्य और असंगत चीजें आ गई हैं वे धीरे-धीरे दूर की जा सकती है: और साथ ही यह संस्कार उसके चरित्र पर भी सुखद प्रतिक्रियाएँ उत्पन्न करेगा।

साधारणतया, प्राणकी शिक्षासे लोग दमन, संयम या पीड़न और वैराग्य एवं आत्म-यन्त्रणाकी सामान्य संन्यासी विधियाँ ही समझते हैं। किन्तु इन विधियोंको श्रीमाँ कभी नहीं बतातीं, यद्यपि ये शीघ्र फल देनेवाली प्रतीत होती हैं। क्योंकि ये निश्चय ही प्राणको खिन्न कर देती हैं और इसके शक्ति-सामर्थ्यके स्रोतको सुखा देती हैं। और सत्ताको पूर्णांग बनानेके कार्यमें और इसके सर्जनशील उद्यमोंमें शुष्क तथा खिन्न प्राणसे उत्साहपूर्ण सहयोगकी आशा करना व्यर्थ होगा। प्राणकी शिक्षाके लिए तो अनन्त धैर्य और अध्यवसायकी आवश्यकता होती है। प्राणके व्यापारोंके स्थिर, सूक्ष्मदृष्टि सम्पन्न पर्यवेक्षणसे ही, न कि दमनसे, इसकी वासनाओं और लोभोंके जालोंको खोल देनेकी तथा इसके रूपांतरको साधित करनेकी आशा कर सकते हैं। "बच्चोंको सिखाना चाहिए कि वह आत्मनिरीक्षण करें, अपनी प्रतिक्रियाओं तथा आवेगों और उनके कारणोंको समझें, अपनी वासनाओंका, उग्रता और उत्तेजनाकी अपनी प्रक्रियाओंका, अधिकार जमाने, उपयोगमें लाने और शासन करनेकी सहज प्रेरणाका तथा मिथ्या अभिमानरूपी आधारभूमि का जिस पर ये चेष्टायें अपनी परिपूरक दुर्बलता, अनुत्साह, अवसाद और निराशाके साथ स्थित होती हैं, स्पष्टदर्शी साक्षी बनें।"

यदि विकास और पूर्णताका संकल्प वर्द्धित हो रहा हो तो आत्मनिरीक्षणका यह कार्य ठीक ही फलीभूत हो सकता है। छात्रमें उसकी बुद्धि या हृदय या मर्यादा और आत्मसम्मानके भावका आह्वान करके इस संकल्पको उत्पन्न और जागृत कर देना है। बच्चेको यह सिखा देना चाहिए कि 'संकल्प' को अपनी मांसपेशियोंकी ही तरह विधिवद्ध और वर्द्धमान अभ्यासोंके द्वारा सुशिक्षित और विकसित कर सकते हैं। श्रीमाँ कहती हैं : "यदि एक बार संकल्प दृढ़तासे स्थापित हो जाय तो हारको कभी अन्तिम चीज न मान बैठे।" बच्चेको यह भी जरूर सिखा देना चाहिए कि उस चीजके लिए भी अधिकसे अधिक प्रयत्न करना, जो बहुत महत्त्वपूर्ण न मालूम पड़ती हो। क्योंकि प्रयासके द्वारा ही क्षमता बढ़ती है, उसे अत्यन्त कठिन कार्योंमें भी व्यवहृत करनेकी शक्ति धीरे धीरे प्राप्त होती है। श्रीमाँ बच्चेको समझाती हैं कि जो कुछ करनेका निर्णय तुमने किया है वह तुम्हें अवश्य करना चाहिए, चाहे कुछ भी क्यों न हो जाय, यहाँ तक कि चाहे तुम्हें कितनी बार नये सिरेसे अपना प्रयास क्यों न आरम्भ करना पड़े। प्रयासके द्वारा तुम्हारा संकल्प सुदृढ़ होगा और अन्तमें तुम्हें इससे अधिक कुछ भी नहीं करना पड़ेगा कि तुम स्पष्ट दृष्टिसे वह लक्ष्य चुन लो जिसके लिए तुम इसका व्यवहार करोगे। सर्व प्रथम तो अपने निजी चरित्रको जानना और निरीक्षण करना चाहिए : चेतना ही प्रथम पग है। तदनन्तर अपने अन्दरके अनिच्छित व्यापारोंको संयमित करनेके लिए अपना संकल्प लगाना चाहिए। चेतना या ज्ञानके साथ ही आत्मसंयमकी शक्ति आती है और ये दोनों मिलकर आत्म-प्रभुत्व और आत्म-रूपांतर तक पहुँचाते हैं।

**मनकी शिक्षा**

जब लोग शिक्षाके बारेमें कहते हैं तब वे साधारणतया मनकी शिक्षा ही समझते हैं। इस तरह शिक्षाका क्षेत्र काफी सीमित हो जाता है और मनुष्यका केवल एक छोटा भाग, उसका मन ही केवल शिक्षाका लाभ ले पाता है। और, इसके अलावे, मनकी शिक्षा जो आज दी जाती है, उसकी अनेक क्षमताओंके विधिबद्ध विकास और उन क्षमताओंकी क्रियाओंका परस्पर समन्वयकी अपेक्षा थोड़ा या ज्यादा मनमें अनुचित सामग्रियोंको ठूँसना ही हो जाता है।

श्रीमाँके अनुसार मनकी सच्ची शिक्षाके, जो मानवको उच्चतर जीवन तक आरोहण करनेमें समर्थ बनायेगी, पाँच प्रधान अंग हैं :—

(१) एकाग्रताकी शक्तिका सजग होनेकी क्षमताका विकास करना।

(२) मनको व्यापक, विशाल, बहुविध और समृद्ध बनानेकी क्षमताएँ विकसित करना।

(३) जो केन्द्रिय विचार या उच्चतर आदर्श या परमोज्ज्वल भावना जीवनमें पथप्रदर्शकका काम करेगी, उसे केन्द्र बनाकर समस्त विचारोंको सुसंगठित-सुव्यवस्थित करना।

(४) विचारोंको संयमित करना, अनिष्ट विचारोंका त्याग करना, जिससे मनुष्य अन्तमें जो कुछ चाहे वही और जब चाहे तभी विचार कर सके।

(५) मानसिक निश्चलताका, परिपूर्ण शान्तिका और सत्ताके उच्चतर क्षेत्रोंसे आनेवाली अन्तः-प्रेरणाओंको अधिकाधिक पूर्णताके साथ ग्रहण करनेकी क्षमताका विकास करना।

एकाग्रताकी शक्ति शिक्षामें अत्यधिक आवश्यक तथ्य है। बच्चेका मन एक तरहके लापरवाह आत्म-विक्षेपमें दौड़ता रहता है। इसे दिए हुए कालमें, दिए हुए विषय पर अपनेको एकाग्र करना सिखाना होगा। प्रत्येक छात्रमें एकाग्र होनेकी शक्ति निहित है, ध्यान-आकर्षणके लिए पाठ्य विषयको रुचिपूर्ण बनाकर धीरे धीरे इसका विकास करना शिक्षकका कर्त्तव्य होता है। यदि शिक्षक विषयको रुचिपूर्ण बनाना न जानता हो तो सुन्दर विषय भी काफी तेज विद्यार्थीके लिए भी सुस्त और फीका बन जाता है। "सर्वप्रधान साधन यह है कि जो चीज हम बच्चेको सिखाना चाहते हैं उसमें उसकी दिलचस्पी उत्पन्न

कर दें, कार्य करनेकी रुचि, उन्नति करनेकी इच्छा जगा दें। बच्चेको देने योग्य सबसे मूल्यवान उपहार यही है कि हम उसमें सीखनेका अनुराग, सर्वदा और सर्वत्र सीखनेका अनुराग पैदा कर दें। उसके लिए जीवनकी सभी परिस्थितियाँ, सभी घटनाएँ अधिक और सदा अधिकाधिक सीखते रहनेके लिए नित्य नये अवसर बन जायँ।"

एकाग्रता और सजगताकी शक्तिको सहायता पहुँचानेके लिए छात्रमें सूक्ष्म निरीक्षणकी क्षमताका विकास करना चाहिए। मानसिक एकाग्रताके अभ्यास-निर्माणमें यथार्थ निरीक्षण, यथार्थ अंकन और यथार्थ स्मृति महान् सहायक होती है। अनेक बुद्धिपूर्ण अभ्यासोंके द्वारा निरीक्षणकी क्षमता तीव्र की जा सकती है और बच्चेको विचार-सजग, स्फूर्तिमान् एवं सक्रिय बनाया जा सकता है। छात्रके सिरमें चीजोंको ठूंसनेके खिलाफ शिक्षकको तो सदा सतर्क रहना चाहिए। इसके विपरीत, उसे तो बोधशक्तिकी वृद्धि ही उत्पन्न करनेके लिए सजग रहना चाहिए। "जो चीज मनुष्य यंत्रकी तरह रट लेता है वह धीरे धीरे धुँधली होती जाती है। जो कुछ तुम समझ जाते हो उसे तुम कभी नहीं भूलते।" इस सम्बन्धमें याद रखनेकी अन्य महत्त्वपूर्ण बात यह है कि बच्चेकी उत्सुकताको न तो हतोत्साहित करना चाहिए, न अनुपयुक्त पदार्थ ही देना चाहिए। बच्चा स्वभावतः ही चीजोंके कैसे और क्यों जानना चाहता है और इस तरह ही उसका मन कल्पनाशक्ति और अपनी विविध क्षमताओंके साथ साथ विकास कर सकता है। उसकी उत्सुकता पर पानी डालना तो उसकी अनेक मानसिक क्षमताओंकी वृद्धिको रोक देना है। कल्पनाशक्ति ही प्रायः उसकी सामान्य क्षमताओंमें सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण और सबसे अधिक शक्तिशाली है। "तुम्हें ऐसी किसी चीजसे डरना नहीं चाहिए जो बच्चेकी कल्पनाशक्तिको जगाती और सन्तुष्ट करती है। वास्तवमें कल्पना ही वह चीज है जो अध्ययनको एक सजीव वस्तु बना देती है और जिससे मन आनन्दके साथ वर्द्धित होता है।" बच्चेके मनकी नमनीयता और विशालता एक ही विषयको विभिन्न दृष्टिकोणोंसे देखनेके शिक्षणसे उन्नत की जा सकती हैं। इस तरह वह सीख लेगा कि बौद्धिक समस्याओं-का सामना और समाधान करनेके अनेक रास्ते हैं। और यह उसके मनको सभी कठोरताओं और संकीर्ण-ताओंसे मुक्त कर देगा, उसके विचारको समृद्ध और नमनीय बना देगा तथा उसके मानसिक ज्ञानको व्यापक एवं बहुमुख समन्वय प्रदान करेगा; और साथ ही यह उसे सभी मानसिक ज्ञानकी आपेक्षिकता सिखा देगा और उसमें "ज्ञानके एक अधिक सच्चे उद्गमके लिए" अभीप्सा जगा देगा। यदि मनसे अस्तव्यस्तता निकाल देनी है तो विचारों और भावनाओंकी क्रमबद्धता आवश्यक है। "अगर तुम्हें अपने सभी विचारोंको एक साथ शक्तिशाली तथा निर्माणकारी शक्तिका रूप देना हो तो तुम्हें अपने मानसिक समन्वयकी केन्द्रीय भावनाको चुननेमें बहुत सावधानी रखनी चाहिए, क्योंकि उसीके ऊपर तुम्हारे समन्वय-का मूल्य निर्भर करेगा। जितनी ही ऊँची और विशाल तुम्हारी केन्द्रीय भावना होगी और जितनी ही अधिक वह विश्वजनीन होगी, काल और देशसे ऊपर उठी हुई होगी, उतनी ही बहुसंख्यक और जटिल भावनाओं, धारणाओं और विचारोंको वह सुव्यवस्थित और सुसमंजस बनानेमें समर्थ होगी।"

सुव्यवस्थाके इस कार्यमें समय लगेगा। मनको नित्य निरन्तर उन्नति करनेकी आदत बनानी होगी। नये नये प्राप्त ज्ञानके प्रकाशमें अपनी भावनाओंको सुधारना होगा। नये विचार-रूपोंको आलिंगन करनेके लिए अपने क्षितिजको विस्तृत करना होगा और उन्हें नये ढंगसे श्रेणीबद्ध तथा सुव्यवस्थित करना होगा; जिससे कि उसके सभी विचार और भावनाएँ परस्पर सम्बन्धित होकर सावयव एकताकी भाँति रहें।

मनके उस अंगसे, जो ज्ञानार्जन करता है भिन्न एक दूसरा अंग है जिसे श्रीमाँ रचनात्मिका या निर्माणकारी क्षमता, कार्यको रूप और व्यवस्था प्रदान करनेकी क्षमता कहती हैं। यह व्यावहारिक और प्रयोगवादी दृष्टिकोणसे अत्यन्त महत्त्वपूर्ण क्षमता है, किन्तु "यह विशेष अध्ययन या अनुशीलनका विषय बहुत ही कम रहा है।" विचार तो वस्तु हैं। जो कुछ हम सोचते हैं वही हम बन जाते हैं। विचारकी इस रचनात्मिका क्षमताकी दृष्टिसे यह प्रमुख महत्त्वकी बात है कि "जिन विचारोंको कार्यरूपमें परिणत

करनेके लिए हम स्वीकार करें उन पर हमें कठोर संयम स्थापित करना होगा।" छात्रको केवल उन्हीं विचारों या भावनाओंको स्वीकार करना सिखाना चाहिए जो उसके मानसिक समन्वयकी केन्द्रीय भावनासे स्वाभाविक मेल रखती हों, जिससे कि कार्यरूपमें परिणत होने पर वे उसके जीवनकी सामान्य धाराके विपरीत न जायें या विरोध और उपद्रवका कोई तत्त्व न पैदा करें। उसके कार्य उसके मानसिक समन्वयके विचारों और भावनाओंकी सुसमंजस अभिव्यक्ति ही होंगे।

मानसिक बेचैनी और उत्कट बौद्धिक क्रियाके इस युगमें शिक्षक एवं छात्रको यदि नीरवताका अभ्यास करनेको कहा जाय तो वे दोनों ही क्षुब्ध हो जायेंगे। फिर भी नीरवताके बिना, मानसिक विश्रामके बिना विचार तो ऊपरी, विरोधी और सुस्त हो जाता है। नीरवता मनकी स्वस्थताके लिए उतना ही पौष्टिक है जितना कि शारीरिक व्यायाम या ढीला होना क्लान्त शरीरके लिए। और क्या वास्तवमें यही आधुनिक विचारके साथ ही नहीं घटित हुआ है? मनको विश्राम देनेका एक तरीका है मनके कार्यको बदलते रहना; परन्तु सबसे अधिक विश्रामकी संभावना विद्यमान है नीरवताके अन्दर! ... नीरवताकी शान्तिमें कुछ मिनट बितानेका अर्थ होता है घण्टों सोनेकी अपेक्षा कहीं अधिक लाभदायी विश्राम लेना। जब विचार शान्त हैं, मन, विश्रामके साथ, नीरवतामें, ग्रहणशीलतापूर्वक स्थिरतामें रहता है तब उच्चतर प्रकाश उसमें उतरता है और उसके ज्ञानको समृद्ध एवं विस्तृत बनाता है। मनकी नीरवता ही सम्बोधित एवं अन्तःप्रेरणाकी निर्बाध क्रीड़ाके लिए सर्वोत्तम अवस्था है।

**आंतरात्मिक और आध्यात्मिक शिक्षा**

जो कुछ ऊपर कहा गया है वह शिक्षाकी एक विधि है जो सामान्यतः सभी बच्चोंके साथ लाभपूर्वक व्यवहृत की जा सकती है; लेकिन श्रीमाताजीके अनुसार शिक्षा अनिवार्य रूपसे यहीं नहीं रुकनी चाहिए। "सब मानव-प्राणियोंमें अन्दर छुपी हुई एक महत्तर चेतनाकी संभावना मौजूद है जो उनके सामान्य जीवनकी सीमासे बड़ी है और जिसकी सहायतासे वे एक उच्चतर और अधिक व्यापक जीवनमें भाग लेनेके अधिकारी बन सकते हैं।" वास्तवमें यही वह महत्तर चेतना है जो हमारे अज्ञान और अहंकारके पर्देके पीछेसे हमारे जीवनको व्यवस्थित और संचालित करती है, लेकिन आम तौरसे हम इससे सचेतन नहीं रहते हैं। असाधारण व्यक्तियोंमें इसके प्रकाशका कुछ अंश अथवा इसकी उच्चतर शक्तिका प्रभाव उनके कार्यों पर पड़ता है। मोटे तौर पर हम इसे या तो प्रतिभा या संबोधित या आत्मशक्ति कहते हैं। कवियों और कलाकारोंके सर्वोच्च सृजनोंमें हम इसकी झलक पाते हैं, जो कि अनिर्वचनीय किन्तु असंदिग्ध रूपसे यह प्रमाणित करता है कि मनुष्यके अन्दर कोई ऐसी गुप्त सत्ता है जो उसके बाह्य व्यक्तित्वका अतिक्रम करती है और जो उसके सम्पूर्ण जीवन तथा प्रकृतिके प्रत्यक्ष स्वामी एवं पथप्रदर्शक रूपसे आविष्कृत एवं स्थापित की जा सकती है। "कुछ व्यक्तियोंको इसकी उपस्थितिका एक अस्पष्ट-सा भान रहता है। बहुतसे बच्चे भी इसके प्रभावके अधीन होते हैं जो कभी कभी अत्यधिक स्पष्ट रूपसे उनकी सहज प्रेरित क्रियाओं, यहाँ तक कि उनके शब्दोंमें भी दृष्टिगोचर होता है। दुर्भाग्यवश माता-पिता बहुधा इसका अर्थ नहीं जानते और न ही यह समझते हैं कि उनके बच्चोंके अन्दर कौनसी क्रिया चल रही है। इसलिए इन घटनाओंकी ओर उनकी अपनी प्रतिक्रिया भी कोई अच्छी नहीं होती और उनकी सारी शिक्षाका अर्थ ही यह रह जाता है कि वह बच्चेको इस क्षेत्रमें यथासम्भव अचेतन बना दे, उसका सारा ध्यान बाह्य वस्तुओं पर केन्द्रित कर दे तथा उसमें इन्हींको महत्त्वपूर्ण समझनेका अभ्यास डाल दे।"

निश्चय ही शिक्षाको पूर्ण एवं सर्वांगीण होनेके लिए मनुष्यकी केन्द्रीय सत्ता और उसके जीवनके मौलिक सत्यकी खोजकी ओर जाना पड़ेगा। अंतरात्मा या हृत्पुरुषको जानना ही अपनी वास्तविक आत्मा, अपने जीवनका उद्देश्य और पृथ्वी पर अपने जीवनका लक्ष्य तथा प्रयोजन जानना है। यही खोज स्वभाव-

तया परम सत्य अथवा जीवनके सनातन विधानके प्रति अपनी सत्ताका आत्मसमर्पण करायगी। अन्तरात्मा या आत्माके इस क्षेत्रमें मानसिक भावनाएँ कुछ सहायता नहीं कर सकतीं; केवल अनुभूति ही प्रमुख होती है। "महत्त्वपूर्ण बात यह है कि अनुभूतिको जीवनमें लाया जाय, यह अनुभूति अपने आपमें यथार्थ शक्तिशाली होती है, यह सब उन सिद्धान्तोंसे स्वतन्त्र है जो इसके पहले, इसके साथ या इसके पीछे आते हैं . . .।"

अन्तरात्मा या हृत्पुरुषकी खोज एवं उपलब्धिके लिए तीव्र, एकाग्र और सतत संकल्प ही आवश्यक है। सामान्यतः यदि कोई सच्चा है तो वह उस शक्तिकी सहायता खोजता है और पा लेता है जो अपनी निजी सत्ताका सत्य पा चुका है और उसे रास्ता दिखा सकता है या लक्ष्य तक पहुँचा सकता है। तथापि कुछ ऐसे हैं जो अपनी ही ताकत पर भरोसा रखते हुए अकेले ही चलना चाहते हैं। श्रीमाँ उन लोगोंके पथप्रदर्शनके लिए यहाँ कुछ संकेत दे रही हैं।—

(१) "प्रारम्भमें मनुष्यको अपने अन्दर उस चीजकी खोज करनी होगी जो शरीरसे और जीवनकी परिस्थितियोंसे स्वतन्त्र है। उसे अपनी सत्ताकी गहराईमें उस वस्तुको ढूंढ़ना होता है जिसके अन्दर व्यापकता, असीम विस्तार तथा नित्य विस्तारका भाव है। तब वह अपने-आपसे निकल आता है, विशाल और व्यापक बनता है, प्रत्येक वस्तुमें तथा सब प्राणियोंमें निवास करने लगता है। व्यक्तियोंको एक-दूसरेसे पृथक करनेवाली सीमाएँ टूट जाती हैं, वह उनके विचारोंमें सोचता है, उनके संवेदनोंमें स्पंदित होता है, उनकी भावनाओंमें अनुभव करता है, सबके जीवनमें जीता है। जो जड़ प्रतीत होता है वह एकाएक जीवनसे पूर्ण हो उठता है, पत्थर स्पंदित हो उठते हैं, पौधे संवेदन, इच्छा तथा दुःख अनुभव करने लगते हैं, पशु कुछ मूक-सी पर स्पष्ट और व्यंजक भाषामें बोलते हैं। सब वस्तुएँ एक ऐसी अद्भुत चेतनासे सजीव हो उठती हैं जो देश और कालसे परे हैं। यह आंतरात्मिक उपलब्धिका केवल एक पक्ष है, इसके अतिरिक्त और भी बहुतसे हैं। ये सब मिलकर तुम्हारे अहंभावकी सीमाओं तथा तुम्हारे बाह्य व्यक्तित्वकी दीवारोंसे, तुम्हारी प्रतिक्रियाओंकी असमर्थता और तुम्हारे संकल्पकी दुर्बलतासे तुम्हें बाहर निकाल लाते हैं।"

(२) मनसे आध्यात्मिक वस्तुओंके विषयमें राय नहीं बनानी चाहिए, क्योंकि मन अपने स्वरूपसे ही उनको समझनेमें समर्थ होता है।

(३) व्यक्तिगत आराम, सुखभोग या प्रसन्नताके लिए सभी कामनाओंका परित्याग कर देना चाहिए। इसके बदलेमें पूर्णताकी ओर सीधे चढ़नेवाली अभीप्साकी निष्कंप ज्वाला ही बन जाना है।

(४) "सब कार्य प्रसन्नतासे करनेका यत्न करो, परन्तु प्रसन्नता कभी तुम्हारे कार्यका प्रेरक भाव न बनने पाये। कभी भी उत्तेजित, उद्विग्न या विक्षुब्ध मत होओ। सब अवस्थाओंमें पूर्ण रूपसे शान्त बने रहो। फिर भी सदा सजग रहो जिससे कि जो उन्नति तुम्हें करनी है उसे तुम जान सको तथा बिना समय नष्ट किये उसे प्राप्त कर सको।

(५) "भौतिक घटनाओंको उनके बाह्य रूपके आधार पर अंगीकार मत करो। ये सदा ही किसी अन्य वस्तुकी, जो सत्य वस्तु है परन्तु जो हमारी तलीय बुद्धिकी पकड़में नहीं आती, अशुद्ध अभिव्यक्ति होती हैं।"

(६) "किसीके व्यवहारके प्रति शिकायत मत करो, जब तक कि तुम्हारे अन्दर उसके स्वभावकी उस चीजको बदलनेकी शक्ति ही न हो, जो उसे वैसा करनेको प्रेरित करती है।"

(७) "सब कुछ करते हुए तुम अपने लक्ष्यका सदा स्मरण रखो। इस महान् उपलब्धिकी खोजमें कोई भी वस्तु बड़ी या छोटी नहीं है। सब समान रूपसे महत्त्वपूर्ण हैं, ये इसकी सफलतामें सहायता भी पहुँचा सकती हैं और बाधा भी डाल सकती हैं, जैसे, भोजनसे पहले तुम इस अभीप्सा पर कुछ समय अपना ध्यान एकाग्र करो कि जो खाना तुम खाने लगे हो वह तुम्हारे शरीरके लिए उस प्रयोजनीय

तत्त्वको पैदा करे जो इस महान् उपलब्धिके लिए तुम्हारे प्रयत्नका ठोस आधार बनेगा तथा उसे इस प्रयत्नमें सहनशीलता और अध्यवसायकी शक्ति प्रदान करेगा।"

(८) सोनेसे पहले भी तुम कुछ सेकंडके लिए एकाग्र होकर अभीप्सा करो कि यह निद्रा तुम्हारी थकी हुई नसोंको पुनः शक्ति प्रदान करे, तुम्हारे मस्तिष्कमें स्थिरता और शान्ति लाये, जिससे कि सोकर उठनेके बाद तुम नये उत्साहके साथ इस महान् उपलब्धिकी ओर अपनी यात्राको फिरसे आरम्भ कर सको।

(९) कुछ भी करनेके पहले इस इच्छाशक्ति पर अपना ध्यान केन्द्रित करो कि तुम्हारा कार्य इस महान् उपलब्धिकी ओर अग्रसर होनेमें तुम्हें सहायता पहुँचाये, कमसे कम वाधक तो न बने।

(१०) जब तुम कुछ बोलो, तो मुखसे शब्द निकालनेसे पहले कमसे कम इतनी देर तो अपने आपको एकाग्र कर लो जिससे कि तुम्हारा शब्दों पर नियंत्रण रहे और वही शब्द मुखसे निकलें जो अनिवार्य रूपमें आवश्यक हैं। केवल वही जो इस महान् उपलब्धिकी ओर अग्रसर होनेमें किसी प्रकार भी बाधक नहीं हैं।

संक्षेपमें, अपने जीवनके प्रयोजन और लक्ष्यको कभी मत भूलो। इस महान् उपलब्धिका तुम्हारा संकल्प सदा तुम्हारे ऊपर तथा जो कुछ तुम हो उस पर सजग रूपमें विद्यमान रहे, मानो यह एक विशाल ज्योतिर्मय पक्षी है जो तुम्हारे अस्तित्वकी सब गतिविधिको प्रभावित करता है।"

श्रीमाँ कहती हैं कि संकल्प और प्रयत्नकी ज्वालामय तीव्रता और अडिग दृढ़ताके समक्ष आंतरिक कपाट सहसा ही खुल जायगा और वह एक ऐसी ज्वालाज्योतिमें प्रवेश करेगा जो अमरत्वकी निश्चयता प्रदान करेगी। उसे अनुपेक्षणीय अनुभूति होगी कि वह सदा ही जीवित रहा है और सदा ही जीवित रहेगा, और केवल वाह्य रूप ही नष्ट होते हैं, न कि उसका वास्तविक आत्मा। तदनन्तर वह निर्भय और दृढ़ होकर, अपने भाग्यसे सचेत और अपने जीवनका स्वामी होकर आगे बढ़ता जायेगा।

किन्तु अन्तरात्माकी यह स्वतन्त्रता और अहंकारसे मुक्ति ही चरम परिपूर्णता नहीं है। इसके ऊपर भी कुछ मंजिलोंको पार करना है और ऊपरकी ओर जाना, विकास करना ही श्रीमाँके कथनानुसार, आध्यात्मिक शिक्षा है।

चूँकि आध्यात्मिक शिक्षाका यह विषय साधारण मनके लिए प्रायः अपरिचित और कुछ हद तक दार्शनिक एवं दुर्बोध्य है, अतः मैं सिर्फ इस विषय पर, श्रीमाँकी शिक्षा-पद्धतिके इस दिग्दर्शनकी समाप्तिके पूर्व ही, कुछ संकेतमात्र कहूँगा।

व्यक्तिमें इसके मानसिक निरूपणके अनुसार आध्यात्मिक शिक्षाका लक्ष्य हो सकता है, ईश्वर या परब्रह्म, सर्वोच्च आदि कारण या निर्वाण; किन्तु जो कुछ भी यह हो, यह तो सद्वस्तुका परात्पर पक्ष है, जिस पर लक्ष्य किया जाता है। जो लोग सृष्टि-जगत्से निकलकर सनातनकी ओर जाना चाहते हैं, उनके लिए यह सामान्य लक्ष्य होता है। किन्तु आध्यात्मिक शिक्षाका अन्त संसारसे बहिर्गमनमें नहीं होता। बल्कि वह भगवान्के इस सक्रिय सत्यकी विजयकी ओर आगे बढ़ती है, जिसे भौतिक जीवनका रूपांतर एवं अज्ञानको जीतनेकी सामर्थ्य है, जिससे भगवानकी महिमाएँ पृथ्वी पर अभिव्यक्त हो सकें। व्यक्तिमोक्षसे सन्तुष्ट न होकर, मानव परम ब्रह्मकी सर्जनशील सत्य चेतना (ऋत चित्) से रूपांतरकारी अग्नि ला सकता है और मानव-जीवनको पुनर्जीवन और दिव्यता दे सकता है, क्योंकि दुःख, अज्ञान तथा मृत्युकी समस्याका हल इसमें नहीं है कि व्यक्ति सांसारिक दुःखोंसे वचनेके लिए निर्वाण द्वारा अव्यक्तमें मिल जाय, और न ही सृष्टिके पूर्ण तथा अन्तिम रूपसे स्रष्टामें लौट जानेसे समष्टिका, वैश्व दुःखसे छुटकारा हो सकता है। यह तो ऐसा हुआ कि विश्वका दुःख दूर करनेके लिए विश्वको ही मिटा देना। इस समस्याका हल जड़तत्त्वके रूपान्तर, एक ऐसे पूर्ण रूपांतरमें हैं, जिसे साधित करनेके लिए प्रकृति पूर्णताकी ओर

अपने विकासकी ऊर्ध्वमुखी यात्राको उसी तरह जारी रखेगी, जैसे कि उसने अब तक रखा है और इससे एक नयी जातिका जन्म होगा। इसमें और मनुष्यमें वैसा ही अपेक्षित सम्बन्ध होगा जैसा मनुष्य और पशुमें है। वह जाति पृथ्वी पर एक नयी शक्ति, नयी चेतना तथा नये बलको अभिव्यक्त करेगी। तभी एक नयी शिक्षाका आरम्भ होगा, जिसे हम अतिमानसिक शिक्षा कह सकते हैं। यह अपनी सर्वसमर्थ क्रियासे व्यक्तियोंकी चेतनाको ही प्रभावित करेगी जिससे वे बने हैं तथा उस वातावरणको भी, जिसमें वे रहते हैं।

संक्षेपमें यही है श्रीमाँके द्वारा प्रतिपादित की हुई शिक्षाकी योजना। स्थानाभावके कारण बाध्य होकर मैंने इसके अनेक विवरणोंको छोड़ दिया है; किन्तु जो कुछ विवरण मैंने दिया है वह अधिकांशतः श्रीमाँके शब्दोंमें ही, 'शिक्षाके विषयमें श्रीअरविन्द तथा माताजी' नामक पुस्तकसे ही दिया है। आशा करता हूँ कि यह स्पष्ट हो गया होगा कि शिक्षाकी यह योजना समग्र मानव, सर्वांगीण मानवके लिए है, न कि केवल मन, शरीरके लिए जो उसके नश्वर यंत्रमात्र हैं। योजना न केवल सर्वांगीण एवं मौलिक ही है, वरन् गंभीर और आमूल भी, क्योंकि यह मानवताके जीवन एवं प्रकृतिका पूर्णतम रूपान्तर बतलाती है। और इस आमूल रूपान्तरके बिना मनुष्यके, यान्त्रिकताकी दानवी प्रणाली एवं अमानवीयता जिसका कि वह अपनी वर्तमान प्राविधिक (Technological) सभ्यताके कारण गुलाम बन गया है, से, छुटकारेकी कोई आशा नहीं। वास्तवमें यह शुभ लक्षण है, कि शिक्षामें नैतिक तथा आध्यात्मिक मूल्योंके प्रवेशकी बढ़ती हुई माँग हो रही है। लेकिन वर्तमान सांस्कृतिक विप्लवका निराकरण किसी छोटे मोटे पैवन्द और सुधारसे असंभव ही है। आमूल उपचार तथा पूर्णतम आध्यात्मिक स्वस्थता ही एकमात्र नितान्त प्रयोजनीय है।

## THE LAYMAN'S YOGA

Indian critics compared aesthetic pleasure (*rasasvadana*) to union with the Divine (brahmananda). God himself is described in the Taitiriya Upnishad *rasovaisaha*. The awakening of aesthetic pleasure (rasa) is thus the foremost object of art, because man's life on earth represents the egocentric predicament and release from it is possible only by achieving detachment. Nothing helps the realization of it so much as the aesthetic state—'the layman's yoga', for here do you contemplate both joy and sorrow without any personal involvement. Indian critics refused to endorse the view that tragedy is the last word in art. They believed, all that is, is the manifestation of his joy. And all art and literature try to awaken this joy. It is misleading, therefore, to emphasize as the West has done that the vision of the Evil is the supreme achievement of art. An Indian may well retort: it is not that the East does not have a vision of the Evil but that the West does not have sufficient vision of the Good. It is here that the oriental and occidental mentalities need to react on each other.

From: 'LITERARY CRITERION' —**C. D. Narasimhaiah**

## ☆ ☆ ☆ गांधीजी और नारी-जीवन

**लेखक : प्रा० कैलासचंद भाटिया, एम० ए०, पी-एच० डी०, मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ़**

[नारी राष्ट्रकी प्रगतिकी सूत्रधार है, वह उसकी संचालिका है और यदि वही परवश हुई तो राष्ट्र किस बल पर प्रगति करेगा ? ]

"अपने व्यक्तिगत उदाहरण और निरन्तर उपदेश द्वारा बिना किसी सरकारकी सहायताके गांधी भारतको एक नए ढंगकी व्यक्तिगत सम्मानकी भावना और सामूहिक शक्ति प्रदान करनेमें सफल हो गये। **भारतीय नारियोंको राजनीतिक एवं सामाजिक स्वतंत्रता प्राप्त हो गई,** हिन्दीको राष्ट्रभाषा बननेका सौभाग्य प्राप्त हुआ, अछूतोंकी स्थितिमें भी सुधार हुआ तथा समस्त राष्ट्रने युगोंकी निद्रासे अपने-आपको ज़ागृत कर लिया।"

**लुई फिशर**

बापूका व्यक्तित्व महान् था। उन्होंने उक्त अनेक दृष्टियोंसे जो देशकी सेवाएँ कीं वे संसारके इतिहासमें स्वर्ण-अक्षरोंमें अंकित रहेंगी। 'जाकी रही भावना जैसी, प्रभु मूरति तिन देखी तैसी।' के अनुसार अनेक क्षेत्रोंमें भिन्न-भिन्न व्यक्तियों द्वारा बापूको अपनी दृष्टिसे समझनेकी कोशिश की गई है। 'स्त्री-शिक्षा' के क्षेत्रमें बापूकी देन ही यहाँ विवेच्य है। बापूने भारतकी राजनीतिकी बागडोर ही नहीं मोड़ी, वरन् समाजके जिस क्षेत्रको स्पर्श किया उसको ही संजीवनी शक्तिसे पुनर्जीवित कर दिया।

शिक्षाशास्त्रीके रूपमें गांधीजीने अहिंसक क्रान्ति द्वारा शिक्षा-क्षेत्रमें आमूल-चूल परिवर्तन किया। सेवाग्राम आश्रममें हिन्दुस्तानी तालिमी संघकी स्थापना की जिसमें मनोवैज्ञानिक ढंगसे बालकोंको शिक्षा तथा बुनियादी तालीम दी जाती थी। शिक्षाकी दिशामें बापूने क्रान्तिकारी परिवर्तनके लिए जिस दम्पत्तिका चुनाव किया उनके अथक परिश्रमसे उक्त संस्थाको एक आदर्श संस्था बना दिया गया। बापूने तालीमी संघके साथ-साथ देशके ग्रामों तथा शहरोंमें भी लघु उद्योगोंका व्यापक प्रचार करनेके लिए सन् १९३४ में ग्रामोद्योग संघकी स्थापना की। कुटीर उद्योगों द्वारा ग्रामीणोंकी आर्थिक दशा स्वयं सुलझ जावेगी और वे स्वयं स्वावलम्बी हो जावेंगे। बेकारीकी समस्याको हल करनेका यह ही एकमात्र उपाय था।

शिक्षाके क्षेत्रमें नारी-शिक्षाकी ओर भी बापूका पर्याप्त ध्यान गया। समाजमें नारीके महत्त्वपूर्ण स्थानको बापूने समझा और उसका महत्त्व प्रतिपादित करते हुए अनेक बार व्याख्यानोंमें और 'हरिजन' के सम्पादकीय लेखोंमें अपने विचार इस प्रकार व्यक्त किये :

"जो देश, जो राष्ट्र स्त्रियोंका सम्मान नहीं करता वह कभी महान् नहीं बन सका है और न भविष्यमें बन सकेगा। तुम्हारी जाति इतनी पतित क्यों हो गई है, इसका प्रधान कारण यह है कि तुममें शक्तिकी इन सजीव प्रतिमाओंके प्रति कोई आदर नहीं है। यदि तुम स्त्रियोंका, जो जगन्माताकी साक्षात् मूर्तियाँ हैं, उद्धार नहीं करोगे, तो समझ लो कि तुम्हारा भी उद्धार नहीं होगा।"

हिन्दी नवजीवन, ३० मई, १९२९

"स्त्री पुरुषकी सहगामिनी है। वह बुद्धिमें पुरुषसे तुच्छ नहीं है, उसे पुरुषके छोटेसे-छोटे कामोंमें भाग लेनेका अधिकार है। उसे पुरुषकी भाँति समान स्वाधीनता और स्वतन्त्रता पानेका अधिकार है।

उसे अपने कार्यक्षेत्रमें उसी प्रकार पूर्ण अधिकार प्राप्त है जिस प्रकार पुरुषको अपने कार्यक्षेत्रमें पूर्ण अधिकार प्राप्त है।"

० ० ० ०

"स्त्री और पुरुषका दर्जा बराबर है, पर दोनों एकसमान नहीं हैं। दोनोंकी एक सुन्दर जोड़ी है, एक दूसरेके पूरक हैं। दोनों एक-दूसरेकी सहायता करते हैं, अतः एकके बिना दूसरेकी सत्ताकी कल्पना नहीं की जा सकती।"

२० फरवरी, १९१८ का वक्तव्य

"किसी न किसी प्रकार पुरुष युगोंसे नारी पर शासन करता आ रहा है और इसलिए नारीने निम्न होनेकी भावना विकसित कर ली है। उसने पुरुषकी इस स्वार्थपूर्ण शिक्षामें विश्वास कर लिया है कि वह उससे निम्नतर है।'

हरिजन, २५ फरवरी, १९४०

नारीको नारकीय और पशु जीवनसे निम्नतर जीवनसे निकालकर सम्मानित जीवनकी ओर ले जानेका श्रेय अधिकांशतः बापूको है जिनके सच्चे सहयोगसे नारीने एक करवटमें शताब्दियोंकी लौह-शृंखलाको खनखनाकर तोड़ दिया और वह अपनी स्वतन्त्रता, अधिकार और उचित स्थान पानेके लिए बन्धनयुक्त सीमाओंको तोड़कर आगे बढ़ी। उसमें एक बार पुनः चेतना और जागृतिके लक्षण दृष्टिगत हुए।

'नारी-शिक्षा'के सम्बन्धमें बापूके विचार जाननेसे पूर्व हमको' नारी-शिक्षा' के क्षेत्रसे अवगत हो जाना आवश्यक है। बापूकी दृष्टिमें 'लिखना-पढ़ना' मात्र शिक्षाका संकुचित दृष्टिकोण नहीं है, चाहे आज यही एकमेव उद्देश्य क्यों न रह गया हो। इसका तात्पर्य यह नहीं कि बापू स्त्रियोंको 'पढ़ाई-लिखाई' की शिक्षा देनेके पक्षमें नहीं थे। स्त्री-शिक्षासे तात्पर्य स्त्रियोंके व्यक्तित्व-विकाससे समझना चाहिए। युग-युगसे प्रताड़ित नारी अपने जीवनका अनुभव कर सके। 'शील' नारीका आभूषण है, उसके बिना नारी नारी नहीं है। इस प्रकार 'स्त्री-शिक्षा'के व्यापक क्षेत्रमें बापू स्त्रियोंसे सम्बन्धित सभी समस्याओं-को लेकर अपने विचार प्रकट करते रहते थे। उनका प्रधान ध्येय यही रहता था कि 'स्त्री'को स्त्रीत्व प्रदान करनेवाले तत्त्व कौन-कौनसे हैं। इस प्रकार शिक्षाकी दृष्टिसे व्यापक दृष्टिकोण यहां अपनाया जावेगा।

भारतके नारी-जागरणमें गांधीजीकी देन अपूर्व है। युगोंकी बन्दिनीको पहली बार बापूकी छत्र-छायामें मुक्त वायुका झोंका मिला, जिसके स्वच्छ वातावरणमें वह साँस ले सकी। श्री रामनाथ 'सुमन'के अनुसार इस समय भारतमें साधारणतः तीन प्रकारकी नारीके दर्शन होते हैं:

१. प्राचीन प्रथाओंके बीच पत्नी, सीधी-सादी — जिसमें संस्कार-कुसंस्कार, शास्त्र-अशास्त्र, ज्ञान-विज्ञानका विचित्र मिश्रण है। वह परिश्रमी भी है, दयालु भी है, आचारकी गतानुगतिका पालन करनेवाली है, पर यह सब कुछ मानो अपने आप हो रहा है। जीवन यन्त्रवत् काम करता है। यह सब शक्ति प्रायः घरके अन्दर बन्द है और घरमें स्वच्छ बाहरी वायु इतनी कम आती है कि सम्पूर्ण गृह-जीवन अचेतन, निरानन्द, घुटा-घुटासा दम लिए किसी तरह जी रहा है। स्फूर्ति नहीं, गति नहीं।

२. इस पहली नारीके विरुद्ध प्रतिक्रिया-स्वरूप पैदा होनेवाली आधुनिका, जिसने क्रोधमें केवल त्याज्य रूढ़ियोंको ही नहीं छोड़ा बल्कि अपने उत्तम संस्कारों, अपनी संस्कृतिकी धारा,

अपनी श्रेष्ठ विचार-परम्परा और अपने कर्त्तव्यका भी त्याग कर दिया है। प्रायः वह बहुत बोलनेवाली, बड़चढ़ कर दावे करनेवाली पर कार्यक्षेत्रमें अक्षम, फैशन और दिखावेकी पुजारिन, पुरुषोंके विरुद्ध जहर उगलती है, पर नकल उन्हींकी करती है और उन्हें रिझानेमें कुछ कम वक्त नहीं खर्च करती। पूर्वकी हवामें रहकर भी पश्चिमके स्वप्नोंमें लीन। शरीर-श्रमसे दूर भागनेवाली, घरके कर्त्तव्योंके प्रति प्रायः उदासीन। मातृत्वकी भावनाओंकी अपेक्षा रमणीत्वमें अधिक आसक्त। सर्वसाधारण जनतासे अलग, उनके प्रति उपेक्षासे भरी हुई, अपनेको एक विशिष्ट वर्गका समझनेवाली। शरीरसे दुर्बल और बौद्धिक संघर्षसे पीड़ित।

३. इन दोनोंसे भिन्न, भारतीय आदर्शोंसे अनुप्राणित पर सामाजिक रूढ़ियोंसे ऊपर उठनेमें सचेष्ट। गृह-कर्त्तव्य और सामाजिक सेवाके आदर्शका सामंजस्य करके चलनेवाली, नीतिकी अन्तःगरिमासे अनुप्राणित पर ऊपरी आचारकी अनेक फालतू बातोंकी उपेक्षा करनेवाली। सादगी, स्वच्छता, शीलको अपनानेवाली। अपनी अन्तःशक्तिसे अपने प्रति विश्वस्त और सामाजिक सेवाकी जिम्मेदारियाँ उठानेको सन्नद्ध, शरीरसे प्रायः क्षीण पर स्फूर्तिसे भरी हुई।

स्पष्टतः यह तीसरी श्रेणी गांधीजीके आदर्शोंसे प्रभावित है। गांधीजी जैसे जीवनके समस्त क्षेत्रोंमें वैसे ही नारी-जीवनमें भी नीति पर जोर देते हैं, पर नारीके अन्दर शक्तिका जो प्रवल स्रोत है उससे वे समाजकी जीवनी शक्तिको सींचना भी चाहते हैं कि नारी अपने गौरव और अपने आदर्शके प्रति जाग्रत हो तथा उस असीम शक्ति-भण्डारका अनुभव करे जो उसके भीतर छिपा, निष्क्रिय पड़ा हुआ है। वे अनुभव करते हैं कि आज भी पुरुषकी अपेक्षा नारीमें अधिक त्याग-भावना, अधिक कष्ट सहिष्णुता, अधिक शील, अधिक दया, क्षमा और करुणा है। स्पष्टतः वह अहिंसाका सन्देश अधिक गहराई तक ग्रहण कर सकती है। इसीलिए गांधीजी उसे त्यागकी प्रतिमूर्ति, 'अहिंसाकी मूर्ति' कहते हैं।

सुमनजीके इन विचारोंसे सहमत होते हुए भी मेरा मत है कि बापूने इन तीनों ही वर्गोंकी नारियोंको संबोधित किया है पर भिन्न-भिन्न प्रकारसे। दूसरे प्रकारकी स्त्रियोंको बापूने ३१ दिसम्बर, १९३८ के 'हरिजन' में संबोधित किया है।

'बापू और स्त्रीशिक्षा' समस्याको हम तीन भागोंमें बाँट सकते हैं:

१. स्त्री-शिक्षा क्यों?

२. स्त्री-शिक्षा क्या?

३. स्त्री-शिक्षा कैसी?

**शिक्षा क्यों?**

इस प्रकार बापूका सीधा लक्ष्य यह था कि पहिले यह कोशिश की जानी चाहिए कि जहां तक हो सके अधिकसे अधिक संख्यामें **स्त्रियोंको उनकी वर्तमान अवस्थाका बोध कराया जाय।** इस सम्बन्धमें गांधीजीने स्पष्टतः लिखा है: "मैं उन लोगोंमें नहीं हूँ जिनका विश्वास है कि यह कोशिश शिक्षा द्वारा ही हो सकती है। इस आधार पर काम करनेका अर्थ यह होगा कि हम अपने ध्येयकी पूर्तिको अनिश्चित काल तकके लिए स्थगित कर देंगे।" उनका यह भी विश्वास था कि हम स्त्रियोंको शिक्षा (संकुचित अर्थमें) विना दिये भी भलीभाँति समझा सकते हैं कि उनकी दशा कितनी शोचनीय है। एकमात्र पढ़ी-लिखी होनेके आधार पर ही वे समान अधिकारोंको प्राप्त कर सकती हैं, बापू इसके विरोधमें थे। इसका यह तात्पर्य नहीं कि बापू लिखने-पढ़नेके विरोधमें थे। इस सम्बन्धमें उन्होंने २० फरवरीको स्पष्ट शब्दोंमें घोषणा की:—

"यह ठीक है कि लिखना-पढ़ना जाने बिना भी बहुतसा उत्तम और लाभप्रद काम किया जा सकता है, फिर भी मेरा पक्का विश्वास है कि आप लिखना-पढ़ना सीखे बिना ज्यादा कुछ नहीं कर पातीं। लिखना-पढ़ना सीख लेनेसे बुद्धि पैनी हो जाती है और सत्कार्योंके करनेका उत्साह मिलता है। स्त्रियोंके लिए शिक्षा आवश्यक है जिससे वे इन प्राकृतिक अधिकारोंको बनाये रखने, उनमें सुधार करने तथा इनका प्रचार करनेमें समर्थ हो सकें। शिक्षा आवश्यक इसलिए भी है कि इसके बिना सच्चा आत्मज्ञान नहीं हो सकता। यह कहनेमें अत्युक्ति नहीं होगी कि शिक्षा-विहीन मनुष्यसे पशुमें बहुत थोड़ा अन्तर रहता है, इसलिए शिक्षा स्त्रियोंके लिए भी उतनी ही जरूरी है जितनी पुरुषोंके लिए है।"

**शिक्षा क्या ?**

स्त्रियोंको क्या शिक्षा दी जानी चाहिए, इस पर भी बापूने समय-समय पर अपनी विचार-धारा ही नहीं प्रकट की, वरन् सेवाग्राममें आदर्श शिक्षाका संचालन भी किया। बुनियादी शिक्षा तो उनकी इस दिशामें क्रान्ति कही जा सकती है। उन्होंने प्रारम्भिक अवस्थामें ही सहशिक्षा पर बल दिया एवं समान शिक्षाको भी आवश्यक बताया। स्त्रियोंका कार्य-क्षेत्र दूसरा है और पुरुषोंका दूसरा। इस सम्बन्धमें बापूने कहा है—

"गृह-जीवन पूर्ण रूपसे स्त्रियोंका क्षेत्र है, इसलिए घरेलू कामकाजके सम्बन्धमें, बच्चोंकी शिक्षा और उनके पालन-पोषणके सम्बन्धमें स्त्रियोंको अधिक जानकारी होनी चाहिए। यह बात नहीं है कि ज्ञानको ऐसे विभागोंमें बाँट दिया जाय कि एकका सम्बन्ध दूसरेसे न रहे अथवा ज्ञानकी कोई शाखा किसीके लिए बन्द रखी जाय, लेकिन जब तक शिक्षाका क्रम इन मूलभूत सिद्धान्तोंके आधार पर न होगा, पुरुष और स्त्रीका पूर्ण विकास नहीं हो सकेगा।"

बापूने सभी क्षेत्रोंमें स्त्रियोंको शिक्षित करनेकी अनुमति दी; केवल वही क्षेत्र वंचित रखे जो स्वभावगत उनके विपरीत हैं। विशेष रूपसे औद्योगिक क्षेत्रमें कुटीर उद्योगोंके संचालनमें स्त्रियाँ महत्त्व-पूर्ण योग दे सकती हैं। यह बात ठीक है कि स्त्री-पुरुष दोनोंको समानाधिकार प्राप्त है। आज हमारी महिलाएँ भी पुरुषों की भाँति, स्कूलों, कालेजों, दफ्तरों, अस्पतालों, कारखानों आदि जीवनके अनेक क्षेत्रोंमें सफलतासे काम करती हुई छोटे-बड़े सभी पदों पर आसीन हैं। पर इसका तात्पर्य यह नहीं कि हर क्षेत्रमें पुरुषोंसे होड़ लगाई जाय। विशेषकर जो काम नारीकी शारीरिक शक्तिके बाहर हो। नारी भारी भारी मशीनोंका संचालन भी करे। वह सब कुछ कर सकती है, सब कुछ करनेकी शक्ति उसमें है, सामर्थ्य है, पर उसके लिए वही काम होने चाहिए जहाँ तक वह अपनी नारी सुलभ प्रकृति-कोमलताको विकृत किए बिना बहुत कुछ कर सकती है। एक सफल अध्यापिका, डाक्टर, नर्स, कलाकार, पत्रकार, समाज-सेविका सभी नारीके लिए उचित क्षेत्र हैं। शिक्षाके प्रचारके साथ बालकल्याण, समाजकल्याण जैसे शिक्षा-केन्द्र स्त्रियोंके हाथमें होने चाहिए और तत्सम्बन्धी शिक्षा स्त्रियोंको दी जानी चाहिए। इस सम्बन्धमें बापूने स्पष्ट शब्दोंमें कहा :—

"यहाँ यह बात सच है कि दोनोंकी शरीर-रचनामें बहुत अन्तर है। इसलिए दोनोंके कार्य भी अलग-अलग होने चाहिए। मातृत्वके कर्त्तव्योंको पूरा करनेको, जिसके लिए सदा स्त्रियाँ तैयार रहेंगी, जिन गुणोंकी आवश्यकता है उनका पुरुषोंमें होना जरूरी नहीं है। स्त्री निष्क्रिय होती है, पुरुष सक्रिय होता है। स्त्री स्वभावसे घरकी स्वामिनी होती है। पुरुष कमाता है, स्त्री उस कमाईका उपयोग करती है और घरके लोगोंको रोटी देती है। वह हर तरहसे पालनहार है। मानवजातिके दुधमुंहे बच्चोंको पाल-पोसकर बड़ा करना उसका विशेष और एकमात्र अधिकार है। वह सार-सँभाल न करे तो मानव-जाति नष्ट हो जाय।

मेरे मतमें स्त्रीको घर छोड़कर घरकी रक्षाके निमित्त कंधे पर बन्दूक धरनेके लिए आह्वान करने अथवा इसके लिए उसे प्रोत्साहित करनेमें स्त्री और पुरुष दोनोंकी हानि है। यह तो फिरसे जंगली बनना और विनाशका प्रारम्भ हुआ। उस अश्व पर आरूढ़ होनेका प्रयास करके, जिस पर पुरुष आरोहण करता है, वह स्वयं अपना और उसका भी पतन करेगी।"

हरिजन, २४ फरवरी, १९४०

इस प्रकार स्त्री तथा पुरुषके कार्यक्षेत्रका विभाजन कर बापू ही शिक्षा देनेके पक्षमें थे। बापूने कहा था कि "स्त्री अहिंसाकी अवतार है। अहिंसाका अर्थ है अनन्त प्रेम और अनन्त प्रेमका अर्थ होता है कष्ट उठानेकी असीम क्षमता। स्त्रीको छोड़कर, जो पुरुषकी माता है, इस प्रकारकी क्षमता इतनी मात्रामें कौन दिखाता है? . . . युद्धमें फँसी हुई दुनियाको शान्तिकी कला सिखानेका काम भगवान्ने स्त्री पर सौंपा है। सारी दुनिया शान्तिरूपी अमृतके लिए तड़प रही है।"

**शिक्षा कैसी?**

उक्त अनुच्छेदोंमें बापूकी दृष्टिसे शिक्षाका पर्याप्त स्पष्टीकरण किया जा चुका है। बापू बुनियादी तौर पर ऐसी शिक्षामें विश्वास करते थे जिसमें हाथ एवं हृदयका महत्त्व हो। केवल लिखना-पढ़ना मात्र ही शिक्षाका स्वरूप नहीं है। स्त्रीशिक्षाके मार्गकी रुकावटों, रूढ़िवादिता, अशिक्षा, धार्मिक कट्टरता, अनुचित धारणाएँ, विवाहकी अनुचित धारणाएँ, बाल-विवाह, परदा प्रथा, देशकी अविकसित दशा, सरकारकी उदासीनता, जनताकी निर्धनता, विद्यालयोंका अभाव, व्ययसाध्य शिक्षा-प्रणाली, अध्यापिकाओंका अभाव, अनुपयुक्त पाठ्यक्रम आदिके विरुद्ध गांधीजी लड़ते रहे और समग्र रूपसे समाज-सुधारके व्यापक प्रयासमें संलग्न रहे।

**गृह-उद्योगका महत्त्व**

गृह-उद्योगोंके केन्द्र स्थापित किये जाये, जिनसे ग्रामीण तथा नागरिक स्त्रियाँ लाभ उठा सकें। सामान्यतः बापू कताई-बुनाईके गृह-उद्योगके पक्षमें थे पर स्थानीय परिस्थितियों एवं सुविधाओंके अनुसार विभिन्न उद्योग अपनाये जा सकते हैं। इसी स्कीमके अनुसार कई ऐसे केन्द्र खोले गये हैं, जहाँ खिलौने बनाने आदिका काम भली प्रकार किया जा रहा है और वहाँके बने खिलौने काफी अच्छे समझे जा रहे हैं। गृह-उद्योगोंमें अन्य स्थानीय उद्योगोंको भी महत्त्व दिया जा चाहिए।

**स्त्री-शिक्षामें अंग्रेजीका स्थान?**

सामान्य शिक्षामें अंग्रेजीके स्थानके सम्बन्धमें बापूका दृढ़ मत था: "साधारण जीवनमें, न हमारे देशके पुरुषोंको और न स्त्रियोंको अंग्रेजीकी जानकारीकी आवश्यकता है।" फिर जहाँ तक स्त्रियोंकी शिक्षामें अंग्रेजीका प्रश्न है बापू इसके विरोधमें रहे। उन्होंने जहाँ स्पष्टतः यह स्वीकार किया है कि "यह सच है कि जीविकाके लिए तथा राजनीतिक आन्दोलनोंमें सक्रिय भाग लेनेके लिए अंग्रेजी आवश्यक है।" वहाँ उनका यह भी मत था कि "मैं स्त्रियोंके जीविका उपार्जित करने पर अथवा व्यवसाय करने पर विश्वास नहीं करता। थोड़ी-सी स्त्रियाँ हो सकती है जिन्हें अंग्रेजीकी शिक्षा आवश्यक होगी अथवा जो अंग्रेजी शिक्षा चाहेंगी। ऐसी स्त्रियाँ आसानीसे पुरुषोंके स्कूलमें भर्ती होकर अंग्रेजी शिक्षा प्राप्त कर सकती हैं? स्त्रियोंके स्कूलोंमें अंग्रेजी शिक्षा रखनेका मानी यह होगा कि हम अपनी असहाय अवस्थाको दीर्घायु प्रदान करेंगे? मैंने बहुधा लोगोंको कहते सुना है और पढ़ा है कि अंग्रेजी साहित्यका बहुमूल्य भण्डार पुरुषों और स्त्रियोंके लिए समान रूपसे खुलना चाहिए। मैं नम्रतापूर्वक यह कहूँगा कि इस प्रकारके दृष्टिकोणमें थोड़ी-सी भ्रांति है। यह कोई भी नहीं चाहता कि बहुमूल्य भण्डार पुरुषोंके लिए तो

खुला रहे, पर स्त्रियोंके लिए बन्द रहे। इस दुनियामें ऐसा कोई नहीं है जो आपको सारे संसारके साहित्यका अध्ययन करनेसे रोक सके, यदि आपकी रुचि साहित्यकी ओर है। . . . संसारमें बहुतसे अनमोल रत्न हैं, लेकिन सभी रत्न अंग्रेजीमें नहीं हैं। अन्य भाषाएँ भी इसी प्रकारकी श्रेष्ठताका दावा कर सकती हैं। सर्वसाधारणके लिए सभी भाषाओंके रत्न सुलभ होने चाहिएँ, और यह तभी हो सकता है, जब हमारे विद्वान् लोग इन रत्नोंको अपनी भाषाओंमें अनुवाद करनेका काम अपने ऊपर ले लें।"

आज जब कि अधिकांश राज्य-सरकारोंने माध्यमिक शिक्षासे अंग्रेजीकी अनिवार्यताको हटा दिया है फिर भी व्यावहारिक दृष्टिसे माध्यमिक स्तरसे उच्चतम स्तर तक अंग्रेजी चल रही है जो बापूकी विचारधारासे नितान्त प्रतिकूल है।

शिक्षा-प्रणालीके सम्बन्धमें भी बापूके अपने भिन्न विचार थे। आज जबकि सामान्यतः शिक्षा-प्रणालीमें लगभग समानता है बापू यह जरूरी नहीं मानते थे कि दोनोंकी शिक्षा-प्रणाली समान हो। उनका मत था कि "स्त्री और पुरुषका दर्जा बराबर है पर दोनों एक समान नहीं हैं। दोनोंकी एक सुन्दर जोड़ी है। एक-दूसरेके पूरक हैं। दोनों एक-दूसरेकी सहायता करते हैं, अतः एकके बिना दूसरेकी सत्ताकी कल्पना नहीं की जा सकती।" निष्कर्ष रूपमें हम कह सकते हैं कि प्राथमिक शिक्षाके स्तर पर तो बालिकाओंके लिए वही पाठ्यक्रम हो सकता है जो बालकोंके लिए हो, परन्तु माध्यमिक तथा उच्च शिक्षाके स्तरों पर उसमें आवश्यक रूपसे परिवर्तन कर देना चाहिए और माध्यमिक स्तर पर भोजनशास्त्र, धुलाई, सिलाई, कढ़ाई, गृह-विज्ञान, शिशु-संरक्षण आदि विषयोंकी विशेष रूपसे शिक्षा दी जानी चाहिए और उच्च शिक्षाके स्तर पर कलाका इतिहास, चित्रकारी, संगीत, गृह-अर्थशास्त्र, मातृत्व-कला, गृह-प्रबन्ध और गृह-परिचर्या आदि विषयोंका समावेश किया जाना चाहिए। इस प्रकार माध्यमिक स्तर तक गृह-प्रबन्ध तथा गृह-विज्ञानमें दीक्षित कन्या अपने गृहकार्यमें सुचारु रूपसे तथा कुशलतापूर्वक प्रबन्ध कर सकेगी और वह अपने परिवारके तथा समृद्धिमें तथा देशके सामाजिक स्तरोंके ऊँचा उठानेमें उपयोगी सिद्ध होगी।

बापूने 'लिखना-पढ़ना' जैसा संकीर्ण रूप ही शिक्षाके अन्तर्गत नहीं माना था वरन् स्त्रीशिक्षासे उनका व्यापक अर्थ था जिसके अन्तर्गत शील-रक्षा, संयम, परदा-कुप्रथा, विधवा तथा बाल-विवाह जैसी दूषित सामाजिक कुरीतियोंको मानते थे। इन पृष्ठोंमें इन समस्याओं पर विचार नहीं किया जा रहा है, पर इनमेंसे एक कुप्रथा पर बापूके विचार दिये जा रहे हैं जिसका सीधा सम्बन्ध स्त्री-शिक्षासे है।

परदेकी प्रथा पर बापूके विचार द्रष्टव्य हैं:

"सच्ची बात तो यह है कि परदा कोई बाहरी वस्तु नहीं, बल्कि एक आन्तरिक वस्तु है। बाहरी परदा करनेवाली कितनी ही स्त्रियाँ निर्लज्ज होती हैं। जो स्त्री बाहरी परदा तो नहीं करती, पर आंतरिक लज्जा जिसने नहीं छोड़ी है वह पूजनीया है।

परदेसे होनेवाली हानियोंको देखें:

१. परदा स्त्रियोंकी शिक्षामें बाधा डालता है। २. स्त्रियोंमें भीरुता बढ़ाता है। ३. स्त्रियोंका स्वास्थ्य बिगाड़ता है। ४. स्त्रियों और पुरुषोंके बीच स्वच्छ सम्बन्ध रोकता है। ५. स्त्रियोंकी नीच वृत्तिका पोषण करता है। ६. स्त्रियोंको बाहरी दुनियासे दूर रखता है जिससे वे उसके योग्य अनुभवसे वंचित रहती हैं। ७. अर्द्धांगिनी होनेका धर्म निबाहनेमें बाधा डालता है। ८. पर्दानशीन स्त्रियाँ स्वराज्यमें अपना पूरा भाग नहीं ले पातीं। ९. परदेसे बालिकाओंकी शिक्षामें रुकावट पड़ती है।

हिन्दी नवजीवन, २७ जून, १९२९

बापूने नारीको अबला [1] नहीं माना है। बापूके उद्घोषसे नारी जाग उठी। "जब गांधीजीने राष्ट्रके जीवनका रथ आगे बढ़ाया तब भारतीय नारी पर पहली बार उसका विद्युत्प्रभाव देखनेमें आया। मानो एकाएक अपने पूर्व गौरव, और पूर्व शक्तिकी दीक्षा पाकर, अपने प्रति आश्वस्त होकर उठ खड़ी हुई। संकोच और लज्जामें लिपटी, अपने ही अन्दर छुई-मुई-सी हो रही नारीने पहली बार सिर उठाकर दुनियाकी ओर देखा। उसकी आँखोंमें तेज आया, उसके हृदयने बलका अनुभव किया। उसके मस्तिष्कमें अनुभूति हुई कि वह घरकी रानी तो है ही, मानव-जातिकी माता और इसलिए समाजकी विधात्री भी है। उसने निश्चय किया कि वह इतिहास पढ़कर और देखकर ही सन्तुष्ट न होगी, वह इतिहासका निर्माण भी करेगी।" सुमनजीके इन शब्दोंमें सत्यता है। संक्षेपमें यही बापूने नारीके लिए शिक्षाकी रूपरेखा रखी थी, जिस आदर्श पर उन्होंने सेवाग्राम, वर्धामें पाठशालाएँ संचालित भी की थीं।

---

1. Woman is not the weaker sex, but the better half of humanity, the nobler of the two; for even to-day it is embodiment of sacrifice, silent suffering, humility, faith, and knowledge. Woman's intuition has often proved truer than man's arrogant assumption of knowledge.

— Romain Rolland

## VISVABHISARA

If our civilization is not to produce greater holocausts, our writers and thinkers have to become something more than broken mirrors of violence and disintegration and partisanship. They, through their efforts, will have to regain initiative for the human person and the forces of life chaining up the demons not be allowed to run loose. In *A Psychiatrist Discovers India*, Merdard Ross has pointed to "the higher spirituality and perfected humanity offered by the Oriental tradition in return for our Western gift of technology". It is such a reconciliation of transcendence and technology, of know–how with know-why, of the height with the abyss, that we are here, for a happy re-establishment of the primacy of the person. As I see it, the contemporary Indian attitude to tradition in Indian life and literature is not merely a series of imitative modernities, academic, conformist or protestant annotations, passionate preferences and prejudices but it holds within it the nisus or urge of a new life. It is an adventure of ideas-*Visvabhisara*, to use Tagore's poetic phrase-and adventure is the essence of civilization.

From: 'Attitude to Traditions' **– Sisirkumar Ghose**

# ☆ ☆ ☆ भारतके पुनरुत्थानमें महर्षि दयानन्दका योगदान

**श्री सत्यकाम विद्यालंकार, संपादक — नवनीत, मुंबई**

भारतके नवजागरणमें अनेक प्रतिभावान् पुरुषोंने भाग लिया। इन सबको भारतके पुनरुद्बोधनका श्रेय प्राप्त है। किन्तु स्वामी दयानन्दका स्थान उन सबसे अलग उस ज्योतिपुंज सूर्यका है जिसने न केवल नवीन ज्ञानका प्रकाश दिया अपितु अपने शक्तिशाली शिल्पसे नवीन जागृतिके प्रतीक प्रबुद्ध भारतको मूर्त रूप भी दे दिया।

नवीन भारतके निर्माताओंमें जिन अन्य प्रबुद्ध और प्राण-प्रतिष्ठापक महापुरुषोंका नाम लिया जाता है, उनमें स्वामी विवेकानन्द, राममोहनराय, महादेव गोविन्द रानडे, महात्मा गांधी और विश्वकवि रवीन्द्र मुख्य हैं। इन्होंने भारतकी अस्त-व्यस्त किन्तु शाश्वत आत्म-स्पंदित चेतनामें अपनी आध्यात्मिक स्फूर्तियोंसे नवीन प्राणोंका बीज रोपण किया था। भारतकी आत्मामें उनकी चेतना अमर रहेगी। भारतीय इतिहासमें उनके आध्यात्मिक प्रभावको कभी भुलाया नहीं जायेगा। किन्तु उनकी कल्पनाने कोई भी मूर्त रूप ग्रहण नहीं किया। हम कभी भी यह नहीं कह सकेंगे कि यह वह प्रतिमा है जिसमें उनकी आत्माने प्रवेश किया था।

स्वामी विवेकानन्द तेजस्वी, साहसी और आत्मवान् पुरुष थे। उनकी असीम कर्तृत्व-शक्तिमें कोई सन्देह नहीं हो सकता। उनका अप्रतिम प्रभाव आज भी भारतकी ही नहीं विदेशोंकी आध्यात्मिक विचार-धारा पर भी दृष्टिगोचर होता है। उनके अध्यात्म-सूर्यकी किरणोंसे भारतका जन-मानस आलोकित हुआ है। आज भी उनकी आत्माके स्वरकंपन भारतके प्राणोंको स्पन्दित कर रहे हैं। वे अपने कृतित्वसे भी अधिक महान् थे। इतने महान् और दूर कि उनसे प्रभावित मानवोंका उनसे कोई सम्पर्क ही नहीं रहा।

महर्षि दयानन्दका कृतित्व उनसे सर्वथा भिन्न है। महर्षिने भारतकी प्रसुप्त अध्यात्म-शक्तिको जागृत करके ही सन्तोष नहीं किया। अभ्युत्थानके मार्गमें आनेवाली हर रुकावटको उन्होंने दूर किया, अधःपतनके सब लक्षणोंकी उन्होंने परीक्षा की; ठीक उसी प्रकार जैसे कोई चिकित्सक चिकित्सासे पूर्व रोगीकी बाह्याभ्यन्तर परीक्षा करता है; और रोगके वास्तविक निदानकी खोज करता है। निदान खोजनेके बाद उन्होंने रोगके बाह्य लक्षणोंकी भी उपेक्षा नहीं की। सबके उपशमनका यत्न किया। जहाँ शल्यक्रियाकी आवश्यकता थी, वह भी निर्भय होकर संपन्न की।

पाषाण-खण्डको ईश्वर मानकर श्रद्धावनत होनेके प्रति उनका मन न माना और ईश्वरकी खोजमें भटकते हुए जब उन्होंने गुरु विरजानन्दकी शरण ली, शिक्षा प्राप्त करके गुरु दक्षिणामें यह संकल्प किया कि: 'शास्त्रोंके ज्ञानसे जो प्रकाश उन्होंने पाया है उसे वे देशमें प्रसारित करेंगे'—उस समय उन्होंने देखा कि प्राचीन कालमें समस्त विश्वको ज्ञानका प्रकाश देनेवाला देश स्वयं स्वार्थ, अज्ञान और दासताके गहरे अंधकारमें डूबा हुआ था। स्वयंको ज्ञानी और विद्वान् कहनेवालोंकी भी स्वतन्त्र चिन्तन-शक्तिका लोप हो चुका था। धर्मका मार्ग दिखानेवाले धार्मिक नेता स्वयं रूढ़ियोंके गुलाम थे। दासता उनके मनकी गहराइयोंमें भर गयी थी। शिक्षा केवल अंग्रेजोंकी दासता स्वीकार करनेवाले थोड़ेसे सम्पन्न परिवारों तक सीमित थी; अथवा ऐसे रूढ़िपंथी ब्राह्मणों तक जो शास्त्र-श्लोकोंको कण्ठस्थ करके आडंबरपूर्ण अनुष्ठानों द्वारा धनार्जन करनेमें व्यस्त थे। स्त्रियों और शूद्रोंको शिक्षाप्राप्तिका भी अधिकार नहीं था। नारी होना अभिशाप था। दैहिक शुचिताके नाम पर छुआछूतकी प्रथा जड़ जमा चुकी थी। श्रमिक वर्गके

लोगोंको असम्मानकी दृष्टिसे देखा जाता था। सामन्ती युगकी विलासितामें सारे देशी नरेश, संपन्न व्यक्ति और जमींदार आकंठ डूबे हुए थे। शोषण करना वे अपना अधिकार मानते थे।

उस समय धर्मका क्षेत्र केवल कुछ कर्मकाण्डी अनुष्ठानों तक सीमित था। जीवनके व्यवहारसे धर्मका कुछ सम्बन्ध नहीं रहा था। ईश्वर-भक्तिका अर्थ मन्दिरके द्वार पर माथा टेकने या कर्महीन सन्तों, फकीरोंकी टोलियोंमें शामिल होकर सम्पूर्ण जिम्मेदारियोंसे छुटकारा पाकर तामसी जीवन विताना माना जाता था।

भारत अपनी संस्कृतिका गौरव सर्वथा भूल चुका था। अशिक्षित वर्ग मूर्खतापूर्ण रिवाजोंमें भटका हुआ था और पढ़े-लिखे लोग अंग्रेजी रहन-सहन, खान-पान, विचार-व्यवहारको भारतीय रहन-सहनसे ऊँचा समझते थे।

सन् १८५७ की असफल स्वातंत्र्य-क्रान्तिके बाद लोग विदेशी शासनकी प्रभुता तन-मनसे स्वीकार कर चुके थे और दासताको भारतीय जीवनका आवश्यक अंग मान चुके थे। देशभक्तिकी भावनाको ब्रिटिश शासनके प्रति कृतज्ञताका पर्याय माना जाता था।

देशवासी भूल चुके थे कि भारतका विस्तार किसी समय पश्चिममें काबुल कंधारसे लेकर प्रशान्त महासागरके द्वीप जावा, सुमात्रा, मलय, कंबोडिया तक हो चुका था। उन्हें यह भी विश्वास नहीं रहा कि भारतमें भी कभी प्रजातन्त्र शासन प्रचलित था और सामाजिक न्याय एवं समानता मूलक समाजवादकी पद्धतिको ध्यानमें रखकर ही शासनका विधान बनाया जाता था।

भारतीय जीवनके हर क्षेत्रमें व्यापक इतने गहरे अंधकारको मिटानेके लिए महर्षिके पास दो ही उपाय थे। या तो वे प्रत्येक क्षेत्रमें अलग-अलग दीप जलाते या एक इतने भव्य ज्योतिपुंजको प्रदीप्त करते जो इस विशाल अंधकारको वैसे ही दूर करता जैसे सूर्य समस्त पृथ्वी-मंडलके अंधकारका क्षणभरमें नाश कर देता है।

प्रभु-प्रसादसे पायी अद्भुत प्रतिभा और प्रखर पैनी अन्तर्दृष्टिसे उन्होंने जान लिया था कि भारतीय जीवन और संस्कृतिकी गहराईमें बीज रूपसे प्रतिष्ठित स्वतःप्रमाण वेदकी सहायता विना वे भारतके अभ्युत्थानमें सफल प्रयोग नहीं कर सकेंगे। विदेशी विद्वानों एवं बहुदेवतावादी आचार्योंके भाष्योंने वेदोंको दुरूह बना दिया था। महर्षिने अपनी मौलिक प्रतिभासे वैदिक साहित्यको सबके समझने योग्य बनाया। यह इसलिए भी आवश्यक था कि उस समय सामान्य जनता धर्मके नाम पर ही ठगी जा रही थी। धर्मके अतिरिक्त अन्य कोई आधार जनमानसका निर्माण करनेवाला था ही नहीं। और धर्मकी व्याख्या केवल ऐसे धर्मशास्त्रों या पुराणोंके नाम की जाती थी जिनमें मार्गदर्शन नहीं बल्कि मार्गभ्रष्ट करनेका ही साहित्य भरा था।

इस सब पाखंड भरे कोहरेको दूर करनेके लिए किसी ज्ञान-ज्योतिपुंजकी आवश्यकता थी। प्रभु-कृपासे वह ज्ञानकोष वेद महर्षिके हाथ आ गया।

किसी भी देशके पुनरुत्थानके लिए यही सबसे अधिक क्रियात्मक उपाय होता है कि अतीतकी श्रेष्ठतम उपलब्ध सामग्रीका उपयोग नवीन एवं आधुनिक रूपोंमें किया जावे। अतीतकी यह सामग्री अपने सर्वथा विशुद्ध और अक्षत रूपमें हो तो उसमें अनन्त शक्ति होती है। वटवृक्षके छोटे बीजमें जैसे वटवृक्षका विशाल रूप सिमट कर आया होता है, वैसे ही किसी देशका भविष्य उसके बीज रूप अतीत ज्ञानग्रन्थमें निहित होता है। वेद भी वैसा ही अमर बीज था। ऋषि दयानन्दने अमर ज्ञानको भारतके नवनिर्माणका आधार बनाकर भारतकी संस्कृतिको अमरता प्रदान की।

नवीन अभ्युत्थानके लिए प्राचीनतम ज्ञानकोष वेदको आधार मानने तक ही महर्षिने अपने कार्यकी इतिश्री नहीं कर दी। उन्होंने क्षत विक्षत भारतीय समाजकी सर्वांगीण चिकित्साके लिए क्रियात्मक योजना भी बनायी।

उनका सबसे प्रमुख कार्य था प्रत्येक व्यक्तिको अपनी बुद्धिसे स्वतन्त्र चिन्तन करनेका अधिकार प्रदान करना। विचार-स्वातन्त्र्यके सिद्धान्तका प्रतिपादन करनेमें महर्षि दयानन्दने क्रान्तिकारी कार्य किया।

महर्षिने बतलाया कि सबको अपनी बुद्धि पर विश्वास करके सत्य असत्यके निर्णय करनेका जन्मसिद्ध अधिकार है।

अंधविश्वासोंकी दासतासे मुक्त कर महर्षिने तर्क द्वारा कर्त्तव्य अकर्त्तव्यका निर्णय करनेकी युक्ति सिखलायी। शिक्षाका द्वार सबके लिए खोला, स्त्रियोंको शिक्षा देना राष्ट्रकी उन्नतिके लिए अनिवार्य बतलाया। मातृत्वको सन्मान दिया।

महर्षिने बतलाया कि सब मानव जन्मसे एक समान हैं। कोई बड़ा नहीं, छोटा नहीं। हिन्दुओंमें छुआछूतके अन्यायको दूर करके हिन्दू समाज सबल हो सकता है। राजनीतिके क्षेत्रमें 'स्वराज्य' शब्दका प्रयोग सबसे पूर्व महर्षिने किया और स्पष्ट घोषणा की कि 'सुराज्य' से 'स्वराज्य' अच्छा है। विदेशी राज्य, विदेशी भाषा, विदेशी रहन-सहन सभीके विरुद्ध आवाज उठायी।

महर्षिके इन क्रान्तिकारी विचारोंमें ही भविष्यके स्वदेशी आन्दोलन, स्वातंत्र्य-युद्धका बीज निहित था। महर्षिसे पूर्वके या समकालीन विचारकोंके मनमें पश्चिमी दार्शनिकों, साहित्यकारों एवं वैज्ञानिकोंके प्रति ऐसी मुग्धता पैदा हो गयी थी कि वे प्रत्येक क्षेत्रमें मार्गदर्शनके लिए पश्चिमकी ओर देखते थे।

सामाजिक न्यायके प्रति शासनको जागरूक रखने और प्रजाको अपने अधिकारोंके प्रति सतर्क रहनेका परामर्श देते हुए महर्षिने लिखा — "जो राजपुरुष हम लोगोंसे कर लेते हैं, वे हमारी निरन्तर रक्षा करें, नहीं तो न लें और हम उनको कर न देवें। इस कारण प्रजाकी रक्षा और दुष्टोंके साथ युद्ध करनेके लिए ही राजाको कर देना चाहिए — अन्य किसी प्रयोजनके लिए नहीं।

य. म., ९–१७

राष्ट्रीय अखण्डताको दृष्टिमें रखकर महर्षिने कहा — "एक धर्म, एक भाषा और एक लक्ष्यकी प्राप्ति ही भारतकी पूर्णोन्नतिमें साधक है। कटु उपदेशों और सच्चे खरे वाक्योंसे जातिको जगाकर कुरीतियोंको नष्ट करना ही मेरे खण्डनका एकमात्र उद्देश्य है।"

अपने क्रान्तिकारी विचारोंको प्रसारित करनेके लिए उन्होंने सुख-दुःख, मानापमानकी चिन्ता त्याग कर आमरण संघर्ष किया। वेदोंके नवीन भाष्य द्वारा शाश्वत सत्यका प्रकाश किया। अनेक ग्रन्थोंकी रचना की और अन्तमें अपने नवीन आदर्शोंकी पूर्तिके लिए ७ अप्रैल १८७५ को बम्बईमें आर्यसमाजकी स्थापना कर दी।

आर्यसमाजका प्रतिष्ठापन करते हुए आपने स्पष्ट कह दिया — "वेदादि शास्त्रोंने जो कुछ माना है वही मेरा मन्तव्य है। कोई नवीन कल्पना या मत-मतांतर चलानेका लेशमात्र भी मेरा अभिप्राय नहीं है।"

भारतीय ज्ञानके मूल ग्रन्थ वेदकी शिक्षाओंको सच्चे रूपमें प्रकट करना ही ऋषिका उद्देश्य था और यही आर्यसमाजका लक्ष्य है।

इस लक्ष्यकी पूर्तिके लिए महर्षिने ब्रह्म-समाज, प्रार्थना-समाज आदि अनेक नवोदित संस्थाओंसे सहयोग प्राप्त करनेका यत्न किया था। किन्तु-ये संस्थाएं महर्षिके क्रांतिपथ पर दूर तक न चल सकीं। अतः नवीन जागृतिका भार मुख्यतः आर्य-समाज पर आ पड़ा।

आर्यसमाजकी स्थापनाके बाद महर्षिने केवल ८ वर्ष प्राण धारण किये। कालचक्रमें ८ वर्ष बहुत कम होते हैं। किंतु इन आठ वर्षोंमें महर्षिने देशमें ऐसे सुयोग्य तपस्वी और कर्मठ कार्यकर्ता बना लिये कि उन्होंने देशको स्वतन्त्र किया और नवीन निर्माणके योग्य बना दिया।

देशके इस अभ्युत्थानमें महर्षिका नाम 'यावच्चन्द्रदिवाकरौ' अमर रहेगा। स्वतन्त्र भारतके रचनात्मक कार्य यदि महर्षि द्वारा प्रदर्शित मार्गके अनुसार होते तो भारत अपने प्राचीन गौरवको बहुत शीघ्र पा लेता।

दुर्भाग्यसे वैसा नहीं हुआ। देशके कर्णधारोंने महर्षिके वेद-समर्पित आदर्शोंके विरुद्ध चलना प्रारंभ कर दिया, हमारी सब समस्याओंका यही मूल कारण है।

अब भी समय है। शाश्वत सत्योंका मूल्य कभी कम नहीं होता। वेद-सम्मत मार्ग पर चलते हुए ही हमारा भाग्य उज्ज्वल होगा—यह बात आज भी सच है और सदियाँ बीत जाने पर भी सच रहेगी।

## ESSENTIALS OF INDIAN AND WESTERN MUSIC

"In our country, the singing of the song is all important and in the song itself lies all our difficulty; in the West on the contrary the voice production is the chief concern and with voice they achieve the impossible. European music looks towards diversity and we look for unity. In our music, variegated tones flow as if from a thousand springs. One is not the echo of some other but each possesses its own individuality, yet mingling and converging together to make the whole. Harmony expresses in tone the magnificent dance-drama of the diverse manifestations of nature. But in the centre of it there runs a melody in the background of time and rhythm on which the dance there fulfils its round". (Tagore: in Pravasi) Prof. T. V. Subha Rao wrote in his 'Studies in Indian Music; "Harmony of the Western technique mars the purity of melody. Unision, on the contrary, heightens the emotion. Indian music to the extent indicated above admits of the operation of the principle of harmony. But being predominently melodic, and highly individualistic in character, it cannot suffer the direct application of chords to override the notes of the melody. While the linked harmony in the music of the East must appear weak and thin to the Western ear, the sophisticated harmony of the West must sound tumultuous and destructive of melody, the soul of Indian music. The 'East is East and West is West and never the twain shall meet' is perhaps most applicable to music'. And yet Tagore and later also Udayshankar experimented with harmony. Rabindra Samgeet even borrowed rhythms from Greece. The ballet 'Man and Machine' has many Western influences assimilated to advantage. So this fusion between East and West, in music and in visual arts has undergone three stages: influence, imitation and assimilation. These three stages have to be rightly understood with all their limitations.

From: (Music and the Visual Arts) **Prabhakar Machve**

## ☆ ☆ ☆ भारतका सांस्कृतिक समुत्थान और विश्वभारती

लेखक : श्री प्राध्यापक रामबहाल तिवारी, विश्वभारती, शांतिनिकेतन,

[ऐतिहासिक दृष्टिकोणसे देखने पर पता चलता है कि शान्तिनिकेतन मूलतः एक गृहका नाम था, जिसका निर्माण रवीन्द्रनाथ ठाकुरके पिता महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुरने करवाया था, सन् १८६५ ई० के लगभग। इसके बाद सन् १८८८ ई० के अक्तूबरमें शांतिनिकेतन 'आश्रम' की प्रतिष्ठा हुई और सन् १८९९ ई० में ब्रह्म-विद्यालयकी स्थापना हुई। २२ दिसम्बर सन् १९०१ ई० को रवीन्द्रनाथने अपने मतानुसार शान्तिनिकेतनमें 'नव-विद्यालय' का शुभारंभ कराया, १८ जुलाई सन् १९१९ ई० से 'विश्वभारती' का शिक्षाक्रम प्रारंभ हुआ और सन् १९५१ ई० में इसको भारत सरकारकी देखरेखमें केन्द्रीय विश्वविद्यालयकी मान्यता मिली। इसकी परिसीमा ११ वर्गमील है। आजकल 'शान्तिनिकेतन' के लिए 'विश्वभारती' शब्दका प्रयोग ही अधिकतर पाया जाता है।]

* * *

गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुरके शब्दोंमें "विश्वभारतीका परिचय इस वेदमंत्रसे ही सुस्पष्ट हो उठता है–'यत्र विश्वं भवत्येकनीड़म्'। जो आत्मीयता विश्वभरमें फैलने लायक है, हम यहाँ पर उसी आत्मीयताकी वेदीका निर्माण करेंगे।" यहाँ पर विद्या-आहरण तथा ज्ञानचर्चाके महान् तथा पवित्र उद्देश्यसे विचित्र मानवोंका दल आकर एक नीड़ या घोंसला बनायेगा। प्राचीन भारतकी तपोवन-सभ्यता तथा संस्कृतिके धारक तथा वाहक आश्रमवासी-मुनि ऋषियोंके प्रदर्शित पथको आदर्श मानते हुए उन्होंने अन्यत्र कहा है– "इस प्रतिष्ठानके शुभारंभके दिन हमने अपने पुराने आचार्योंका आह्वान-मंत्र उच्चारण किया उस मंत्रमें उन्होंने सबको बुलाकर कहा था–'आपन्तु सर्वतः स्वाहा।' कहा था–जलधारायें जिस प्रकार समुद्रमें आकर मिलती हैं, उसी तरह सब लोग यहाँ पर आकर मिलेंगे।"

भारत तथा विश्वके इस मिलनक्षेत्र, महामानवके इस संगमक्षेत्रका निर्माण विद्यार्थियोंके पूर्ण मनुष्यत्वके विकासके साथ ही उन्हें व्यक्ति-सत्तासे महामानव-सत्ताकी ओर आकर्षण करने तथा उदार मानवताके मंत्रसे दीक्षित करनेके उद्देश्यसे हुआ था। इस संदर्भमें विश्वकविका कहना है– "शान्तिनिकेतनमें विद्यालय-प्रतिष्ठा करके पहले मैं इसी उद्देश्यसे लड़कोंको यहाँ पर लाया था, ताकि विश्वप्रकृतिके उदार क्षेत्रमें उनको मैं मुक्त कर सकूँ। पर धीरे धीरे मनमें सोचने लगा–मनुष्योंमें आपसमें जो भीषण व्यवधान है उसे दूर करके मनुष्यको सर्वमानवके महालोकमें मुक्ति देनी होगी। मेरे विद्यालयकी परिणतिके इतिहासके साथ मेरी वह आन्तरिक आकांक्षा भी अभिव्यक्त हुई थी। कारण विश्वभारती नामकी जो संस्था है उसका श्रीगणेश इस लक्ष्यके साथ ही हुआ था कि मनुष्यको केवल प्रकृतिकी गोदमें ही नहीं बल्कि मनुष्यके हृदय-राज्यमें भी मुक्त करना परम आवश्यक है।"

इन उद्धरणोंसे यह स्पष्ट है कि गुरुदेव अपने विद्यालयके विद्यार्थियोंको भारतवर्षके निर्मल, शुभ्र तथा पवित्र आदर्शके अनुसार पूर्ण मनुष्य बनाना चाहते थे। जब कि भारतवर्ष अपनी प्राचीन शिक्षा, सभ्यता तथा संस्कृतिको भूलकर अपने ऐतिह्य तथा गौरवको खोकर, मेरूदंडहीन अधःपतित जातिके रूप में दूसरोंका कृपापात्र बन कर ही अपनेको धन्य समझता था। देशमें प्रचलित यांत्रिक शिक्षाव्यवस्था और उसका भयावह परिणाम, भारतीय समाजकी शोचनीय अवनति, अन्धरूढ़िवादिता, हृदयकी शून्यता तथा बाहरी बनावटी आचार-आचरणकी प्रमुखता भारतीय जन-मानस पर इतनी प्रबल तथा सक्रिय थी, मनुष्योंके बीचका भेद-भाव इतना कठोर हो उठा था कि भारतवासीका मानसिक पतन अन्त तक पहुँच गया था।

अपनेको समझने तथा सँभालनेकी शक्ति एवं आग्रह तक किसीमें नहीं रह गया था। प्राचीन भारतकी 'महान एकता' के साधन-मंत्रको भूल कर, वेद-उपनिषद्से संपर्कशून्य होकर, विश्वसे विच्छिन्न, संकीर्णमना, आत्मतुष्ट आधुनिक भारत 'महामानव' या 'सर्वमानव' के महामंत्रको भी भूल बैठा था।

अतः सारे भारतको जगाकर सचेत करके मंगलमय कल्याणमय शुभ पथ पर चलाना परम आवश्यक था। कवि, दार्शनिक, चिन्ताविद्, देशप्रेमी तथा विश्वप्रेमी रवीन्द्रनाथके मनमें भारतमें नवजागृति लानेकी इच्छा इतनी प्रवल तथा दुर्वार हो उठी कि उन्हें शिक्षकका कर्म अपनाना पड़ा; उन्हें गुरुदेव बनना पड़ा। उचित तथा आवश्यक शिक्षाके लिए उन्होंने एक छोटा-सा विद्यालय बनवाया। मानो एक छोटासा बीज बोया, आवश्यक परिचर्या तथा सतर्क देखभालसे जो कभी न कभी विराट् वनस्पति बन कर अपनी सुशीतल छाया तथा आकांक्षित फूल-फलोंसे अपनी सृजन-सफलताकी पुष्टि करेगा। अपनी इस नई शिक्षा संस्थाको उन्होंने 'विश्वभारती' कह कर क्यों पुकारा इस विषयमें आलोचना करते हुए गुरुदेवने कहा था – "भारतवर्षमें अगर यथार्थ विद्यालयकी स्थापना की जाय, तो वह विद्यालय प्रारंभसे ही अपने अर्थ-शास्त्र, अपने कृतित्व, अपनी स्वास्थ्यविद्या, अपने समग्र व्यावहारिक विज्ञानको, अपने प्रतिष्ठित-स्थानके चारों ओर वाले देहातोंमें प्रयोग करके देशकी जीवन-यात्राकी केन्द्रभूमि पर अधिकार कर लेगा। यह विद्यालय उत्कृष्ट आदर्श पर खेती करेगा, गो-पालन करेगा, कपड़ा बुनेगा। साथ ही अपनी आर्थिक निर्भरताके लिए समवाय (सहकार) प्रणाली अपनाकर विद्यार्थी-शिक्षक और चारों ओरके ग्रामवासियोंके साथ जीविका-के योगसे घनिष्ठ रूपसे संबंधित होगा। ऐसे आदर्श विद्यालयको ही मैंने 'विश्वभारती' कह कर पुकारनेका प्रस्ताव रखा है।"

"यहाँ केवल पढ़ाई ही नहीं, पूर्ण मनुष्यका निर्माण-कार्य भी होगा। . . . इसी वजहसे मेरा संकल्प यह था कि चित्तको विशेष जाति तथा व्यक्तिमें सीमित न रखकर शिक्षाकी व्यवस्था करूँगा। देशकी कठिन बाधायें तथा अन्धे संस्कार रहने पर भी सब देशोंके मानवचित्तकी सहायता तथा सर्वकर्मयोगसे यहाँ पर शिक्षासत्रकी स्थापना करूँगा। केवल इतिहास, भूगोल और साहित्य अध्ययनसे ही नहीं, बल्कि सर्वशिक्षाके समन्वयसे ही सत्यकी यह साधना संभव होगी। यह अत्यन्त कठिन साधना है, कारण देशमें इसकी काफी विरोधिता है, देशवासियोंमें आत्माभिमान तथा जाति-अभिमानकी जो संकीर्णता है उसके साथ कठोर संग्राम करना पड़ेगा।"

इसके साथ ही साधारण खेलकूद, नृत्यगीत, नाट्याभिनय तथा ऋतु-उत्सवोंकी सहायतासे दी गई शिक्षाको सौन्दर्य, संयम तथा स्वाधीनताके समन्वयसे आनन्दपूर्ण बनानेके लिए भी गुरुदेव उत्सुक थे। उन्होंने कहा था – "मैंने चाहा था कि यहाँ पर . . . लड़के मनुष्य बनेंगे, रूप-रस-गन्ध-वर्ण-चित्र-संगीत आदिसे उनका हृदय शतदल कमलकी तरह आनन्दसे विकसित हो उठेगा।" संस्कृतिकी आवश्यकता तथा उपयोगिताकी चर्चा करते हुए भारत-आत्मा रवीन्द्रनाथने लिखा है – "संस्कृति एक विचित्र वस्तु है, इससे मनका संस्कार होता है; आदिम खनिज अवस्थाकी अनुज्ज्वलतासे उसकी पूरी महत्ताको निखार लेती है। इस संस्कृतिकी भी कई शाखा-प्रशाखायें हैं; मन जहाँ पर स्वस्थ, सबल है, वहाँ पर संस्कृतिकी इन विभिन्न प्रेरणाओंको वह स्वयं ही चाहता है। शान्तिनिकेतन आश्रममें व्यापक रूपसे इस संस्कृति-अनु-शीलनका क्षेत्र निर्माण करूँगा, यह ही मेरा अभिप्राय था।"

अतः यह स्पष्ट है कि शान्तिनिकेतनमें प्राचीन भारतीय तपोवन-विद्यालयके आदर्श पर एक युगो-पयोगी आश्रम-विद्यालयकी प्रतिष्ठा करके मानव-जातिके कल्याणके लिए, खासकर भारतवासीके कल्याणके लिए नई शिक्षा-प्रणालीकी सहायतासे एक नये जगतका निर्माण करना चाहते थे गुरुदेव। इस उद्देश्यकी पूर्ति-

के लिए कविसत्ताके साथ उनकी शिक्षाविद् तथा महान ऋषिकी सत्ताके विस्मयकर मिलनसे एक एसा निराला काम हुआ है, संसारके इतिहासमें जिसकी तुलना नहीं है। रवीन्द्रनाथकी इच्छाशक्ति, कर्मशक्ति तथा कल्पनाशक्तिके समन्वयसे बोलपुरकी पथरीली, कँकरीली, रसहीन अनुपजाऊ भूमि, वृक्ष-लता, पत्र-पुष्पोंसे श्यामल सुशोभित होकर स्निग्ध-सजल-रूप-वैभव, अनास्वादित स्वर्गीय सुगन्ध तथा वर्णवैचित्र्यका अनुपम एवं पवित्र आधार सिद्ध हुई है। वंग तथा भारतीय संस्कृति और शिक्षाके अतीत तथा वर्तमान अवस्थाके विषयमें भी यही बात कही जा सकती है। शान्तिनिकेतन तथा विश्वभारतीकी विशेषता एवं सांस्कृतिक जीवनकी उपयोगिताका प्रभाव भारतीय जीवनचर्या, आचार-आचरण, सामाजिक विधि-व्यवस्था आदि पर अनिवार्य रूपसे प्रत्यक्ष हो रहा है। सत्तर-पचहत्तर साल पहले शान्तिनिकेतन आश्रमवाली जगह-का रूप-रंग कैसा था, आज समझ पाना जिस प्रकार कठिन है, भारतीय संस्कृतिको शान्तिनिकेतन तथा विश्वभारतीकी देनको समझ पाना भी उसी भाँति कठिन है। नये उपादानको ग्रहण करनेसे ही नहीं उसे भलीभाँति आत्मसात् करके ही कोई संस्कृति अपनेको समृद्ध बना सकती है। उस समृद्ध संस्कृतिके प्राचीन तथा नवीन उपादानोंका स्पष्टीकरण असंभव-सा हो जाता है।

रवीन्द्रनाथने शान्तिनिकेतनमें जिस सांस्कृतिक भावधाराको साकार बनाया है, उसकी प्रेरणा उन्हें भारतके वेद, उपनिषद्से ही नहीं पाश्चात्य जीवनादर्शसे भी कुछ मानेमें मिली थी। पूरबकी तपोवन-सभ्यता तथा पश्चिमकी वैज्ञानिक सभ्यताकी मिलन-भूमि है शान्तिनिकेतन। यहाँकी साधनाकी विशेष उल्लेखनीय बातें हैं—जनसे जनता, क्षुद्रसे वृहत्, सामान्यसे महत्, व्यक्तिसे समष्टिकी ओर दृढ़ विश्वाससे अग्रसर होना; ऐक्य, समता तथा शान्तिका उपासक बनना; स्वार्थान्ध आकांक्षा तथा उद्देश्यका त्याग, बुद्धिकी, हृदयकी तथा इच्छाशक्तिकी स्वाधीनता और पूर्णताका अधिकारी बनना।

रवीन्द्रनाथके मानव-प्रेम तथा विश्वप्रेमकी प्रतिमूर्ति है शान्तिनिकेतन। यहाँकी प्रकृतिमें अपनी एक निराली आकर्षण-शक्ति है। यहाँ पर ग्राम्य-जीवनकी मुक्तिके सहज-सरल आनन्दके साथ शहर-जीवनकी सुख-सुविधायें एक साथ मिलती हैं। अनावश्यक विधि-विधान तथा संकीर्ण सीमाओंसे यह स्थान मुक्त है। गृहस्थ-जीवन अपने घूंघटको हटा कर प्रकृतिसे घुल-मिल गया है। बाहरी जीवन भी अपना तथा अन्तरंग बन उठा है। सामाजिक जीवनने अहेतु लौकिकताकी ग्लानिसे मुक्त होकर प्रकृतिके उन्मुक्त प्रांगणमें खिले हुए एक सहज स्वाभाविक वृहत् परिवारका रूप अपनाया है। आश्रमवासियोंको यहाँकी प्रकृतिसे प्रेम, श्रद्धा तथा कठोर साधनाकी प्रेरणा मिलती है। मानव-मनके हर तरहके भाव, आवेग तथा आकूतियोंका आदर्श समावेश हुआ है इस आश्रममें।

आश्रम प्रकृतिके विभिन्न रूप तथा आश्रमिक जीवन पर उनके प्रतिफलनके भलीभाँति निरीक्षण तथा साहचर्यसे वस्तुओंके रूप-रंग, गतिच्छन्द, संतुलन तथा सामग्रिक प्रभावके सौन्दर्य आदिसे रसबोधकी शिक्षा होती है। विभिन्न प्रकारके मनुष्योंका साहचर्य पाकर अन्तरंग तथा परिपूर्ण ज्ञानलाभ होता है। उनके प्रकृतिभूत प्रयोजन एवं प्रवणता, मन और हृदयके दोष-गुणकी रोशनीमें अपने विश्वास, अभिमत, रहन-सहन आदिकी सूक्ष्म तथा विस्तृत जानकारी होती है। अखिल मानव-स्वभावके सामान्य लक्षण तथा दोष-गुणोंका वर्गीकरण करके अनन्त वैचित्र्यमें भी ऐक्यके संभावनामय उपादानोंकी खोज की जाती है। सामाजिक गुण तथा अभ्यासोंको अपना कर उदार ऊँचे मनोभाव और ऊँचे आदर्श, सौन्दर्य-चेतनाका आवेग, प्रेम एवं आनन्दका अनुशीलन होता है। भाँति भाँतिके सामाजिक सम्मेलन तथा सांस्कृतिक अनुष्ठानोंकी व्यवस्था और उनमें अंश ग्रहण करनेके अलावा—सामूहिक जीवनके कर्त्तव्य तथा जिम्मेदारीकी सयत्न तथा सफल चर्चा होती है। शान्तिनिकेतन आश्रमकी शिक्षा-व्यवस्थामें सहर्ष-शिक्षादान एवं सानन्दचित्त शिक्षा-

ग्रहणमें बाध्य बाधकताका स्थान नहीं है। लिखाई-पढ़ाईसे बौद्धिक विकास अवश्य होता है, पर बौद्धिक विकास ही मनुष्यको परिपूर्णता नहीं दे सकता। अतः हृदयवृत्तियोंके सहज-स्वाभाविक तथा स्वस्थ विकास-के लिए विद्यार्जनके साथ ही शिल्पचर्चा, नृत्यसंगीतका अनुशीलन, नाट्याभिनय, साहित्यिक तथा सांस्कृतिक अनुष्ठानोंके साथ विनोदन आदिकी भी परम आवश्यकता है। लिख-पढ़कर श्रेष्ठ ज्ञानी या श्रेष्ठ पंडित न होकर भी यथार्थ मनुष्य बन उठना ही महत् उद्देश्य माना जाना चाहिए। इसी उद्देश्यकी पूर्तिके लिए भारत तथा विश्वके भावी नागरिकके जीवनको सँवारनेकी कोशिश की जाती है इस आश्रममें।

रवीन्द्र-काव्य तथा साहित्यके विभिन्न तत्त्वोंमें ये दो सीमाके साथ असीमको मिलानेकी साधना और वैचित्र्यमें ऐक्यकी प्रतिस्थापना ही मुख्य माने जाते हैं। इन तत्त्वोंका प्रकाश पूरे रवीन्द्र-साहित्यमें रहने पर भी गीतांजलिकी भारततीर्थ, अपमानित, धुला मन्दिर आदि कवितायें और संगीत; रथकी रस्सी, कालकी यात्रा, अचलायतन, मुक्तधारा आदि नाटक, श्यामा, चंडालिका आदि नृत्यनाट्य और विभिन्न निबन्धोंमें सुस्पष्ट रूपसे विधृत है। शान्तिनिकेतन-विश्वभारती तो इन तत्त्वोंका प्रत्यक्ष तथा व्यावहारिक रूप है।

शान्तिनिकेतनका दैनन्दिन आश्रम-जीवन सुबहके वैतालिकसे शुरू हो कर पढ़ाई-लिखाई, आलाप-आलोचना, सभा-समिति, खेलकूद, सान्ध्योपासना, उत्सव-अनुष्ठानोंसे समृद्ध होकर रातमें सानन्द चिन्तनके साथ समाप्त होता है। यहाँ पर खान-पान, रहन-सहन, उत्सव-अनुष्ठान आदिमें किसी भी प्रकारका जाति, धर्म या वृत्तिमूलक कोई भेदभाव नहीं है। भोजनालयमें हिन्दू-मुसलमान, सिख, जैन, बौद्ध, क्रिश्चि-यन आदि सब जाति या सम्प्रदायके लोग एक साथ बैठकर खाते हैं। किसी भी जातिका कोई भी परिवेषण कर सकता है। यहाँके मन्दिरमें सब मिल कर एक साथ उपासना करते हैं। मन्दिरमें किसी खास देव-देवीकी पूजा नहीं होती है। बुधवारको साप्ताहिक मन्दिरके अलावा खास खास पुण्यतिथियों पर, जैसे बुद्धजन्म, ईसाजन्म, नववर्ष, धर्मचक्र-प्रवर्तन, माघ-उत्सव, पौष-उत्सव, वसन्त-पूर्णिमा और वर्षशेष आदि, मन्दिरका अनुष्ठान होता है जिसमें किसी भी जाति या धर्मका अनुयायी व्यक्ति पौरोहित्य कर सकता है। मन्दिरका द्वार सबके लिए सदैव खुला रहता है। यहाँ पर संस्कृत श्लोक उच्चारण, रवीन्द्र रचनासे पाठ, तथा रवीन्द्र संगीतके गायनसे 'एकमेव अद्वितीयं', 'आनन्दरूपं अमृतं यद्विभाति' की आराधना होती है। यहाँ पर मनुष्य आराध्यदेवको अपने अपने विश्वास तथा रुचिके अनुरूप पाता है। विचित्र उत्सव अनुष्ठानोंमें मनुष्यकी हृदय-वृत्तियोंको सक्रिय करके मानवताको पूर्णता देनेकी जो व्यवस्था है उसमें भी सबका गुरुत्व बराबर है। इस प्रसंगमें रवीन्द्रनाथकी एक उक्तिका स्मरण होता है–"मानव-संसारमें ज्ञानालोकका दीपावली-उत्सव हो रहा है। सब जातियाँ ही अगर अपने अपने प्रदीपको बड़ा बनाकर जलायें तब जाकर कहीं सबके मिलनसे यह उत्सव सम्पन्न तथा सफल हो सकता है।" शान्तिनिकेतनमें हरएक ऋतु या महीनेमें कोई न कोई उत्सव या अनुष्ठान होता ही रहता है। नववर्षके मांगलिक अनु-ष्ठानसे बँगला-वर्षका शुभारंभ होता है। इसके बाद रवीन्द्र-सप्ताह, वृक्ष-रोपण, वर्षा-मंगल, शारदोत्सव, शारदावकाशके पहले विभिन्न सांस्कृतिक तथा नाट्यानुष्ठान, पौष-उत्सव और शान्तिनिकेतनका मेला, माघ-उत्सव और श्रीनिकेतनका मेला, शिल्पोत्सव, ख्रीष्टोत्सव, वसन्त-उत्सव, आनन्द बाजार, विभिन्न राष्ट्रीय त्यौहार, गांधी-पुण्याह और वर्षशेष-उत्सवके साथ ही बँगला वर्षकी समाप्ति घोषित होती है। इसके अलावा तरह तरहकी साहित्य-सभा, आलोचना-सभा तथा संगीत-नृत्य अनुष्ठान आदिकी व्यवस्था तो हमेशा होती रहती है। सभी आश्रमवासी इन उत्सव-अनुष्ठानोंमें हिस्सा बँटा कर उत्सव-आयोजनके मुख्य उद्देश्यको सफल बनाते हैं। कहना न होगा कि कर्मव्यस्त जीवनकी नीरसता तथा बोझीलेपनको

दूर करके जीवन-धाराको सवल, स्वस्थ तथा आनन्दमय वनानेमें उत्सव-अनुष्ठानोंकी उपयोगिता अनवद्य है। आश्रमवासी अपने कर्मव्यस्त दुःख-कष्ट, शोक-तापसे प्रपीड़ित जीवनको भलीभाँति स्वीकार कर मनुष्य-जीवनकी महत्ताको समझने तथा समझानेकी साधनामें लीन हैं।

आम्रकुंजकी हरीभरी स्निग्ध छायामें अनुष्ठित यहाँका समावर्तन उत्सव वेदमंत्र, रवीन्द्र-संगीत तथा आचार्यके आन्तरिकता पूर्ण भाषणसे मानो वोल उठता है। इस व्यवस्थामें प्राचीन आरण्य आश्रमोंकी सहज-सरल झाँकी मिलती है। यहाँके इस अनुष्ठानसे प्रभावित होकर भारतके, कमसे कम बंगालके विश्वविद्यालयोंके समावर्तन उत्सव भी आजकल सरल तथा अनाडम्बर होते जा रहे हैं। कहीं कहीं तो यहाँकी प्रथा ही पूर्णरूपसे अनुसृत हो रही है।

शान्तिनिकेतन-आश्रमके जैसे वातावरणका निर्माण कर यहाँकी शिक्षाधारामें विद्यादान दानकी प्रचेष्टा केवल भारतवर्षमें ही नहीं भारतके वाहर यूरोप तथा अफ्रीका आदि देशोंमें भी हुई है और हो रही है। इस प्रसंगमें रवीन्द्रनाथके भक्त तथा सहकर्मी एल्महार्स्ट साहबकी बनाई हुई संस्था, डेवोनशायरके 'डारलिङ्टन हाल' का उल्लेख किया जा सकता है। अपने प्रतिष्ठानकी आलोचना करते हुए एल्महार्स्टने एक जगह कहा है: It is some of those same principles that we learnt from the Poet, that we have been trying out in Devonshire, Darlington Hall, since 1925." विश्वभारतीके नीग्रो छात्र, अफ्रीकावासी आरवेलोने, सन् १९५५ ई०में विश्वभारतीकी विशेषताओंको सराहते हुए कहा था – "यहाँकी शिक्षा समाप्त कर, स्वदेश लौटकर मैं यहाँके आदर्शको देशवासियों तक पहुँचानेकी कोशिश करूँगा। इसी तरहके शिक्षा-प्रतिष्ठानोंका निर्माण करूँगा यह मेरा संकल्प है।"

रंगूनमें रवीन्द्र-परिषद्की स्थापना हुई है काफी दिन पहले। यह संस्था रवीन्द्र-आदर्श तथा भाव-धाराके प्रसार-प्रचारमें रत है। भारतके प्रत्येक प्रान्तमें रवीन्द्र-चर्चाकेन्द्रका निर्माण हुआ है। दिल्ली, पटना, वंवई आदि स्थानोंमें भी रवीन्द्र-भवन, रवीन्द्र-नाट्यमंच, और रवीन्द्र-पाठागार आदिका निर्माण हुआ है। कलकत्तेकी वात ही अलग है। बंगालके हरएक जिलेमें रवीन्द्र-आदर्शके प्रचार तथा प्रसारके लिए एकाधिक संस्थाएँ वनी हैं। कलकत्तेमें रवीन्द्रनाथके आदर्शको आम जनता तक पहुँचानेके लिए कितनी संस्थाएं पनप उठी हैं कहना कठिन है। फिर भी रवीन्द्रभारती विश्वविद्यालय तथा पाठभवन (विद्यालय) की स्थापना अवश्य ही उल्लेखनीय है। उल्लिखित संस्थाओंकी सहायतासे भारतीय तथा विश्व-संस्कृतिसे विश्व-भारती तथा शान्तिनिकेतनकी संस्कृतिका गहरा संपर्क और भी गहरा होता जा रहा है।

आश्रमकी उपकरणहीन आन्तरिकतापूर्ण शिक्षा-व्यवस्था, सहज-सरल आडम्बरहीन जीवन-यात्रा, उत्सव-अनुष्ठानोंसे भरपूर जीवन-धारा, पारिवारिक संपर्कयुक्त समाज-जीवनने सारे विश्वको अपनेमें मिला लिया है, संसारके कोने कोनेसे तथा भारतके विभिन्न प्रान्तोंसे छात्र-छात्री – अध्यापक तथा कर्मी यहाँ पर आकर मिल कर एक हो गये हैं। दूर-विदेशोंसे आये हुए छात्र-अध्यापक जब स्वदेश लौटते हैं तब उनके मुखसे, लेखनी तथा कार्यविधियोंसे विश्वभारतीकी सांस्कृतिक विशेषता फूट निकलती है। विश्वको अपनाने तथा समझनेकी जो शिक्षा यहाँ पर अपने आप मिल जाती है, विदेशोमें उसका सदुपयोग प्रत्यक्ष होता है। सुख-आनन्द अथवा दुःख-कष्टभरी किसी भी परिस्थितिमें शान्त-सौम्य तथा आत्म-विश्वासी बनकर विश्व-की भावनाको अपनी समझकर बृहत् विश्वके महामानवकी ओर अग्रसर होनेकी जो शिक्षा शान्तिनिकेतनके कण कणमें सजीव तथा सक्रिय है, उसको आज पूरा वंगाल, भारतवर्ष तथा विश्व भलीभाँति समझता तथा मानता है।

शान्तिनिकेतनके छात्र-छात्री, अध्यापक या कर्मी विश्वके किसी भी कोनेमें क्यों न हों, मानसिक उदारता, व्यावहारिक सौजन्य, एवं मानविक सद्गुणोंसे अपनेको औरोंसे अलग खड़ा कर देते हैं। जहाँ

रहते हैं वहाँ पर शान्तिनिकेतनके परिमंडलको साकार बनानेकी चेष्टा तथा सफलतामें अपनी विशेषता एवं योग्यताका प्रमाण रखते हैं। क्रमशः वहाँके वातावरण, आचार-व्यवहार तथा संस्कृतिको शान्तिनिकेतन-की संस्कृतिका स्पर्श देकर सराहनीय परिवर्तन लाते हैं।

विश्वभारतीके विभिन्न उत्सव-अनुष्ठान आज समादरके साथ अन्यत्र भी मनाये जा रहे हैं। वृक्ष-रोपण उत्सव तो जातीय उत्सवके रूपमें बड़े पैमाने पर मनाया जाता है, भारत सरकारके समर्थन तथा सहयोगितासे। भारत सरकारकी ग्रामसुधार परिकल्पना, और सहकार समितिकी परिकल्पना यहाँ तक कि बुनियादी विद्यालय-परिकल्पनाकी प्रेरणा विश्वभारतीमें अनुष्ठित वृक्षरोपण उत्सव तथा श्रीनिकेतन शाखाके विभिन्न विभागोंसे ही मिली थी।

आज भारतवर्ष अपनी प्राचीन संस्कृति तथा ऐतिह्यके प्रति पुनः सजाग एवं सयत्न हो उठा है— यह ही शायद भारतीय संस्कृतिको शान्तिनिकेतन विश्वभारतीकी सबसे बड़ी देन है। आजके भारतके सामाजिक, राजनैतिक एवं धर्मीय जीवनमें जो उदार ऐक्यबोधकी भावना पाई जाती है, उसमें भी विश्वभारतीकी देन प्रच्छन्न है। आज हमारे कर्ममय जीवनमें विविध उत्सव-अनुष्ठानोंकी सहर्ष स्वीकृतिमें हम विश्वभारतीकी झाँकी पाते हैं।

शान्तिनिकेतनकी जीवन-चर्या, पठन-पाठन, सांस्कृतिक अनुष्ठान आदि आज केवल आश्रममें ही सीमित नहीं हैं। इन सबकी पहुँच पूरे बंगालभरमें तथा भारतके हरएक प्रान्तमें हो गई है। विश्वभारती या शान्तिनिकेतन आज साधारण जनतासे दूरकी वस्तु नहीं है। यहाँका प्रभाव परोक्ष या प्रत्यक्षरूपसे धुल-मिल कर जन-जीवनका दुर्निरीक्ष्य एवं अविछेद्य अंग बन गया है। आज जनताके जीवन-दर्शनमें जो परि-वर्तन दिखाई दे रहा है, उसका श्रेय भी विश्वभारतीको दिया जा सकता है। फिर भी खेदके साथ कहना पड़ता है कि भारतको अपनी वांछित उन्नतिके लिए यथार्थ पथ पर चलने के लिए विश्वभारतीके आदर्श-को जिस प्रकार और जितना अपनाना चाहिए, उतना नहीं हो पाया है। सारा भारत जब विश्वभारतीके आदर्शको भली-भाँति अपनाकर, एक जाति, एक धर्म, एक प्राण और एकताके मंत्रको सिद्ध साबित करेगा तभी शायद रवीन्द्रनाथकी परम मंगलमयी प्रत्याशा सफल हो सकेगी; भारत अपने यथार्थ मार्ग पर तभी चल सकेगा, और तभी स्वर्गीय गुरुदयाल मल्लिकजीके अभिमतको पूर्णतः हम ग्रहण कर सकेंगे, जिसमें उन्होंने कहा है— "The spirit of Santiniketan is the spirit of India. The latter is revealed through her culture. The spirit of this culture, therefore, is the culture of the spirit." – The spirit of Santiniketan, Rabindranath Tagore, Homage from Visva-Bharati.

## THE SECRET OF INTEGRAL HEALTH

When the Upanishad writer was asked to define what is meant by spiritual life or life eternal, he gave the answer that it consists of the play of the vital organism, the satisfaction of mind, the abundance of tran-quility of spirit. Body, mind and spirit must be integrated and they must lead to a harmonious, developed life. If we get that, we have life eternal. That is the definition which was given to us centuries ago by the writers of Upanishads, and it is that definition we have to bring back, so far as our present practice is concerned.

—**Dr. S. Radhakrishnan**

## ☆ ☆ ☆ पूर्वीय भारतके दो प्राचीन विद्यापीठ

**लेखक : श्री सुभाषचन्द्र, विद्यालंकार, एम० ए० आकाशवाणी, नई दिल्ली**

### १. जगद्दल विद्यापीठ

यह वौद्ध-विद्यापीठ वंगालमें ज्ञान, धर्म और संस्कृतिका एक अच्छा केन्द्रस्थान था। नालन्दा और विक्रमशिलाके साथ वौद्ध ग्रन्थोंमें जगद्दलका भी विवरण मिलता है। ऐतिहासिक महाकाव्य रामचरितमें जगद्दल महाविहारका उल्लेख आता है। बारहवीं शतीके प्रारंभमें वंगाल और मगधके राजा रामपालने गंगा और करतोया नदीके संगम पर एक नवीन नगरी बसाई थी। यह नगरी वारेन्द्र प्रदेश (उत्तर वंग)में स्थित थी। राजाने इसका नाम रामावती रखा था। इसी नगरीमें राजा रामपालने एक विहारकी स्थापना करके उसका नाम जगद्दल रखा था। यह विहार बंगालमें शिक्षा और संस्कृतिका एक उत्तम केन्द्र था। इसकी स्थापनाका काल भी १२वीं शतीका प्रारंभिक काल ही है। मगधमें जो स्थान नालन्दा विद्यापीठका था और पुरुषपुर (पेशावर)में जो स्थान कनिष्क विहारका था, सिंहल (श्रीलंका)में जो स्थान दीपदत्तम् विहारका था, वही स्थान वंगदेशमें जगद्दल महाविहारका था। सौ वर्ष पर्यन्त यह महा-विहार शिक्षण और संस्कृतिका केन्द्रस्थान रहा। वादको सन् १२०३ में मुसलमान आक्रांताओं द्वारा इसका विध्वंस हो गया।

एक शताब्दीके अपने छोटेसे जीवनमें भी इस विद्याकेन्द्रने अनेक विद्वानों और पंडितोंको उत्पन्न किया। तिब्वतके त्रिपिटकमें इस विद्यापीठके अनेक विद्वानों तथा उनकी कृतियोंके नाम हमें उपलब्ध होते हैं।

तिब्वती विद्वानोंने तथा रामचरितके कर्त्ताने इसकी अवस्थिति वारेन्द्रप्रदेश (उत्तरीय वंगाल)में बताई है। श्रीयुत अक्षयकुमार मैत्र महाशय इसकी स्थिति वर्तमान दीनापुर जिलेमें बताते हैं।

तिब्वती भाषाके ग्रन्थों द्वारा हमें ज्ञात होता है कि विक्रमशिला और जगद्दलमें रहकर बंगाल तथा विदेशके अनेक विद्वानोंने अगणित मूलग्रन्थों तथा अनुवादोंकी रचना की थी।

मगधके अन्य विहारोंकी अपेक्षा जगद्दलकी एक विशेषता थी कि संस्कृत सीखनेके लिए आनेवाले तिब्वती साधु अधिकतर यहीं आश्रय लेते थे। क्योंकि बंगालके बौद्ध साधुओंको तिब्वती भाषामें लेखन-वाचनका अच्छा अभ्यास था। जगद्दलमें सहस्रों संस्कृत ग्रन्थोंका तिब्वती भाषामें अनुवाद किया गया था। यह विद्यापीठ महायान संप्रदायवादी था। इस विद्यापीठके सवसे अधिक विख्यात विद्वान विभूतिचन्द्र थे। शान्तिदेवने अपने शिक्षा-समुच्चयमें लिखा है — "देवं धर्मीयं प्रवर-महायान – यायिनो जागन्दल-वंदित विभूतिचन्द्रस्य।" ये तिब्वती भाषाके निष्णात पंडित थे। इन्होंने अनेक संस्कृत ग्रन्थोंका प्रणयन किया था और साथ ही वहुतसे संस्कृत ग्रन्थोंका तिब्वती भाषामें अनुवाद किया था। विश्वभारतीके दिवंगत अध्यापक फणीन्द्रनाथ वसुके लेखानुसार विभूतिचन्द्रने अट्ठारह संस्कृत ग्रन्थोंका तिब्वती भाषान्तर किया था और छः ग्रन्थ स्वयं संस्कृतमें मूल रूपमें लिखकर उनका भाषान्तर भी स्वयं किया था।

विभूतिचन्द्रको "महापंडित"की उपाधि दी गई थी। इनका वौद्ध-साहित्यका ज्ञान अति विस्तृत था। इनकी ग्रन्थशालामें हस्तलिखित पोथियोंका एक विशाल संग्रह था। इस ग्रंथशालाकी एक पुस्तक (जिसे विभूतिचन्द्रने अपने लिए लिखवाया था) केम्ब्रिज विश्वविद्यालयके ग्रन्थालयमें सुरक्षित है।

विभूतिचन्द्रने शवरीश्वर नामक विद्वानके समीप विद्याध्ययन किया था। शबरीश्वरने ही इनको षडंगयोग नामक ग्रन्थकी व्याख्या समझाई थी, जिसे बादमें जाकर विभूतिचन्द्रने तिब्बती भाषामें अनूदित किया था।

विभूतिचन्द्र आचार्य शाक्य श्रीभद्रके समसामयिक थे। सन् १२०३ में विक्रमशिला विद्यापीठ पर मुसलमानोंके आक्रमणके समय शाक्य श्रीभद्र वहाँके प्रधान आचार्य थे। विक्रमशिलाके विध्वंसके पश्चात् शाक्य श्रीभद्र जगद्दल महाविहारमें आ गये। हम कह नहीं सकते कि इन दोनों विद्वानोंका सम्मिलन जगद्दलमें हुआ था या नहीं। परन्तु संभव है कि शाक्य श्रीभद्रकी तिब्बत यात्रामें विभूतिचन्द्र उनके साथ रहे हों।

जगद्दल विद्यापीठके एक दूसरे विद्वान्का नाम है — दानशील। उनको पंडित, महापंडित, उपाध्याय और आचार्य — इन चार उपाधियोंसे विभूषित किया गया था। ये भी संस्कृत और तिब्बती भाषाके प्रकाण्ड पंडित थे। इन्होंने तिब्बतकी यात्रा की थी। मध्य तिब्बतके एक विहारमें रहकर इन्होंने "काक-चरित" नामक संस्कृत पुस्तकका तिब्बती भाषामें अनुवाद किया था। भाषान्तर कलामें वे महानिपुण थे। इन्होंने चौवन संस्कृत ग्रन्थोंका अकेले हाथ तिब्बती अनुवाद किया था और चार ग्रन्थोंका अनुवाद जिनमित्र नामक विद्वान्के साथ मिल कर किया था। तिब्बती बौद्ध धर्म पर इन पुस्तकोंका बहुत प्रभाव पड़ा है। बौद्धधर्ममें आचार्य दानशीलके विशाल कार्यकी तुलना आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान और अभयकर गुप्तके कार्योंसे की जा सकती है। संस्कृत भाषामें इनकी लिखी एक ही पुस्तक है, जिसका नाम है सद्धर्म-व्यवस्था-वृत्ति।

इस विद्यापीठके तीसरे विख्यात मनीषीका नाम है — शुभाकर। इनको पंडितकी उपाधि दी गई थी। ये विक्रमशिला महाविहारके आचार्य शाक्य-श्रीभद्रके आध्यात्मिक गुरु थे। अतः इनका समय मगधमें मुस्लिम आक्रमणोंसे पहले स्थिर किया जा सकता है। जगद्दल विहारमें रहते हुए इन्होंने संस्कृतमें सैद्धिक वीरतंत्र टीका नामक पुस्तक रची थी। इसका तिब्बती अनुवाद आचार्य दानशीलने किया था।

इस विद्याकेन्द्रके चौथे विद्वान् थे मोक्षाकर गुप्त। ये जगद्दल महाविहारके धर्माध्यक्ष थे। इनको "महापंडित" और "भिक्षु"की उपाधि प्रदान की गई थी। ये तर्कविद्यामें निष्णात थे। मूल संस्कृत भाषाकी इनकी "तर्कभाषा" नामक पुस्तकका तिब्बती अनुवाद उपलब्ध होता है। यह अनुवाद भिक्षु स्थिरमतिने किया था।

इन विद्वानोंकी कृतियोंसे तिब्बतमें बौद्धधर्म और संस्कृतिके विकासको बहुत सहायता प्राप्त हुई। इस प्रकार तिब्बतमें बौद्ध-संस्कृतिके प्रसारका बड़ा भारी श्रेय जगद्दलके विद्वानोंको है।

इस प्रसिद्ध विद्याकेन्द्रके विनाशका कारण भी वही है, जो कि मगध और बंगालके अन्य विद्यापीठों-का है। ज्यों ज्यों मुसलमान आक्रांता आगे आये, त्यों त्यों इन विद्याधामों और संस्कृति-केन्द्रोंके विद्वान् और भिक्षु लोग नैपाल, भूतान, तिब्बत, चीन आदि प्रदेशोंमें चले गये।

### २. उदन्तपुरी विद्यापीठ

नालन्दा और विक्रमशिलाकी तरह मगध देशके विद्यापीठों और संस्कृति-केन्द्रोंमें उदन्तपुरी महा-विहारकी भी प्राचीन कालमें बड़ी प्रतिष्ठा और ख्याति रही है। यह विद्यापीठ पाटलिपुत्रके समीप अव-स्थित था। उदन्तपुरी महाविद्याविहार, नालन्दा विद्यापीठसे कोई छः मीलकी दूरी पर स्थित था। मुसल-मान इतिहासज्ञ मिन्हाजने भी इसका उल्लेख किया है। मगधमें पालवंशी बौद्ध मतावलम्बी राजाओंकी सत्ता स्थापित होनेसे पूर्व ही उदन्तपुरी विहारकी स्थापना हो चुकी थी। इतिहासज्ञ तारानाथका कथन है कि राजा गोपाल और देवपालके समय उदन्तपुरके विहारका निर्माण हुआ था। राजा गोपालका समय आठवीं शती माना जाता है।

ईसाकी पाँचवीं शताब्दीसे लेकर ग्यारहवीं शताब्दी तक नालन्दा बौद्ध-संस्कृतिका महान् केन्द्र था। नालन्दाके प्रारम्भ कालमें गुप्त सम्राटोंने इस विद्याकेन्द्रको अच्छा आश्रय दिया था। सातवीं शतीके पूर्वार्धमें सम्राट् हर्षवर्धनने भी इसको बहुत सहायता की थी। सम्राट् हर्षके पश्चात् उत्तरीय भारतमें महाराजाधि-राजकी प्रतिष्ठाको अक्षुण्ण रखनेवाला कोई भी राजा नहीं रहा था। हर्षके अवसानके बाद देशमें राजनीतिक परिवर्तन होने लगे। देशके विभिन्न धर्मों और सम्प्रदायोंमें भी तीव्र मतभेद और कलह प्रारम्भ हो गये थे। ऐसी अवस्थाके समय आठवीं शतीमें गोपालके हाथमें राजकीय शक्ति आ गई और उसने मगधमें अपना शासन स्थापित किया। हर्षवर्धनके पश्चात् पालवंशीय राजाओंने ही नालन्दा महाविहारकी संरक्षा अपने हाथमें ले ली थी। परन्तु विस्मयका विषय है कि गोपाल, देवपाल, महीपाल, नवपाल और रामपालके प्रयत्नोंके रहते हुए भी नालन्दाका गौरव-निर्झर सूखता जा रहा था।

पालवंशीय राजा सुरपालदेवके शिलालेखमें उदन्तपुरकी समुन्नत स्थितिका उल्लेख है। सुखपाल और नारायणपालकी पूर्तियाँ उदन्तपुर विहारको अर्पण करनेका भी निर्देश मिलता है। पालवंशीय राजाओंने इस महाविहारको एक भव्य पुस्तकालय भेंटमें दिया था, जिसमें ब्राह्मण धर्म और बौद्ध धर्मकी मूल्यवान् पुस्तकें विद्यमान थीं। इस विहारमें भारतभूमिके दूर दूरके प्रान्तोंके विद्यार्थी अच्छी मात्रामें विद्याध्ययनके लिए एकत्र हुआ करते थे। जिन दिनों पंडित अभयकर गुप्त (११वीं शतीका अन्त भाग) मगध देशके भिक्षुसंघके प्रधानाचार्य पद पर अधिष्ठित थे, उस समय उदन्तपुरी विद्यापीठमें एक हजार साधु निवास करते थे। विक्रमशिलामें तीन सहस्र भिक्षु और वज्रासन अर्थात् बुद्धगयामें पाँच हजार भिक्षु विद्यमान थे।

राजा महीपालके समय उदन्तपुरीमें हीनयान पंथके एक सहस्र और महायान पंथके पाँचसौ भिक्षु रहते थे। उदन्तपुरीका चैत्य बुद्धगया और नालन्दाके चैत्यसे भी ऊँचा था। उदन्तपुरीके भवन अति भव्य थे। तिब्बतके प्रसिद्ध राजा खिसरो ड्चूसानने सन् ७४९ में तिब्बतमें अपने भारतीय गुरु शांतरक्षितकी आज्ञासे जो विहार बनवाया था, वह उदन्तपुरीके नमूने पर था। ये वही आचार्य शांतरक्षित हैं, जिन्होंने विक्रमशिला विद्यापीठके आचार्य अतिशको उनकी उन्नीस वर्षकी वयमें दीक्षा देकर दीपंकर श्रीज्ञान उप-नाम प्रदान किया था।

उदन्तपुरीके एक दूसरे आचार्य रत्नाकर शान्ति थे, जिन्हें तिब्बती लोग आचार्य शान्ति कहा करते थे। ये इस महाविहारके सर्वास्तिवाद सम्प्रदायके भिक्षु थे। वे विक्रमशिलाके आचार्य जेतारि और रत्न-कीर्तिके समीप सूत्र और तंत्र सीखे थे और वहाँ पर "द्वार-पंडित" नियुक्त हुए थे। सिंहल द्वीपके राजाके निमन्त्रण पर वे नवमी शतीमें बौद्ध सिद्धान्तोंके प्रचारार्थ वहाँ गये थे। वहाँ पर एक और विद्वान् रहते थे, जिनका नाम प्रभाकर था। वे छत्रपुर (बंगाल) के निवासी थे। इन्होंने "सामुद्रिक व्यंजनानु-वर्णन" नामक ग्रन्थका तिब्बती भाषामें अनुवाद किया था।

सन् ११९९ में बख्तियारके पुत्र मुहम्मदने मगध पर आक्रमण किया था। उसी आक्रमणमें विक्रम-शिला और उदन्तपुरीके विद्याकेन्द्र भी विनष्ट कर दिये गये। अनेक विद्वानों और भिक्षुओंका निर्दयतापूर्वक संहार किया गया। कुछ विद्वान भागकर तिब्बतकी ओर चले गये, कुछ दक्षिण देशकी ओर चले गये। कुछने इस्लाम स्वीकार कर लिया। इस आक्रमणके पश्चात् मगध और बंगदेशसे बौद्धधर्म और बौद्ध संस्कृतिने सदाके लिए विदा ले ली।

## ☆ ☆ ☆ ताम्रलिप्तिका प्राचीन विद्यापीठ

**प्राध्यापिका कु० भारतीबहन देसाई, एम० ए०, सयाजीराव विश्वविद्यालय, बड़ोदा**

बंगालके मेदिनीपुर जिलेमें रूपनारायण नदीके मुहाने पर जहाँ संप्रति तामलुक नामक कस्बा अवस्थित है, वहीं पर प्राचीन कालमें ताम्रलिप्ति नामक नगरी विद्यमान थी। प्राचीन भारतमें वह व्यापार-वाणिज्य, विद्या-संस्कृति और बौद्धधर्मका महान् केन्द्र स्थल बनी हुई थी। भारतके पूर्वीय तट पर वह सबसे बड़ा पोताश्रय (बन्दरगाह) थी। सुदूर पूर्व और परले हिन्दसे आनेवाले सभी जहाज यहीं पर लंगर डाला करते थे।

चीनी पर्यटक फाहियानने यहींसे एक व्यापारी जहाज पर चढ़कर सिंहल देशको प्रयाण किया था। उसका जहाज चौदह दिनमें सिंहल पहुँचा था। भारतवर्षके दक्षिण-पश्चिमी किनारे पर जो महत्त्वपूर्ण स्थान भृगुकच्छ (वर्तमान भरुच नगर) का था, वही स्थान पूर्वीय तट पर ताम्रलिप्तिका था।

विस्मयका विषय है कि भारतके पुरातत्त्वशास्त्रियोंने भारतके विभिन्न विद्याकेन्द्रों और संस्कृति-धामोंका वर्णन करते हुए ताम्रलिप्तिके विद्यापीठ पर विशेष प्रकाश नहीं डाला है। बात असलमें यह है कि बौद्ध भिक्षुओंने विहारका कोई व्यवस्थित लेखा नहीं रखा था। हमको केवल निम्नलिखित चीनी यात्रियोंके विवरणोंसे ही इस शिक्षाकेन्द्रके कार्योंका परिचय प्राप्त होता है।

१. फाहियान
२. ह्यून-सांग
३. इत्सिंग
४. महायान – प्रदीप
५. होये-ल्यून
६. ताओ-लिन
७. ह्यन-कोई

ताम्रलिप्तिमें जो विद्यापीठ स्थापित हुआ था वह भी नालन्दा विश्वविद्यालयकी तरह शिक्षण, धर्म और संस्कृतिका एक अच्छा केन्द्र था। यहाँ पर भी दूर दूरके विद्यार्थी आया करते थे। यहाँ पर अनेक विद्याओं और शास्त्रोंकी शिक्षा दी जाती थी। यह एक दानपोषित विद्याकेन्द्र था। विद्यापीठ और विहारके संचालनके लिए बहुतसे ग्राम दानमें प्राप्त हुए थे। इन ग्रामों द्वारा विद्यापीठ और भिक्षुमठको सर्व प्रकारकी सामग्री प्रस्तुत की जाती थी।

ताम्रलिप्तिके ज्ञानपीठकी स्थापनाकी निश्चित तिथिके विषयमें कुछ कहा नहीं जा सकता। पर इतना अवश्य है कि वह नालन्दा महाविहारकी अपेक्षा कुछ प्राचीन था। जब चीनी पर्यटक फाहियानने नालन्दाको निहारा तब वह एक छोटा-सा गाँव था। वहाँ पर विद्यापीठका कोई निशान नहीं था। परन्तु ताम्रलिप्ति उस समय तक बहुत समृद्ध हो चुका था। वह स्वयं लिखता है कि ताम्रलिप्तिमें चौबीस संघाराम थे, जो कि विद्यापीठसे संलग्न थे। फाहियानने यहाँ रहकर दो वर्ष तक अध्ययन किया था। वह सूत्र-ग्रन्थोंकी प्रतिलिपियाँ करता था और मूर्तियोंके चित्रांकनमें व्यस्त रहता था। उस समय वहाँ कोई दो

हजार भिक्षु निवास करते थे। इस प्रकार हम इस शिक्षाकेन्द्रका स्थापना-काल चौथी शतीका मध्यकाल कह सकते हैं।

चीनी-यात्री ह्यून-सांगके समय भी यह विद्यापीठ बहुत अच्छी दशामें था। उस समय यहाँ पर कोई दस विहार थे, जिनमें एक सहस्रसे अधिक बौद्ध साधु निवास करते थे। वह लिखता है — "यह नगर एक खाड़ीमें स्थित है। स्थान नीचा और नमीवाला है। खेती बहुत अच्छी है। प्रभूत मात्रामें फल-फूल और शाकभाजी आदि पाई जाती है। यहाँके निवासी साहसिक हैं, वे बौद्ध-धर्म तथा अन्य सम्प्रदायोंकी शिक्षाओंको मानते हैं।"

यात्री इत्सिगके भ्रमण-वृत्तांतसे हमें ताम्रलिप्ति विद्यापीठके विषयमें विस्तारसे बहुतसी मनोरंजक बातें ज्ञात होती हैं। इत्सिग सन् ६७३ में ताम्रलिप्तिमें आया था। यह विद्यापीठ दानसे चलता था। बौद्धभिक्षु स्वयं खेती नहीं करते थे। जमीन खेतीहरोंको दे दी जाती थी। ये किसान उपजका दो तिहाई भाग अपने पास रखकर बाकीका भाग विद्यापीठको दे दिया करते थे। यात्री स्वयं लिखता है कि जब मैं पहले-पहल मठमें आया तो देखा कि विहार (मठ) के बाहर एक चौगाममें खेतीहर कुछ शाकपात लाये हुए हैं। उसके उन्होंने तीन हिस्से किये हुए हैं। मुझे इसका कुछ रहस्य समझमें नहीं आया। मैंने आदरणीय आचार्य महायान – प्रदीप (चीनी नाम – ता-शांग-तान) से इसका अभिप्राय पूछा। उन्होंने निवेदन किया कि भगवान् तथागतका अनुशासन है कि भिक्षुगण अपना अधिक समय धर्म-चिन्तनमें ही लगाये रहें। उन्हें कृषिकार्य नहीं करना चाहिए। वे केवल उपजका उचित अंश प्राप्त कर लें। इस प्रकार वे पवित्र जीवन यापन करें और सांसारिक कृत्योंसे पृथक् रहें।

प्रायः सभी बौद्ध-मठोंकी यह परम्परा रही है कि वे नवदीक्षितोंको शिक्षण दिया करें। विदेशोंसे आये हुए शिक्षार्थियोंको भी वे शिक्षित करनेमें व्यस्त रहते थे। हमें ज्ञात होता है कि ताम्रलिप्तिमें इत्सिगने ब्रह्मभाषा (संस्कृत) और शब्दविद्या (व्याकरण)का अध्ययन किया था। नालन्दाके विद्यालयमें जानेसे पूर्व ही इत्सिगने ताम्रलिप्तिमें रहकर संस्कृत भाषामें प्रवीणता प्राप्त कर ली थी।

अन्य भी अनेक चीनी ज्ञानयात्री तथा अन्य भिक्षु ताम्रलिप्तिमें विविध विद्याएँ सीखनेके लिए आया करते थे। सौभाग्यसे उनके वृत्तान्त इत्सिगकी पुस्तक "भिक्षुओंके संस्मरण"में प्राप्त होते हैं। इसका भाषान्तर फ्रेंच विद्वान् शेवनीजने किया है। भिक्षु महायान-प्रदीप ह्यून-सांगका शिष्य था। उसका चीनी नाम ता-चांग-तान था। वह लंका और दक्षिण भारतका परिभ्रमण करता हुआ यहाँ आया था। यहाँ वह इत्सिगसे मिला था। वह ताम्रलिप्तिमें बारह वर्ष तक अध्ययन करता रहा। उसने संस्कृत भाषा पर अच्छा प्रभुत्व प्राप्त कर लिया था। इसके पश्चात् वह इत्सिगके साथ नालन्दा विद्यापीठ तथा अन्य पवित्र स्थानों पर गया था। वह चीन देशको नहीं लौट पाया और कुशीनगरमें उसका अवसान हो गया था।

कोरियाका एक भिक्षु होये-ल्यून भी ताम्रलिप्तिमें शिक्षण प्राप्त करता था। उसका संस्कृत नाम प्रज्ञावर्मन् था। उसने लिखा है कि ताम्रलिप्ति पूर्वीय भारतका प्रवेश-स्थान है।

ताओ-लिन नामक एक चीनी छात्र एक विदेशी जहाजमें चीनसे ताम्रलिप्तिमें आकर तीन वर्ष तक पढ़ता रहा। इसका संस्कृत नाम शीलप्रभ था। यह संस्कृत भाषा सीखता था। यह कानून-विद्याका पंडित था।

चीन देशसे एक और शिक्षार्थी ह्य-एन-कोई सुमात्रा (प्राचीन नाम श्रीभोज) होता हुआ ताम्रलिप्तिमें आया था। यह एक वर्ष तक विद्यापीठमें शब्दशास्त्रका अध्ययन करता रहा। यह ताम्रलिप्तिमें भिक्षु

महायान-प्रदीपसे मिला था। यह ताम्रलिप्तिसे ही जहाजमें बैठकर चीनको लौट गया और अपने साथ बहुतसे पवित्र ग्रन्थोंका संग्रह ले गया था।

इस प्रकार हम देख सकते हैं कि ताम्रलिप्ति बौद्ध संस्कृतिका प्रभाव लिए हुए एक आकर्षक शिक्षा-केन्द्र था। हम यह भी देखते हैं कि नालन्दा विद्यापीठमें जानेसे पूर्व विदेशी विद्यार्थी पहले ताम्रलिप्तिमें ही अध्ययन करके अपनेको नालन्दामें प्रविष्ट होनेका अधिकारी बना लेते थे। बौद्ध-धर्म और संस्कृतिका धाम होते हुए भी यहाँ पर संस्कृत भाषा और शब्दविद्या (व्याकरण) पढ़नेका उत्तम प्रबन्ध था।

विहार (मठ)का प्रबन्ध और शासन स्वायत्त था। भिक्षुओंकी एक समिति समस्त व्यवस्थाको परिचालित करती थी। समितिकी आज्ञाकी अवहेलना करनेवाला मठसे बाहरका कर दिया जाता था। मठमें स्वच्छता पर विशेष ध्यान दिया जाता था। इत्सिंग लिखता है — "प्रतिदिन प्रभातमें विहारका अध्यक्ष कुएँमें जलकी परीक्षा किया करता था। यदि उसमें कुछ मलिनता या जीवजन्तु प्रतीत होते तो उसे छान कर प्रयोगमें लाया जाता था।"

ऐसे उत्तम शिक्षाकेन्द्रका पतन और विनाश कब और किन कारणोंसे हुआ इसका कुछ पता नहीं चलता। सम्भव है कि भारतमें बौद्ध धर्म और संस्कृतिकी अवनतिके साथ साथ इसका प्रभाव भी कम हो गया हो। अथवा इसकी भी वही अवस्था हुई हो जो नालन्दा और विक्रमशिलाके विश्वविद्यालयोंकी मुसलमानी आक्रमणोंके द्वारा हुई थी। बहुत समयसे तामलुक नगर समुद्र-तीरसे तीस मील दूर हो गया है। खाड़ीमें रेत और मिट्टी भर जानेसे जहाजोंका यातायात बहुत कम हो गया है। अतः बन्दरगाह होनेकी दृष्टिसे प्राचीन समयमें इसकी जो महत्ता थी, वह ज्यों ज्यों कम होती गई त्यों त्यों इसका धार्मिक, सांस्कृतिक और शैक्षणिक महत्त्व भी कम हो गया हो, ऐसा भी कह सकते हैं। क्योंकि अनेक स्थानोंका महत्त्व उसकी भौगोलिक स्थिति पर भी होता है। कुछ भी हो भारतके प्राचीन शिक्षाकेन्द्रों और संस्कृति-धामोंमें ताम्रलिप्तिका विहार और विद्यापीठ अपने समयमें चमके और खूब चमके तथा विदेशी ज्ञानयात्रियोंके लिये विशेष रूपसे आकर्षणका विषय बने रहे।

## THE WATCH-WORDS OF THE UPANISHADS

"And the more I read the Upanishads, my friends, my countrymen, the more I weep for you, for therein is the great practical application strength, strength for us. What we need is strength. There in the Upanishads lies strength enough to invigorate the whole world. The Upanishads are the great mine of strength. The whole world can be vivified, made strong, energized through them. They will call with trumpet voice upon the weak, the miserable and the downtrodden to stand on their feet and be free; freedom, physical freedom, mental freedom, and spiritual freedom, are the watch-words of the Upanishads."

(Complete Works of Swami Vivekananda) **Swami Vivekanand**

## ☆ ☆ ☆ महात्मा गाँधी और काँगड़ी गुरुकुल

**श्री सत्यदेव विद्यालंकार, नई दिल्ली**

लगभग पाँच दशकोंकी पुरानी बात है। सारे गुरुकुलाश्रममें शोर मच गया — गांधीजी पधारे हैं। छोटे-बड़े सब छात्र दौड़ पड़े उनके दर्शनोंके लिए। मैं उन दिनों गुरुकुल विद्यालयकी दसवीं कक्षाका विद्यार्थी था। उमंगभरी तरुणाईके दिन थे। गांधीजीके दर्शनकी उत्कट आकांक्षा उमड़ रही थी। मैं भी दौड़ा दौड़ा अपने आचार्य महात्मा मुन्शीरामजीकी कुटीर पर जा पहुँचा। दर्शनका लाभ पाया। उसके बाद गांधीजी सारे आश्रमको दर्शन देते हुए मेरी श्रेणीके छात्रावासमें पधारे। दिल तो क्या ही भरता ? पर जितना भी देख पाया, उसका छायाचित्र आज तक भी मेरे हृदयमें अंकित है। वे गुजराती ढंगकी श्वेत पगड़ी, श्वेत धोती और देशी ढंगका अँगरखा पहने हुए थे। वे कुछ घंटों तक गुरुकुलाश्रममें रह कर लौट गये और आश्वासन दे गये कि कुछ समय बाद होनेवाले कुंभके मेलेमें जब वे हरिद्वार आयेंगे तब पुनः गुरुकुलमें भी आयेंगे।

दक्षिण अफ्रीकामें होनेवाले सत्याग्रहके कारण गुरुकुल काँगड़ीके प्रति गांधीजीका विशेष प्रेम था। महामना गोखलेजीने उन दिनों सत्याग्रहके लिए आर्थिक सहायताके लिए एक अपील प्रकट की थी। उस अपीलमें भारतके युवकों और विद्यार्थियोंसे अपने कर्त्तव्य-पालनका विशेष अनुरोध किया गया था। महात्मा मुन्शीरामजीकी प्रतिभा ऐसे अवसरों पर कुछ अद्भुत चमत्कार दिखा जाती थी। वे कोई ऐसा कदम उठाया करते थे, जिससे प्रजामें अद्भुत उत्साहका संचार हो जाता था। गुरुकुलमें विद्यार्थियोंकी एक सभा बुलाई गई। सभामें उस अपीलको पढ़ा गया। निश्चय किया गया कि ब्रह्मचारीगण अपने दैनिक आहारमेंसे कटौती करके कुछ द्रव्य जमा करें। अध्यापक तथा अन्य कार्यकर भी अपने वेतनमेंसे कुछ अंश प्रदान करें। परन्तु उसको पर्याप्त नहीं समझा गया। यह विचार प्रस्तुत किया गया कि कुछ मेहनत-मजदूरी करके पैसा जमा किया जाय और सत्याग्रहकी सहायताके लिए भेजा जाय। उन दिनों हरिद्वारके ऊपर गंगा पर एक बाँध बनानेका काम चल रहा था। वहाँ जाकर मजदूरी करनेका निश्चय किया गया। गुरुकुलके ब्रह्मचारी कुछ दिनों तक वहाँ काम करते रहे। मजदूरी द्वारा १५००) रुपये जमा किये गये और राजर्षि गोखलेजीकी सेवामें भेजे गये। इस प्रकार सहायता जमा करनेकी वह पहली घटना थी। सरकारी नियंत्रणोंमें बँधी हुई शिक्षण-संस्थाएँ भला क्या इस प्रकारका कोई काम कर सकती थीं ? गैर-सरकारी संस्थाओंमें यत्रतत्र इस उदाहरणका अनुकरण किया गया।

श्री गोखलेजी गुरुकुल काँगड़ीको संस्कृत पढ़ानेवाली एक पुरानी शैलीकी पाठशाला समझे हुए थे। जब जब भी उनको गुरुकुलमें पधारनेका अनुरोध किया जाता था, तब तब वे सहसा बिना कारण बताए ही उसको टाल देते थे। इस घटना द्वारा गुरुकुलके विषयमें उनकी सम्पूर्ण धारणा ही बदल गई। २७ नवम्बर सन् १९१३ में एक पत्रमें उन्होंने महात्मा मुंशीरामजीको इस प्रकार लिखा —

> "मुझे रेवरेण्ड सी० एफ० एण्ड्रूज और पंडित हरिश्चन्द्र विद्यालंकारसे मालूम हुआ है कि किस प्रकार गुरुकुलके ब्रह्मचारियोंने घी-दूध छोड़कर तथा सामान्य कुलियों और मजदूरोंकी तरह काम करके दक्षिण अफ्रीकाके सत्याग्रहके लिए सहायता एकत्र की है। इस उत्साहप्रद देशभक्तिपूर्ण कार्यके लिए मैं उनको क्या धन्यवाद दूं ? यह तो वैसे ही उनका अपना काम है, जैसे कि आपका

और मेरा है। भारतमाताके प्रति उन्होंने अपने कर्त्तव्यका पालन किया है। त्याग और निष्ठाका जो आदर्श उन्होंने उपस्थित किया है, उसकी अपने हृदयसे प्रशंसा किये बिना मैं रह नहीं सकता। मैं आपका अत्यन्त कृतज्ञ होऊँगा यदि आप मेरा भाव उन तक पहुँचा दें।"

श्री गांधीजीने अपने २१ अक्तूबर १९१४के पत्रमें फिनिक्स आश्रम (दक्षिण अफ्रीका) से लिखा था—

प्रिय महात्माजी,

श्रीयुत् एण्ड्रयूजने आपके नाम और कामका परिचय मुझे दिया है। मैं अनुभव करता हूँ कि मैं किसी अजनबीको पत्र नहीं लिख रहा हूँ। इसलिए आशा है कि आप मुझे आपको "महात्माजी" लिखनेके लिए क्षमा करेंगे। मैं और श्रीयुत् एण्ड्रयूज आपकी और आपके कामकी चर्चा करते हुए आपके लिए इसी शब्दका प्रयोग करते हैं। श्री एण्ड्रयूजने यह भी बताया है कि आपसे, गुरुदेवसे तथा श्री रुद्रसे वे किस प्रकार प्रभावित हुए हैं। आपके विद्यार्थियोंने सत्याग्रहियोंके लिए जो काम किया है उसका वर्णन भी उन्होंने मुझसे किया है। गुरुकुलके जीवनका जो चित्र उन्होंने खींचा है, उससे मैं यह पत्र लिखते हुए अपनेको गुरुकुलमें ही बैठा हुआ समझता हूँ। निस्सन्देह उन्होंने मुझे इन तीनों संस्थाओंको देखनेके लिए अधीर बना दिया है और मैं उनके संचालकों, भारतके तीनों सपूतोंके प्रति अपना आदर व्यक्त करना चाहता हूँ।

आपका,
मोहनदास क० गांधी

मूल पत्र गांधीजीके हाथका लिखा हुआ अंग्रेजीमें है। यह उसका अनुवाद है। मूल पत्र गांधीजीके पत्रोंके संग्रहालयमें रखनेके लिए लेखकने भाई श्री देवदास गांधीको दे दिया है। दिल्लीमें राजघाट पर आयोजित प्रदर्शनीमें भी इसको रखा गया था।

इस प्रकार गांधीजीका गुरुकुल काँगड़ीके लिए तथा महात्मा मुंशीरामजी (आगे जाकर स्वामी श्रद्धानन्दजी)के प्रति स्नेह और आकर्षण पैदा हुआ था। उसीसे प्रेरित होकर वे दक्षिणी अफ्रीकासे इंग्लैंड होते हुए १९१५ में जब भारत आये थे और जब उन्होंने सारे भारतका दौरा किया था, तब गुरुकुलमें भी अचानक ही पधारे थे। लेकिन अपने आनेकी अनिश्चित सूचना आपने पूनासे दी थी। वह पत्र गांधीजीकी महत्ताका सजीव चित्र उपस्थित करता है। हिन्दी भाषामें लिखा गया वह पत्र इस प्रकार है—

महात्माजी,

आपका तार मुझको मिला था। उसका प्रत्युत्तर तारसे भेजा था। वह आपको मिला होगा। मेरे बालकोंके लिए जो परिश्रम आपने उठाया और उन्होंको जो प्यार बतलाया, उस वास्ते आपका उपकार माननेको मैंने भाई एण्ड्रयूजको लिखा था। लेकिन आपके चरणोंमें सिर झुकानेकी मेरी उम्मीद है। इसलिए बिना निमन्त्रण आनेको भी मेरी फरज समझता हूँ। मैं बोलपुरसे पीछे फिरूँ, उस वक्त आपकी सेवामें हाजिर होनेकी मुराद रखता हूँ।

आपका सेवक,
मोहनदास गांधी

गांधीजीके फिनिक्स आश्रमके विद्यार्थी गांधीजीसे पहले ही भारत आ गये थे और वे दो बार आकर महीनों तक गुरुकुलमें रहे थे। यह भी कहा जा सकता है कि अहमदाबादके समीप साबरमती आश्रमकी स्थापना होने तक वे प्रायः गुरुकुलमें और शान्तिनिकेतनमें ही रहे थे।

❦ ❦ ❦

कुछ समय पश्चात् कुंभका पर्व आ गया। महात्मा मुंशीरामजी प्रतिवर्ष हरिद्वारमें प्रचार-कार्यके लिए कैम्प लगाया करते थे। महर्षि दयानन्द सरस्वतीजीकी परम्पराको जीवित रखनेके साथ-साथ आर्यसमाजके प्रचारका यह अवसर होता ही था। मायापुरकी वाटिका, कनखल और हरिद्वारके बीचमें स्थित गुरुकुलकी ही जायदाद थी। उसकी विस्तृत भूमिमें प्रचारका कैम्प लगता था और उसीमें बाहरसे आनेवालोंके लिए तम्बू लगाये जाते थे। एक नन्हीं-सी बस्ती बस जाती थी।

गांधीजी भी इस कुंभ मेले पर अपने आश्रमके विद्यार्थियोंके साथ सेवाकार्यके लिए पधारे थे। उसी मायापुर वाटिकाके हरिद्वारकी ओरवाले कोनेमें एक विशेष शामियाना गांधीजीके स्वागतके आयोजनके लिए लगाया गया था। गंगासे जो बड़ी नहर निकलती है, उसका पुराना मुख्य निकास-स्थान यहीं था। अब तो वह हरिद्वारसे भी एक मील ऊपर चला गया है, जहाँ कि गंगाके सारे जल पर नियंत्रण कर लिया गया है। प्राकृतिक दृष्टिसे वह स्थान बहुत रमणीय, आकर्षक और मनोहर है। स्टेशन, हरिद्वार और कनखलका इसको त्रिवेणी कहा जा सकता है।

इस स्वागत-आयोजनकी दूर दूर तक धूम मच गई थी। कनखल हरिद्वारके लिए तो वह पहला ही आयोजन था। देहरादून, सहारनपुर और रुड़की आदि दूर दूरके प्रदेशोंके लोग पधारे थे। गुरुकुल आश्रम तो सारा ही उठकर मायापुर वाटिकामें पहुँच गया था। ८ एप्रिल १९१५ की अपराह्न वेलामें यह समारोह संपन्न किया गया था। एक भावपूर्ण, सुन्दर व आकर्षक अभिनन्दन-पत्र (मानपत्र) गांधीजीको भेंट किया गया था। उसमें कहा गया था——

"मातृभूमिके वस्त्र फटे हुए हैं। उसको दिन दिन कृशता घेर रही है, शरीर काँटोंसे छिदा हुआ है, रुधिर बह रहा है। ऐसे अवसर पर वह आपकी ही ओर स्नेह और आशासे निहार रही है। आप ही दूसरोंके सामने उसका मुख उज्ज्वल करनेवाले हैं। आप स्वाधीनताके दिव्य मंत्रसे दीक्षित हैं। राष्ट्रीयताकी नौकाके कर्णधार हैं। देशभक्तोंमें अग्रणी हैं। इस कुलके पूजनीय अतिथि हैं।"

गांधीजीने उत्तरमें कहा था——

"मैं हरिद्वार महात्माजीके दर्शनोंके लिए आया हूँ। मैं उनके प्रेमके लिए कृतज्ञ हूँ। श्री एण्ड्रयूजने भारतमें मिलने योग्य जिन तीन महापुरुषोंके नाम बताये थे, उनमें महात्माजी एक हैं। ब्रह्मचारियोंने दक्षिण अफ्रीकाके सत्याग्रहमें जो सहायता की, उसके लिए मैं उनको धन्यवाद देता हूँ। उन्होंने फिनिक्स आश्रमके विद्यार्थियोंके प्रति जो प्रेम दिखाया है, उसको मैं कभी नहीं भूलूंगा। मुझको अभिमान है कि महात्माजी मुझको भाई कहकर पुकारते हैं। मैं अपनेमें किसीको शिक्षा देनेकी योग्यता नहीं समझता, किन्तु देशके किसी भी सेवकसे मैं स्वयं शिक्षा लेनेका अभिलाषी हूँ।"

❦ ❦ ❦

सम्भवतः यही अवसर था, जब कि इस मानपत्रमें गांधीजीके लिए सबसे पहले "महात्मा" शब्दका प्रयोग किया गया था। स्वामी श्रद्धानन्दजी महाराज तब "महात्मा मुंशीराम" के नामसे विख्यात थे और "महात्माजी" ही कहे जाते थे। इसीलिए गांधीजीने उनके लिए इसी शब्दका प्रयोग किया था।

इसके बाद तो यह शब्द गांधीजीके नामके साथ प्रत्युक्त होकर और भी अधिक सार्थक हो गया। साबरमती आश्रमके सन्त और चम्पारनके सत्याग्रही वीरके लिए इस शब्दका प्रयोग साधारण रूपमें किया जाने लगा। असहयोग और सत्याग्रहका महामंत्र देकर गांधीजी जब प्रकट हुए तब "सत्य" और "अहिंसा" के देवदूतके लिए सिवाय "महात्मा" के दूसरा कोई शब्द उपयुक्त हो ही नहीं सकता था। इस प्रकार महात्मा मुंशीरामजीने गांधीजीको महात्मा गांधी बनाया और बादमें समय आया किं स्वामी श्रद्धानन्द बन जानेके बाद महात्मा गांधीने स्वामीजीको सत्याग्रही बनाया और उस महान् सत्याग्रहीने दिल्लीमें एक नये इतिहासका निर्माण किया।

बेलगाँवमें कांग्रेसके अध्यक्ष चुने जाने पर गांधीजीने स्वामीजीको अति आग्रहके साथ वहाँ बुलाया था और अपने भाषणमें कांग्रेसके सामने अपने अधिवेशनोंके लिए गुरुकुल काँगड़ीके उत्सवोंका आदर्श उपस्थित करके उसको गाँवोंकी ओर जानेका आदेश दिया था।

## RESPONSE TO THE WEST

A people who had crossed uncharted seas, sold their merchandise to Europe, and the other countries of Asia, whose religion had become a world-religion, whose art inspired the whole of South-East-Asia and to an extent Central Asia, had themselves built magnificent temples on dangerous peaks of mountains, written poetry which was fresh and daring, invented *shunya* or zero, and inquired into the eternal verities of life, then declared sea travel a taboo, refused to teach Sanskrit to Oriental Jones because he was a *mlechha* and developed in many matters a touch-me-not attitude. At the other end of the scale it was all unashamed mimicry. We dressed like the Europeans, and in woolens too in the blazing heat of the tropical sun. We ate, or tried to eat, like them. We put up, especially under American influence, what are called functional buildings—those box-like structures that may have their justification in a cold climate but none whatsoever in India. A young Indian who has mis-spent less than twenty months in America must come back with tight pants, broad shouldered jacket, gorgeous tie, golden band with golden watch on the wrist. Happily the species is fading out.

**C. D. Narsimhaiah**

# ☆ ☆ ☆ महाराष्ट्रमें राष्ट्रीय शिक्षणके प्रवर्तक आचार्य बीजापुरकर

**श्री आदित्यरंजन विद्यालंकार, आम्रपल्ली, मु० मलवाडा, जि० बलसाड़**

भगवद्गीताकी आंतरिक शिक्षाओंको जानने और उनका मूल्यांकन करनेका अच्छा और सही तरीका यह है कि हम जीवनके सभी स्तरों तथा परिस्थितियोंमें रहनेवाले बड़े छोटे व्यक्तियोंके निकट सम्पर्कमें आयें और निरीक्षण करें कि उन्होंने उन शिक्षाओंको किस प्रकार अपने जीवनमें चरितार्थ करके दिखाया है। और हम यह अनुभव करें कि वे लोग प्रभु-प्रदत्त कार्योंको बिना किसी बाह्य प्रदर्शनके किस प्रकार श्रद्धा और निष्ठापूर्वक करनेमें लगे रहते हैं।

ऐसे धन्य पुरुषोंको निहारनेके लिए हिमालयकी गुफाओंमें जानेकी कोई जरूरत नहीं है। ऐसे कई सत्पुरुष हमारे समीप ही होते हैं। वे हमारी तरह ही दिनके प्रकाशमें चलते फिरते हैं। परन्तु निश्चय ही उनके चरित्रका मूल्यांकन करनेकी दृष्टि हममें होनी चाहिए।

ऐसे उदात्त पुरुषोंको जानने और उनके व्यक्तिगत निकट सम्पर्कमें आनेका सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ है। राजाराम कॉलेज, कोल्हापुरमें मेरे संस्कृत विद्याके गुरुवर्य, पूजनीय श्रीयुत् प्रो० विष्णु गोविन्द बीजापुरकर (समर्थ विद्यालयके प्रतिष्ठापक) ऐसे ही एक उदात्त पुरुष थे, जिन्होंने मेरे उदीयमान चित्त और चरित्रका बहुत ही प्रभावपूर्ण रीतिसे निर्माण किया है।

—डॉक्टर श्रीपाद कृष्ण बेलवेलकर
(भांडारकर प्राच्य-विद्या-मंदिर, पूनाके प्रतिभाशाली अध्यक्ष)

* * *

आधुनिक महाराष्ट्रके सांस्कृतिक, राष्ट्रीय और शैक्षणिक नवजागरणके लिए जिन तपस्वी कर्मवीरोंने अपना समस्त जीवन श्रद्धापूर्वक समर्पित कर दिया था, उनमें महाराष्ट्रमें राष्ट्रीय शिक्षणके प्रवर्तक प्रोफेसर अण्णासाहब बीजापुरकर (आचार्य विष्णु गोविन्द बीजापुरकर) की गणना श्रद्धापूर्वक की जाती है।

प्रो० बीजापुरकरजीका जन्म कोल्हापुरमें २६ अगस्त १८६३ में हुआ था। आपके पिता एक देशी राज्यमें शिक्षा-विभागमें नौकरी करते थे। वे महामना महादेव गोविन्द रानडेके सहपाठी थे। वे चाहते थे कि बालकको शिक्षण प्राप्त करनेकी सर्व प्रकारकी सुविधाएँ प्राप्त हों, जो उनको अपने जीवनमें गरीबीके कारण नहीं मिल सकी थीं। घरमें विद्याके वातावरणके अतिरिक्त धार्मिक भावना, सत्यनिष्ठा और ध्येय-परायणता थी। अण्णाका प्रारम्भिक और माध्यमिक शिक्षण कोल्हापुरमें सम्पन्न हुआ। इसी समय उनके मनमें मराठी भाषा और संस्कृत विद्याके विषयमें अभिरुचि विशेष रूपसे प्रबुद्ध हुई। बालक शारीरिक दृष्टिसे हृष्टपुष्ट और दृढांग बननेके लिए भी ठीक ठीक ध्यान दिया करता था। विद्यालयकी अन्तिम परीक्षा (मैट्रिक)में सन् १८८०में उसने संस्कृतमें सर्वप्रथम स्थान पाया और इस प्रकार कॉलेजका उच्च शिक्षण पानेके लिए उसने अपना मार्ग बना लिया।

शिक्षणके प्रति अण्णाके मनमें प्रारम्भसे ही दिलचस्पी थी। छुटपनसे ही उसको इस बातका ठीक-ठीक भान हो गया था कि बौद्धिक प्रकर्षके लिए शरीरकी अवगणना नहीं करनी चाहिए। पूनाके सुप्रसिद्ध डेक्कन कॉलेजमें विद्योपासना करते हुए अण्णाको शिक्षण-विषयक विचारों और सिद्धान्तोंकी स्पष्टता होने लगी थी। वहाँ छात्रावस्थामें अण्णाने अपने अध्यापकोंका प्रेम सम्पादन कर लिया था। महापंडित डॉ० रामकृष्ण गोपाल भाण्डारकरका वह विशेष स्नेह-भाजन बन गया था। कॉलेजमें अण्णाने ऋग्वेदका विशेष रूपसे अध्ययन और संशोधन किया। कॉलेजमें अध्ययन करते हुए ही अण्णाको हाईस्कूलमें पढ़ानेका अवसर भी प्राप्त हुआ। गुरु-शिष्य सम्बन्धोंके विषयमें भी इनके विचार सम्यक् और स्थिर बने।

सन् १८९५ में संस्कृत-साहित्य विषय लेकर अण्णाने एम० ए० की परीक्षा उत्तीर्ण की। शीघ्र ही इनको कोल्हापुरके राजाराम कॉलेजमें प्राध्यापक बननेका अवसर मिल गया। इससे पूर्व कुछ समय तक अहमदाबादमें भी आपने अध्यापन कार्य किया था।

* * *

अपने अध्यापन-कालमें आपको शिक्षणकी प्रचलित परम्पराके कुछ दूषणोंका परिज्ञान हुआ। इन दूषणोंको दूर करनेके लिए आपके मनमें चिन्ता और विचारणा उठने लगी। उन्हीं दिनों देश-प्रीति और स्वदेशी वस्तु प्रसारके आन्दोलन सारे भारतवर्षमें लहरें मार रहे थे। अण्णा अपने छात्र-समाजमें खूब लोकप्रिय थे। कोल्हापुरमें उन दिनों राष्ट्रसेवाकी जो प्रवृत्तियाँ प्रारम्भ हुईं, अण्णा उन सबमें सम्मिलित होते थे। उसी समय "ग्रंथमाला" सामयिक पत्रिकाकी कल्पना आपके मनमें आई और बादको आपने "विश्ववृत्त" नामक मासिक पत्रका प्रकाशन भी प्रारम्भ किया। इसी युगमें अण्णाके मनमें वह विचार सुदृढ़ हो गया कि शिक्षण-प्रसार ही लोक जागरण और लोकोन्नतिका एकमात्र उपाय है।

ग्रन्थमालाकी प्रस्तावनामें अण्णा-साहबने लिखा था —

"जब तक दृढ़ इच्छाशक्ति, अचल निश्चय, व्यावहारिक कार्य-दाक्षिण्य, कष्ट-सहिष्णुताकी सतत तैयारी, अविश्रान्त परिश्रम, विचारपूर्ण साहस, अविचल धीरता, कर्त्तव्य-परायणता, स्वावलम्बन, स्वहित-त्याग, अहंका विस्मरण, परस्पर विश्वास आदि गुणोंका दर्शन चहुँ ओर नहीं होता, तब तक हमारी प्रजाका पिछड़ापन दूर नहीं हो सकता। इन सब गुणोंके सम्पादनके लिए ज्ञान-प्रसारके अतिरिक्त अन्य कोई पन्थ नहीं है।"

ग्रंथमालाके सिवाय अण्णासाहबने "समर्थ" और "विश्ववृत्त" नामक मासिक पत्र भी प्रकाशित किये। उनकी सुविधाके लिए एक मुद्रणालय भी प्रारम्भ किया।

एक ओर इस प्रकारका वाङ्मय यज्ञ चालू था, तो दूसरी ओर गुरुवर अण्णासाहबके शिक्षण विषयक विचार शनैः शनैः मूर्तरूप धारण कर रहे थे कि प्राचीन आश्रमिक जीवन और गुरुकुल-शैलीसे स्वतन्त्र शिक्षण-संस्था स्थापित किये विना लोक-शिक्षणका सच्चा काम नहीं हो सकता। उसके विना शिक्षणमें अपूर्णता ही रहेगी।

दैवयोगसे सन् १९०५ में कोल्हापुरमें स्वदेशी वस्तु प्रचार और विदेशी वस्त्र बहिष्कारका आन्दोलन प्रारम्भ हुआ। राजाराम कालेजके छात्रोंने स्वदेशीके लिए सत्याग्रह किया। अधिकारियोंके मनमें ऐसी आशंका उपजी कि इन सब प्रवृत्तियोंके लिए जवाबदार और प्रेरणा-सूत्र प्रोफेसर बीजापुरकर ही होने चाहिए। इसी आशंकाके कारण आपको कॉलेजकी नौकरीसे मुक्त किया गया। इस मुक्तिका लाभ लेकर तथा "ईश्वरेच्छा बलीयसी" कहकर अण्णासाहब बीजापुरकरने सन् १९०६ में स्वाधीन शिक्षणालयके रूपमें "समर्थ विद्यालय" की स्थापना की।

* * *

इसी वर्ष राष्ट्रीय महासभाने स्वराज्य-प्राप्तिके साधनक्रममें स्वदेशी और बहिष्कारके साथ "राष्ट्रीय शिक्षण" का भी समावेश किया। इसी वर्ष राष्ट्रीय महासभाके अधिवेशनमें राष्ट्रीय शिक्षणका प्रस्ताव श्री बीजापुरकरने प्रस्तुत किया और उस पर व्याख्यान दिया। प्रस्तावके अनुमोदनमें महामना पंडित मदनमोहन मालवीयका भाषण हुआ।

इस प्रस्तावके अनुसार महाराष्ट्रमें राष्ट्रीय शिक्षणका प्रसार करनेके लिए "महाराष्ट्र विद्या प्रसारक मंडल" की स्थापना की गई। इस मंडलके सदस्योंमें लोकमान्य तिलक, डॉ० नानासाहब देशमुख, श्री दाजीसाहब खरे, श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य तथा प्रो० बीजापुरकर आदि महानुभाव थे। प्रो० बीजापुरकर मंडलके मंत्री बनाये गये। आपने स्वयं-स्थापित समर्थ विद्यालय इस मंडलको सौंप दिया। इस संस्था-

के लिए धन-संचयके लिए लोकमान्य तिलकने प्रो० बीजापुरकरके साथ सम्पूर्ण महाराष्ट्रका दौरा किया। समर्थ राष्ट्रीय विद्यालयके विषयमें प्रो० बीजापुरकरने लिखा था —

"यह विद्यालय एक महान् राष्ट्रीय आन्दोलनका अंग है। यहाँके विद्यार्थी सादगीभरा और संयमी जीवन बितायेंगे। परन्तु दुनियाके अन्य देशोंमें, जीवन-उत्कर्षके जो जो साधन प्राप्त करने योग्य प्रतीत होंगे, उनको अपने देशके लिए प्राप्त करनेके लिए आवश्यक शिक्षण छात्रोंको दिया जायगा। ऐसा शिक्षण प्राप्त करनेके लिए साहसपूर्ण कदम उठाये जायेंगे और उनमें आनेवाले संकटोंको सहन किया जायगा। यहाँके विद्यार्थी इस प्रकारका पुरुषार्थ करनेके लिए कटिबद्ध होंगे, तभी इस संस्थाके प्रतिष्ठाता अपने श्रमको सफल समझेंगे।"

गुरुवर बीजापुरकरने अपने सहकर्मी जनोंके रूपमें अनेक तेजस्वी विद्वानोंको एकत्र किया था। उनमें लोक-संग्रहका गुण विशेष था। पहले पहल कोल्हापुरमें और बादको मिरजमें तथा तलेगाँव (जि० पूना) में आपने अपना यह राष्ट्रीय शिक्षण यज्ञ चलाया। उनके मनमें उत्साह था कि वे उदीयमान प्रजाको राष्ट्रीय भावनाओंसे अनुप्राणित कर सकेंगे। परन्तु सरकार तिलक विरोधी थी और वह प्रो० बीजापुरकरजीको सन्देहकी दृष्टिसे देखा करती थी। कोल्हापुरमें छपनेवाले आपके मासिक पत्र 'विश्ववृत्त' में उन दिनों प्रसिद्ध वेदाचार्य श्रीपाद दामोदर सातवलेकरका लेख "वैदिक प्रार्थनाओंकी तेजस्विता" शीर्षक प्रकट हुआ। सरकारकी दृष्टिमें यह लेख आपत्तिजनक समझा गया और सम्पादक तथा मुद्रकके रूपमें प्रो० बीजापुरकरजी पर मुकदमा चलाया गया। उन्हें तीन वर्षका कारावास-दण्ड दिया गया। समर्थ विद्यालयके कर्णधार प्रो० अण्णासाहबके जेलवासके समय विद्यालय पर विपदाके घोर बादल छा गये। सरकारी अधिकारी कहने लगे कि समर्थ विद्यालयके छात्र और शिक्षक क्रान्तिकारी प्रवृत्तियोंके समर्थक हैं तथा अप्रत्यक्ष रूपमें उनका सम्बन्ध नासिकवाले षड्यन्त्रसे है, जिसके द्वारा जेकसनका खून किया गया है। अतः सन् १९१० में सरकारने समर्थ विद्यालयको नियम-विरुद्ध घोषित कर दिया। इस समय प्रो० अण्णासाहब तथा प्रो० वामन मल्हार जोशी (महाराष्ट्रके यशस्वी साहित्यकार) साबरमती जेलमें गिरफ्तार थे। लोकमान्य तिलकको भी राज-विद्रोहके अपराधमें छः वर्षका कारावास-दण्ड देकर माण्डले (ब्रह्मदेश) भेज दिया गया था।

*　　*　　*　　*

सन् १९१२ में प्रो० बीजापुरकरका छुटकारा हुआ। बादके सात-आठ वर्ष आपने विद्यालयके पुनर्निर्माणमें लगाये। सन् १९१८ से १९२४ तक आपने नवीन समर्थ विद्यालयका कुशलतापूर्वक संचालन किया। सरकारकी चित्र-विचित्र शर्तों और आग्रहोंके कारण प्रो० बीजापुरकरको पुरातन विद्यालयमें तथा उसकी व्यवस्थामें कुछ परिवर्तन करने पड़े। संस्थाके नाममें थोड़ा परिवर्तन हुआ था, तथापि गुरुवर बीजापुरकरके शिक्षण विषयक सिद्धान्त और आदर्श पूर्ववत् ही थे। संस्थाके पुनर्निर्माण तथा कुछ कानूनी बातोंमें मद्रासवाले सर शंकरन् नायर तथा सर महादेव चौबल महाशयने अपनी मूल्यवान् सहायता प्रदान की थी। संस्थाका वातावरण शान्त और पवित्र था। छात्रावास (आश्रम) में गुरुजन और शिष्यगण निकट सम्पर्कमें रहते थे। वायुमण्डल एक परिवारका-सा था। शिक्षणमें मातृभाषा पर बल दिया जाता था। शारीरिक शिक्षणको महत्त्व दिया जाता था। श्रम और स्वावलम्बनके प्रति आग्रह रखा जाता था। स्वदेशी वस्तुओंका व्यवहार और खादीको प्रोत्साहन दिया जाता था।

गांधीयुगमें महाराष्ट्रमें राष्ट्रीय शिक्षणकी कहानी विशेष उत्साहप्रद नहीं रही। केवल पूनाका तिलक राष्ट्रीय विद्यापीठ और यवतमालका राष्ट्रीय विद्यालय विशेष रूपसे प्रगतिमान् और स्थिर रह सके। समर्थ विद्यालयमें आगे जाकर संस्थाकी प्रबन्ध समितिके अमुक विषयोंमें गैर-समझ उत्पन्न हुई। गुरुवर बीजापुरकरजीका मन और तन भी पहलेकी तरह कार्यक्षम और सुदृढ़ नहीं रहा था। उनकी जीवन-सहचरी धर्मपत्नी और एकमात्र पुत्र भी दिवंगत हो चुके थे। अन्तमें एक अगस्त १९२६ के दिन महाराष्ट्रमें राष्ट्रीय शिक्षणके इस प्रथम पथान्वेषी कर्मवीरका भी जीवन-दीप बुझ गया।

आर्यसमाज द्वारा स्थापित

## ☆ ☆ ☆ दयानन्द – एँग्लो – वैदिक – कॉलेजके आन्दोलन पर एक दृष्टि

**लेखक : श्रीयुत् आत्मानन्द विद्यालंकार, नई दिल्ली**

इस लेखके पाठक पहले ही यह समझ लें –– जान लें कि देश-विभाजनसे पहलेके पंजाब, उत्तर-पश्चिमी सीमाप्रान्त, सिन्ध, बलुचिस्तान, जम्मू-काश्मीरमें आर्यसमाजके दोनों पक्षों (गुरुकुल पक्ष और कॉलेज पक्ष) ने प्रभूत कार्य किया था। दोनों पक्ष अब भी (देश-विभाजनके बाद) पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, जम्मू-काश्मीर और दिल्लीमें कार्य कर रहे हैं। पहले जैसा परस्पर विरोध और स्पर्धा भी नहीं है। वर्तमान कालमें भी बड़े उत्साह और लगनसे कार्य हो रहा है। परन्तु इस लेखमें लेखकको आजसे लगभग ९४ वर्ष पहले पंजाबमें स्थापित आर्यसमाज द्वारा लगभग १८८६ में स्थापित दयानन्द-एँग्लो-वैदिक सोसाइटी द्वारा प्रवर्तित विशाल – अतिविशाल कार्य पर एक विहंगम दृष्टि डालनी है, इसलिए अखण्ड (कृत्स्न) आर्यसमाजका कार्य इस लेखमें न आयगा – केवल एक पक्षका आयगा। गुरुकुल पक्षके कार्यके दिग्दर्शनके लिए अलग लेख चाहिए।

जिस कालावधिके कार्यकी चर्चा होने लगी है वह स्वामी दयानन्दजी सरस्वतीके ३० अक्तूबर १८८३ को हुए स्वर्गवाससे आरम्भ होकर आजकलके काल तक ही रहे। स्मरण रहे – यह विहंगम दृष्टिमात्र है, सांगोपांग विशद विवरण नहीं।

यह कार्य उस नवचेतना –– नवजागरणके कार्यका एक खण्ड है, एक अंग है, जो राजा राममोहन-रायसे आरम्भ होकर आज तक हमारे सामने है। साथ ही हमें सदा स्मरण रखना चाहिए कि इस देशमें हजारों लाखों वर्षोंसे बसनेवाली आर्यजाति अपने दीर्घकालीन इतिहासमें उत्थान-पतनके, जागरण-स्वापके, ऐसे अनेक युगखण्ड, कालखण्ड देख चुकी है, और मानना चाहिए कि इस स्थिर, विशाल विराट् जातिके अन्दर कोई ऐसे स्थिर गुण हैं कि जिनके आधार पर यह आजतक जीवित है। हमारे ऋषि-मुनियों, शूरवीर राजाओं, तपःस्वाध्याय-सम्पन्न ब्राह्मणों, संन्यासियों, मौन परन्तु धर्मपरायण नारियों, धर्मशील सामान्य जनोंके उत्तम गुणोंके कारण, और महान् वैदिक संस्कृति और लौकिक वाङ्गमयोंके कारण हम आज जीवित हैं। यदि हम दुःखी और मृतप्राय हो जाते हैं तो हमें करामलकवत् प्रत्यक्ष देख लेना चाहिए – स्मरण रखना चाहिए कि इस विशाल आर्यजातिमें दोषोंकी एक बड़ी राशि भी विद्यमान है। इस दोषराशिको और उससे उत्पन्न पतन और कष्टोंको दूर करनेके लिए ही हमारे देशमें यह नवजागरण हुआ और इससे पहले भी होता रहा है।

स्वामी दयानन्द सरस्वतीजीने अपने कार्यकालके भारत-भ्रमणमें पंजाबमें सवा वर्ष, लगभग १५ मास दौरा किया था। स्वामीजीके गुरु वन्दनीय श्री स्वामी विरजानन्दजीने श्री दयानन्दजीके अन्दर ज्ञानाग्नि प्रदीप्त कर अपने शिष्यसे यह प्रतिज्ञा ले ली थी कि श्री दयानन्दजी वैदिक धर्मका उद्धार करेंगे। १८६० में गुरुजीसे अलग होकर वे आगरेमें आ गए। नाना ग्रन्थोंके आगम, स्वाध्यायके बाद अब प्रवचन और व्यवहार भी आरम्भ कर दिया। "चतुर्भिः प्रकारैः विद्या उपयुक्ता भवति, आगमकालेन, स्वाध्यायकालेन, प्रवचनकालेन व्यवहारकालेनेति" (व्याकरण महाभाष्य) संशय उत्पन्न होने पर मथुरा जाकर गुरुजीसे संशय निवारण भी कर आते थे। अभी नई खोजसे मालूम हुआ है कि श्री गुरु विरजानन्दजी विद्वान् होनेके अतिरिक्त अपने समयके देशकाल-ज्ञाता महाप्राज्ञ सन्त भी थे और कितने ही तेजस्वी लोग उनसे परामर्श

लेते थे। इसलिए स्वामी दयानन्दजीकी दृष्टिके व्यापक होने और व्यापक करनेमें श्री विरजानन्दजीका भी भाग था। साथ ही स्वामी दयानन्द भी अपने भ्रमणमें स्थान स्थान पर विशिष्ट व्यक्तियोंसे भी मिलते थे। अपने कलकत्तेके ४½ मासके निवासकालमें अपने योग-शिष्य श्री हेमचन्द्र चक्रवर्तीकी दैनन्दिनीके अनुसार उनका सम्पर्क वैरिष्टर चन्द्रशेखर, सत्यव्रत सामश्रमी, देवेन्द्रनाथ ठाकुर — उनके पुत्रों, तत्त्वबोधिनीके सम्पादक अक्षयकुमार दत्त, योगी अरविन्द घोषजीके नाना राजनारायण बसु, केशवचन्द्र सेन, कृष्णदास पाल, ईश्वरचन्द्र विद्यासागर, आगे राष्ट्रीय कांग्रेसके प्रथम सभापति बननेवाले उमेशचन्द्र बेनर्जी, भूदेव मुखोपाध्याय, रामतनु लाहिड़ी, रमेशचन्द्र दत्त, डॉ० महेन्द्रलाल सरकार (वैज्ञानिक), प्रतापचन्द्र मजुमदार, महेशचन्द्र न्यायरत्न, पादरी लालविहारी दे, ताराचरण तर्करत्न आदिसे हुआ था। वेद-विद्यालय स्थापन, ईश्वर, धर्म आदि वीसियों विषयों पर सर्वतोमुखी चर्चा चलती थी। विषशेत: रवीन्द्रनाथजीके पिता देवेन्द्रनाथ ठाकुरजीसे। स्मरण रहे, विश्वभारतीका मूल नाम 'ब्रह्मचर्याश्रम' था। हमारे पास यहाँ स्थान नहीं कि हम तत्कालीन दूसरे प्रान्तोंके तेजस्वी गुणी व्यक्तियोंके सम्पर्ककी चर्चा करें, हाँ महादेव गोविन्द रानडे और हिन्दू कुलपति महाराणा सज्जनसिंह आदि तेजस्वी सज्जनोंको हम नहीं भूलना चाहते। वंगालके प्रसंगकी चर्चा करनेका प्रयोजन यह भी है कि स्वामी दयानन्दजीने पंजाव भ्रमणमें अपनी शक्तियों और नानाविध अनुभवोंके वल पर पंजाब निवासियोंको एकदम प्रभावित और चमत्कृत कर दिया — स्मरण रहे कि इन सब बातोंसे पहले काशी शास्त्रार्थ द्वारा स्वामी दयानन्दजीकी प्रसिद्धि भारतमें और सम्भवत: विदेशमें भी, सभी प्रांतोंमें और ईसाई, मुसलमान, पुराने ढंगके, नये ढंगके, स्त्री-पुरुष, सभी प्रकारके लोगोंमें हो गई थी। साथ ही पंजावने और हमारे उत्तर-पश्चिमी देशोंने पिछले २५०० वर्षोंमें लगभग कोई १२५ बड़े युद्ध देखे थे। दस सिख गुरुजन और उनकी शिष्यरूप सारी हिन्दू जनता कई सदियों तक हमेशा जागरूक रही। ईसाई मिशनरी लोग, ईसाई धर्म-प्रचार और ईसाई बनानेका काम जोर-शोरसे कर रहे थे। स्मरण रहे कि वंगालमें जागृति, रोष, स्वविद्यालय स्थापन, राममोहन राय—देवेन्द्रनाथ ठाकुर और उनकी ब्राह्मसमाजने ईसाइयोंके मुकावलेमें भी किया था। मुसलमानी राज्यकालके रोमांचकारी अत्याचार सबको स्मरण थे। इन सब वातोंकी चर्चा करनेका प्रयोजन यह है कि पंजाबकी हिन्दू-जनता स्वामी दयानन्दजीके विचारों और प्रेरणाओंको श्रवण, ग्रहण, धारण, ऊहापोह, अर्थविज्ञान और तत्वज्ञानकी बौद्धिक प्रक्रियामें गुजारनेके लिए तैयार थी। "शुश्रूषा श्रवणं चैव ग्रहणं धारणन्तथा। ऊहापोहोऽर्थविज्ञानं तत्वज्ञानञ्च धीगुणाः।" लाहौरको केन्द्र बनाकर स्वामीजी पंजाबके भिन्न भिन्न शहरोंमें गए। केन्द्रीभूत-नाभि-भूत लाहौरमें जनता बहुत प्रभावित हुई। १८७७ में पंजाबका प्रथम आर्यसमाज स्थापित हुआ। मृत्युके बाद स्वामीजीकी स्मृतिमें एक विद्यालयकी स्थापनाका निर्णय हुआ। ३० अक्टूबर १८८३ को स्वामीजीका स्वर्गवास हुआ। ९ दिन बाद एक सभामें दयानन्द-एंग्लो-वैदिक कॉलेजका प्रस्ताव पेश हुआ। दो बर्ष चर्चा होती रही और चन्दा इकट्ठा होता रहा। ३१ जनवरी १८८६ को दयानन्द-एँग्लो-वैदिक कॉलेज सोसायटीकी प्रथम औपचारिक मीटिंग हुई। मेनेजिंग कमेटी बनी। चिन्ता थी कि स्कूलका प्रथम हेडमास्टर कौन हो। एक तरुणने चुपचाप हृदयमें दृढ़ निश्चय करके व्रत ले लिया कि वह निःशुल्क काम करेगा। इस तरुण सज्जनका शुभ नाम हंसराज था। होशियारपुरके समीप ग्राममें उत्पन्न हंसराजने अपने बड़े भाई मुल्कराजसे सलाह करके अपनेको इस कार्यके लिए अर्पण किया। आर्यसमाजके नेताओंने यह सेवा सहर्ष साश्चर्य स्वीकार की। १ जून १८८६ को स्कूल खुला। प्रथम वर्षमें ५०५ छात्र थे। १९४७ में जब देशका विभाजन हुआ तो इस लाहौरके स्कूलोंमें सात हजारसे अधिक छात्र थे। १८८८ को कॉलेज विभाग खुला। आरम्भके वर्षमें ३८ विद्यार्थी थे। देश-विभाजनके समय केवल लाहौरके कॉलेजमें २००० से अधिक विद्यार्थी थे।

आगे कुछ ब्यौरा दिया जाता है। इतना महान् ठोस संघ, चट्टानकी तरह दृढ़, किलेकी तरह पक्का, बहुतसे व्यक्तियोंके कारण बना। इस तेजस्वी तरुण हंसराजके बाहरके कार्यमें मदद देनेवाले थे भाई मुल्कराज अत्यन्त तेजस्वी, महाप्राज्ञ ला. साइंदास, लाला लाजपतराय, महामति चिरजीवी, लाहौर आर्यसमाजके प्रथम प्रधान और परोपकारिणी सभाके उपप्रधान लाला मूलराज, भक्त ईश्वरदास, मनीषी, और लाला लाजपतरायके साथी ला० द्वारकादास, इत्यादि। जब पंजाबके भिन्न शहरोंमें देखादेखी उत्साही लोगोंने स्कूल कॉलेज खोले तो मुख्य कार्यकर्ता ये थे —

हिसार – पं० लखपतराय, ला० चूडामणि,
अम्बाला – ला० द्वारिकादास, ला० दुनीचन्द
जालन्धर – ला० राधाराम, पण्डित मेहरचन्द
होशियारपुर – महाशय रामचन्द, ला० रूपचन्द
काँगड़ा – ला० बृजलाल, ला० हन्वन्तदास
फिरोजपुर – ला० काशीराम, ला० पृथ्वीसिंह
मुलतान – ला० मोतीराम
रावलपिण्डी – ला० हंसराज साहनी, ला० गुरुदासराम
एबटाबाद – बक्षी गोकुलचन्द, सेठ चूहड़लाल
कोयटा – बावा प्रद्युम्नसिंह, पं० कोटूमल

उपरि-लिखित दोनों वर्गोंके सज्जनोंके वंशोंमें भी आगे अच्छे कार्यकर्ता मिले। ला० सुन्दरदास, डॉ० केदारनाथ, पं० नानन्दचन्द बैरिस्टर, ला० जसवन्तराय, जस्टिस टेकचन्द, बक्षी जैशीराम और उनके पुत्र जस्टिस बक्शी टेकचन्द, चीफ जस्टिस मेहरचन्द महाजन, आदि। मूल कार्यकर्ताओंके वंशों-कुलोंमें सेवाभाव कुछ न कुछ चला आ रहा है। लाहौर तथा दूसरे स्थानोंके कॉलेज-स्कूलोंमें काम करनेवाले आजीवन सदस्य, जिन्होंने महात्मा हंसराजजीके चरणचिह्नों पर चलते सेवा रूपसे कार्य किया, थे प्रिन्सिपल साँईदास (ये साँईदास वृद्ध साँईदास लाहौरके मन्त्रीसे भिन्न हैं), प्रिंसिपल दीवानचन्द, डा० गोकुलचन्द बैरिस्टर, भाई परमानन्द, बक्षी रामरत्न, प्रिंसिपल मेहरचन्द, प्रिंसिपल गोवर्धनलाल दत्त, पं० भगवद्दत्त, पं. विश्वबन्धु, ला० भगवानदास, प्रो० बहादुरमल, प्रि० सूरजभान आदि। और अनौपचारिक रूपसे आजीवन सदस्य थे — ला० ईश्वरदास, पण्डित रामचन्द्र, लालचन्द, पण्डित मेहरचन्द (जालंधर), ला० रामप्रसाद, ला० देवीचन्द, ला० देवीदयाल, ला० सदानन्द, ला० रामदित्तामल, पं० भक्तराम, प्रि० ज्ञानचन्द आदि। कुछेक नाम जो आजीवन सदस्य तो नहीं पर संस्कृतक्षेत्र, धर्मक्षेत्रमें कार्य करते रहें। नये ढंगके पढ़े-लिखे इनकी कुछ उपेक्षा कर देते हैं। कृतज्ञतापूर्वक इन्हें भी स्मरण करना चाहिए। पं. भगवद्दत्त, पं. राजाराम, म. म. पं. आर्यमुनि, पं. विश्वबन्धु, महाप्राज्ञ वैद्य रामगोपाल शास्त्री, पं. ऋषिराम, मेहता रामचन्द्र शास्त्री, वैयाकरण विद्वान् पं. चारुदेव शास्त्री, पं. मस्तानचन्द, श्री आनन्द स्वामीजी (लाला खुशहालचन्दजी) इत्यादि इत्यादि। आजकल उड़ीसाके रिटायर्ड गवर्नर श्री ए. एन. खोसला तन, मन, धनसे उड़ीसामें कार्य कर रहे हैं। पाठक क्षमा करें कि बीसियों नाम और नहीं आये। इस कॉलेज संघकी यह विशेषता रही है कि इस संघके लोग घरके अन्दर बैठ कर मन्त्रणा करते हैं, बाहर जनतामें आकर लड़ते नहीं, कुछ न कुछ त्याग भी करते हैं, परस्पर सुखदुःखमें सहायक भी होते हैं। नाना दुर्भिक्षों, भूकम्पों, अनाथरक्षा, ईसाई, मुसलमानोंसे मुकाबिला, मलकाना राजपूत शुद्धि, मोपला विद्रोह कालमें सहायता, रक्षा और शुद्धि आदिके कार्यमें बुद्धिपूर्वक योजनापूर्वक, कार्य करते रहे हैं। पंजाबके प्रदेशोंमें स्कूल, कॉलेज, कन्याशाला आदि

भी खोलते हैं। दयानतदारीसे, अर्थशुचित्वसे काम करते हैं। सामान्य हिन्दू जनताके लिए दृष्टान्त बनते हैं और न केवल आर्यसमाजियोंसे, परन्तु विराट् हिन्दू जनतासे भी यश, सहायता, धन, सहानुभूति और कृतज्ञता प्राप्त करते हैं। आगे आगे अपनी सन्तान और निकट सम्बन्धियों, मित्रोंके सामने अपना उज्ज्वल दृष्टान्त रखकर इस सेवाकी अग्निको जगाए रखते हैं।

जिस तरुण हंसराजने केन्द्रीभूत होकर यह ज्योति, उत्साह और श्रद्धा-भक्ति फैलाई उसमें गुणराशि संचित थी। यह सौम्य तेजस्वी आत्मा दृढ़प्रतिज्ञ, ईश्वरविश्वासी, तपस्वी, त्यागी, महाप्राज्ञ, नीतिमान्, सबके साथ मिलकर काम करनेवाला, हिन्दूजातिके इतिहासका गहन विद्यार्थी, अर्थशुचि, देशकालपात्रको समझनेवाला, २१ वर्षकी आयुसे लेकर ७४ वर्षकी आयु तक डटकर विद्याक्षेत्र, धर्मप्रचार क्षेत्र, समाज-सुधार क्षेत्र तथा कष्टनिवारण क्षेत्रमें काम करनेवाला, स्वनिश्चित ध्येयनिष्ठ, अच्युत, विरोधीसे डटकर मुकाबला करनेवाला, देखनेमें मितभाषी, परन्तु अपनी स्थिर दैनन्दिनी रखनेवाला, ब्रिटिश सरकार, मुसलमान, ईसाई, सिक्ख, इतर पक्षके आर्यसमाज, सबकी गतिविधि जाननेवाला नीतिमान्, आदि गुण राशिका कोश था। इसलिए स्वयं भी अद्‌भुत काम कर गया और अपने चुम्बकतुल्य शान्त मौन स्वभावसे और दृष्टान्तसे सैकड़ों व्यक्तियोंको अपने साथ लेकर इतना व्यापक काम कर गया। खेद है कि इनके जीवनचरित वहुत छोटे छोटे लिखे गये हैं। खेद है कि इनके अपने पक्षका आर्यसमाज प्रथम श्रेणीके उत्तम ग्रन्थ लिखनेमें वहुत जागरूक नहीं। इस दलने, संघने केवल स्कूल, कॉलेज ही नहीं, आयुर्वेद, प्रविधि-शिल्प, आदि क्षेत्रोंमें भी अनेक विद्यास्थान खोले हैं। अनुसन्धानका भी अद्‌भुत विशाल कार्य होशियारपुरमें आचार्य विश्ववन्धुके नेतृत्वमें हो रहा है। यह अनुसन्धान कार्य ठोस और व्यापक है और देश-देशान्तरोंमें लब्ध-प्रतिष्ठ है। निम्नलिखित उद्देश्योंको लेकर यह कॉलेज संघ स्थापित हुआ था। आज इसका नाम "दयानन्द एंग्लो वैदिक कॉलेज ट्रस्ट तथा मेनेजिंग सोसायटी" है।

(१) पंजाव तथा अन्य स्थानों पर संस्थाएँ—जैसे कॉलेज, स्कूल, बोर्डिंग हाउस, तथा आश्रमोंकी स्थापना करना, जिससे कि हिन्दी, संस्कृत तथा वेदोंका अध्ययन, एवं आयुर्वेदके सिद्धान्त और प्रयोगको प्रोत्साहित एवं प्रसारित किया जा सके तथा (क) अंग्रेजी व अन्य आधुनिक भाषाओं, (ख) कलाओं, (ग) विज्ञानके सैद्धान्तिक एवं व्यावहारिक दोनों पक्षों तथा मेडिसिन, एंजीनियरिंगकी उचित व्यवस्था हो सके।

(२) तकनीकी, औद्योगिक, वाणिज्य तथा रोजगार सम्वन्धी शिक्षाके लिए उचित व्यवस्था करना।

(३) अन्य संस्थाओंको सम्मिलित करना तथा उनका प्रबन्ध करना, जिनके उद्देश्य उपर्युक्त (१) और (२)के अन्तर्गत निर्दिष्ट किए गए हैं; और

(४) अन्य सभी कार्य करना जो उपर्युक्त उद्देश्यों या उद्देश्यकी प्राप्तिके लिए सहायक हों।

इस डी. ए. वी. संघको ला. साईंदास, ला. लालचन्द, महात्मा हंसराज, ला. मूलराज, ला. लाजपतराय तथा पं. गुरुदत्तसे लेकर आज तक ऐसे गम्भीर, महामति, देशकालपात्रज्ञ, अर्थशुचि मार्गदर्शक मिलते रहे हैं जो इसे उत्तरोत्तर परस्पर मिलकर दृढ़ करते रहे हैं। यह डी. ए. वी. संघ मध्यम मार्गका अवलम्बन करता है। पं. गुरुदत्त, महात्मा मुंशीराम, ला. लाजपतराय, भाई परमानन्द जैसे जोशीले लोगोंसे पूरा नहीं निभा सका, इसलिए वे अलग होकर अपने क्षेत्रोंमें पृथक् कार्य करते रहे। 'नये च शौर्ये च वसन्ति सम्पदः।' इस पक्षने नये मार्गको दृढ़तापूर्वक पकड़े रखा, दूसरेने शौर्यको। कॉलेजने सरकारसे सहायता तो नहीं ली। ब्रिटिश विरोधका और ईसाई, मुसलमानोंके विरोधका इसने डटकर मुकाबला किया, पर मध्यम मार्ग पकड़ कर। इस सारी नीतिके मंत्रदाता मुख्यतया महात्मा हंसराज थे। विपत्तियाँ आईं नाना प्रकारकी, पर यह ध्रुव अपने मार्गसे च्युत न हुआ।

इस छोटेसे विवरणमें इस संघके साथी, प्रचार-खण्ड 'आर्य प्रादेशिक सभाका' कार्य नहीं आया। वस्तुत: तो ये शिक्षाखण्ड और प्रचारखण्ड और सेवाखण्ड अन्दरसे एक हैं। हमने विषयको आरम्भसे ही मर्यादित कर लिया है। स्मरण रहे कि इस संघके अपने कार्य और गुरुकुल पक्षके कार्यको मिलाकर सारा, समस्त कृत्स्न चित्र उपस्थित करनेसे एक व्यापक विशाल कार्यकलापका बोध हो सकेगा — अन्यथा चित्र छोटा और अपूर्ण ही रहेगा और पाठकोंको आर्यसमाजके विराट् कार्यका ठीक बोध न होगा। देश-विभाजनके बाद भी इस डी. ए. वी. संघकी रूपरेखाकी और आर्यजनता और सामान्य हिन्दू जनता पर पड़े प्रभावकी और उसके परिणामकी चर्चा भी करनी चाहिए। १९६९–१९७० में इस संघकी शिक्षासंस्थाएँ इस प्रकार थीं —

| | |
|---|---|
| डिग्री कॉलेज | २५ |
| तकनीकी-व्यावसायिक संस्थाएँ | १२ |
| हायर सेकण्डरी स्कूल | ३१ |
| हाईस्कूल | ३४ |
| मॉडल स्कूल | १३ |
| प्राथमिक स्कूल | १० |

सुदूर शोलापुर (महाराष्ट्र)में विशाल संस्थागुच्छ भी इस संघके अधीन है। उड़ीसा राज्यमें बड़े पैमाने पर कार्य शुरू हो गया है। उपदेशक निर्माणके लिए हिसारमें संस्था है। शोधका एक बड़ा केन्द्र होशियारपुरमें है। सदियों बाद लालचन्द पुस्तकालय जैसा पुस्तकालय पंजाबमें देखनेको मिलेगा। स्वामी विश्वेश्वरानन्द, स्वामी नित्यानन्द, पं. भगवद्दत्त और आचार्य विश्वबन्धुके उद्योगोंका यह फल है। जो विशालता आज यहाँ दीखती है वह आचार्य विश्वबन्धुजीके त्याग और पुरुषार्थका परिणाम है।

पाठकोंको अधिक बोधके लिए "दयानन्द एंग्लो वैदिक कॉलेज ट्रस्ट एवं प्रबन्धक सोसाइटी" की रिपोर्टोंसे और जालन्धर डी. ए. वी कॉलेजकी पत्रिका 'रवि'के Golden Jubilee Commemoration Volume से प्रभूत जानकारी मिलेगी।

इसके साथ आर्य प्रादेशिक सभाके वृत्तान्त भी पढ़ने चाहिए। उत्तरप्रदेशमें इस संघसे अलग, परन्तु इसी नामसे बहुतसी संस्थाएँ चल रही हैं, जिनकी जानकारी सम्भवत: कानपुर डी. ए. वी. कालिजके केन्द्रसे मिल सकती है। आज केवल कानपुर डी. ए. वी. संस्थागुच्छमें ६००० विद्यार्थी पढ़ रहे हैं।

यह विवरण तो स्थूल रेखाचित्र मात्र है। डी. ए. वी. आन्दोलनके कारण सनातनधर्म, सिक्ख-खालसा, इस्लामिया, ब्राह्म, देवसमाज संस्थाएँ भी खुलीं। जनतामें आत्मविश्वास बढ़ गया। बैंक और इंश्योरेंस कम्पनियाँ इसी स्वावलम्बन और आत्मविश्वासकी उपज थीं। हिन्दुओंने बहुतसे उपेक्षित पेशे भी ग्रहण कर लिये। इस विशाल जागृतिके कारण महाभयंकर देश-विभाजनके समय और उसके बाद पंजाबियोंने जो दृढ़ता, स्वावलम्बन, साहस, बुद्धिमत्ता, धैर्य, पुरुषार्थ और धर्मप्रेम प्रकाशित किया — विशेषत: स्त्रीवर्गने, देवी वर्गने — उसकी कहानी रोंगटे खड़े कर देती है और अजस्र अश्रुधारा बहा देती है। कभी हर्षकी, कभी शोककी।

हिन्दू-सिक्खोंके सभी वर्ग जागरूक थे और हैं। पर आर्यसमाजके कार्यका प्रभाव स्पष्ट दीखता है। केवल दिल्लीमें ही आज इतनी अधिक डी. ए. वी. संस्थाएँ और आर्यसंस्थाएँ हैं और लगभग १५० आर्यसमाजें हैं।

ठीक है कि यह विवरण डी. ए. वी. कॉलेज ट्रस्ट एवं प्रबन्धक कमेटीके बारेमें है। परन्तु यह भारतवर्षके पिछले १५० वर्षके जागरणका अंग है। भारतवर्ष विशाल देश है — उसकी वर्तमान जनसंख्या

५५ करोड़के लगभग है। पाकिस्तानकी जनसंख्या १२-१३ करोड़ इससे अलग है। २४ वर्ष पहले तो समस्त अखण्ड भारतवर्षमें तो इस युगका जागरण सम्पूर्ण देशको प्रभावित करता था। भारतकी जनतामें अपरिमित कालसे ये जागरण-स्वाप और उत्थान-पतनके चक्र आते रहे हैं — विशेषत: पिछले २५०० वर्षोंसे। डॉ० हरिराम गुप्त इतिहासवेत्ताने बताया है कि पश्चिम और उत्तरकी सीमाओं पर ही ताजे पाकिस्तानके युद्धको मिलाकर १२५ बड़े युद्ध हो चुके हैं। एक एक युद्ध महाभयंकर होता है। इन १२५ युद्धोंका समुच्चित प्रभाव तो आदमीको कहीं बेहोश ही न कर दे। आज डी. ए. वी. संस्थाओंके संघका और उसके नायकों और कार्यकर्त्ताओंका उपकार मानना ही चाहिए। इस संघके और इसके साथ ही दूसरे आर्य-संघका भी। खरबूजेको देखकर खरबूजा रंग पकड़ता है। परस्पर स्पर्धासे कार्यकी मात्रा और व्यापकता पंजाब, सीमाप्रान्त, सिन्ध और बलूचिस्तानमें बहुत बढ़ गई थी। सारा इतिहास जनताके सामने आना चाहिए। ऐसे ही भारत और भारतसे बाहर हो रहे आर्यसमाजके कार्यका भी। यदि आर्यसमाजके कामका यश हम स्वामी दयानन्द सरस्वतीको देना चाहते हैं तो उनके वन्दनीय गुरु प्रज्ञाचक्षु महाप्राज्ञ स्वामी विरजानन्द सरस्वतीजीको भी देना चाहिए। जिस 'गुरुणां गुरु'के कष्टोंका पारावार नहीं — जिसके उपकार का पारावार नहीं। पर ये दो वन्दनीय स्वामी भी तो विशाल आर्य जातिके अंगमात्र थे जो, आर्यजाति अपने आपत्कालोंमें ऐसे सहस्रों पवित्रात्माओंको जन्म देती रही है। इस दु:खी आर्यजातिको हमारा नमस्कार हो। भगवान् ऐसा आशीर्वाद दें कि इस जातिके दु:ख-निवारण और सुख-वर्धनके लिए महान् आत्माएँ और महान् समाज जन्म लेते रहें।

## THE AIM OF INTEGRAL YOGA

To see, know, become and fulfil this one in our inner selves and in our outer nature, was always the secret goal and becomes now the conscious purpose of our embodied existence. To be conscious of him in all parts of our being and equally in all that the dividing mind sees as outside our being, is the consumation of the individual consciousness. To be possessed by him and possess him in ourselves and in all things is the term of all empire and mastery. To enjoy him in all experience of passivity and activity, of peace and of power, of unity and of difference is the happiness which the *Jiva*, the individual soul manifested in the world, is obscurely seeking. This is the entire definition of the aim of integral Yoga; it is the rendering in personal experience of the truth which universal Nature has hidden in herself and which she travails to discover. It is the conversion of the human soul into the divine soul and of natural life into divine living.

(From 'Synthesis of Yoga') **—Shri Aurobindo**

## ☆ ☆ ☆ आचार्य और अन्तेवासी

**लेखक : श्री. इन्द्र विद्यावाचस्पति, उपकुलपति — गुरुकुल विश्वविद्यालय काँगडी, हरिद्वार**

प्राचीन कालकी भारतवर्षकी शिक्षा-विधिकी एक बड़ी विशेषता यह थी कि गुरु और शिष्यका सम्बन्ध केवल भौतिक नहीं था, आध्यात्मिक, आधिमानसिक और आधिभौतिक, तीनों प्रकारका था। गुरुको आचार्य इसलिए कहते थे कि वह बालकके आचार (चरित्र)का निर्माण करता था। एक प्राचीन चिन्तकने आचार्यका लक्षण इस प्रकार किया है—

आचिनोति शास्त्रार्थं<br>
आचारे स्थापयत्युत।<br>
स्वयमाचरते यस्तु<br>
स आचार्य इति स्मृतः॥

बालकमें आचारकी स्थापना तब हो सकती है, जब वह गुरुके अति समीप रहता हुआ, गुरुके चरित्रसे प्रभाव ग्रहण करे तथा अपने चरित्रको प्रबोधित करता रहे।

छात्रको अन्तेवासी कहनेका कारण यह था कि वह आचार्यके अतिशय समीप रहता था। वह समीपता इतनी अधिक थी कि अथर्ववेदमें बालकके गर्भमें निवास करनेकी उपमा दी है। जिस प्रकार माता अपने पेटमें बालकका नव मास तक पालन करती है, उसी प्रकार आचार्य अन्तेवासीका आश्रममें पालन-संवर्धन करता था। जब बालक गर्भमें हो, तब माताको रहन-सहन और भोजनके विशेष नियम पालन करने होते हैं। उसे बहुत संयमसे रहना पड़ता है। बच्चा हो जानेके पश्चात् भी जब तक वह दूध पीता रहे, तब तक माताको नियत आहार-विहारके बन्धनोंमें बँधे रहना पड़ता है। आचार्य जब तक आचार्य रहता था, तब तक उसके आश्रमरूपी गर्भमें अन्तेवासी विद्यमान रहते थे। अन्तेवासियोंके उचित पालन-पोषणके लिए आचार्यको जिन नियमोंका पालन करना पड़ता था, उन्हें 'ब्रह्मचर्य' इस एक शब्दके अन्तर्गत ला सकते हैं। अन्तेवासी ब्रह्मचारी बने इस निमित्तसे आचार्यका ब्रह्मचारी बनकर रहना आवश्यक था।

अथर्ववेदके निम्नलिखित मंत्र आचार्य और ब्रह्मचारीके सम्बन्धमें आवश्यक नियमोंका प्रतिपादन करते हैं—

आचार्यः उपनयमानो ब्रह्मचारिणं—<br>
कृणुते गर्भमन्ताः।<br>
तं रात्रिस्तिस्रः उदरे बिभति<br>
तं जातं द्रष्टुं अभिसंयन्ति देवाः॥

यज्ञोपवीत देते हुए आचार्य ब्रह्मचारीको अपने आश्रम रूपी गर्भमें धारण करता है। ब्रह्मचारी तीन रात तक वहाँ रहता है। उसके पश्चात् जब वह गुरुगृहसे विद्यालाभ करके — द्वितीय जन्म लेकर — बाहर आता है, तब विद्वान् लोग उसे देखनेके लिए एकत्र होते हैं।

आचार्यो ब्रह्मचारी, ब्रह्मचारी प्रजापतिः।<br>
प्रजापतिर्विराजति, विराड् इन्द्रोऽभवद् वशी॥

— अथर्ववेद

आचार्य ब्रह्मचारी होना चाहिए, क्योंकि ब्रह्मचारी ही संतानका ठीक पालन कर सकता है।

आर्ष कालमें हमारे देशमें जो शिक्षण-प्रणाली प्रचलित थी, आचार्य और ब्रह्मचारीका अत्यन्त निकट सम्बन्ध उसका सबसे प्रमुख गुण था। आजकलकी शिक्षा-प्रणालीमें परीक्षा-पंडितोंके बहुत यत्न करने पर भी ठीक तरहका गुरु-शिष्य-भाव उत्पन्न नहीं हो सकता। इसका कारण यह है कि आचार्य और गुरुका स्थान अब अध्यापकोंने ले लिया है। अध्यापकका काम यह समझा जाता है कि वह विद्यालयके घंटोंमें पुस्तकें पढ़ाए, विद्यार्थीके आचार-व्यवहार, चरित्र और पूर्ण जीवनसे उसका कोई सम्बन्ध नहीं समझा जाता। शिक्षण एक व्यावहारिक वस्तु बन गया है। विद्यार्थी समझते हैं कि हमारी फीससे मास्टरजीको वेतन मिलता है, इसलिए ये हमारे पढ़ानेके नौकर हैं, और मास्टरजी यह समझते हैं कि मुझे वेतन मिलता है, इसलिए मुझे पढ़ाना पड़ता है। इस व्यापार भावनामें गुरु-शिष्य-भावकी कोई गुंजाइश ही नहीं।

प्राचीन भारतकी शिक्षा-प्रणाली और वर्तमान शिक्षा-प्रणालीकी मूलभूत भावनाओंका अन्तर बहुत स्पष्ट हो जाता है। अब हम उन प्रतिज्ञाओंकी तुलना करें, जो प्राचीन दीक्षान्त संस्कार (समावर्तन संस्कार) और वर्तमान कन्वोकेशनके समय स्नातकोंसे ली जाती हैं। वर्तमान कन्वोकेशनके समय नव-स्नातकोंसे चान्स-लर जो प्रतिज्ञा लेता है, उसका रूप लगभग यह है—"कानून द्वारा चांसलरकी हैसियतसे जो अधिकार मुझे प्राप्त हैं, उनके अनुसार मैं तुम्हें यह पदवी (डिग्री) प्रदान करता हूँ। आशा है, तुम ऐसा कोई कार्य नहीं करोगे जिससे इस पदवीका अपमान हो।"

यह उस शपथका आशय है, जो आजकल कन्वोकेशनमें ली जाती है। नव-स्नातक उत्तरमें सिर झुका देते हैं।

अब आप उन उपदेशोंको भी देखिए, जो प्राचीन आर्य नवस्नातकोंको देते थे और जिनके अनु-सार चलनेकी स्वीकृति नव-स्नातकोंको देनी पड़ती थी। वे उपदेश तैत्तिरीय उपनिषद्की शिक्षोपनिषद्में मिलते हैं—

वेदं अनूच्य आचार्यः अन्तेवासिनं अनुशास्ति—सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः। आचार्याय प्रियं धनं आहृत्य, प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः। सत्यान्न प्रमदितव्यम्। धर्मान्न प्रमदितव्यम्। कुशलान्न प्रमदितव्यम्। भूत्यै न प्रमदितव्यम्। स्वाध्याय-प्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्।

देव-पितृकार्याभ्यां न प्रमदितव्यम्। मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव। अतिथि-देवो भव। यान्यनवद्यानि कर्माणि, तानि सेवितव्यानि, नो इतराणि। यानि अस्माकं सुचरितानि तानि त्वया उपास्यानि नो इतराणि॥

भावार्थ—

वेदशास्त्रोंका बोध देनेके पश्चात् आचार्य अपने अन्तेवासीको उपदेश करता है—सदा सत्य बोलना। धर्माचरण पर दृढ़ रहना। स्वाध्यायमें आलस्य मत करना। आचार्यके लिए दक्षिणा प्रदान करके, गृहाश्रममें प्रविष्ट होकर प्रजोत्पादन करना। अपने वंशके सातत्य-तंतुका उच्छेद मत करना। सत्याचरणमें कभी प्रमाद मत करना। धर्माचरणमें आलस्य मत करना। कौशल-भरे कार्योंके प्रति प्रमाद मत करना। ऐश्वर्य-प्राप्तिके कर्मोंके प्रति प्रमाद मत करना। स्वाध्याय और प्रवचन अर्थात् विद्या-प्रसारमें प्रमाद मत करना।

विद्वानों और पूज्यजनोंके सेवाकर्ममें प्रमाद मत करना। माताका समादर करना। पिताका सन्मान करना। आचार्यके प्रति पूजाका भाव रखना। अतिथिका सदा सत्कार करना। जो हमारे

उत्तम कर्म हों, उनका अनुसरण करना, अन्योंका नहीं। जो हमारे सुन्दर आचरण हैं, उन्हींका परिपालन करना, अन्योंका नहीं।

आचार्यके ये उपदेश प्राचीन भारतवर्षकी शिक्षा-प्रणालीकी विशेषताओंको सूचित करनेवाले हैं। आचार्य केवल अध्यापक नहीं था। वह जीवनका निर्माता था। वह राष्ट्रके विचारकों, शासकों और प्रजाजनोंका जन्मदाता था। आचार्य इतनी बड़ी उत्तरदायिताको इसलिए उठा सकता था कि वह स्वयं ब्रह्मचर्यके नियमोंका पालन करता था और अपने जीवनका मुख्य लक्ष्य अन्तेवासियोंको ब्रह्मचारी बनाना ही समझता था।

गुरुकुल शिक्षा-प्रणालीकी मुख्य विशेषता यह है कि वह अध्यापक-प्रथाको समाप्त करके आचार्य-प्रथाको जीवित करना चाहती है। गुरुकुलकी शिक्षण-शैलीमें विद्यार्थी केवल विद्यार्थी नहीं रहते, अन्तेवासी बन जाते हैं।

## સુશિક્ષિત જન કોને કહેવો?

આનો ઉત્તર દઉં: અનેક વિષય ઉપર થોડી થોડી હકીકત જેણે પોતાના મગજમાં એકઠી કરી હોય એ "સુશિક્ષિત" ન કહેવાય. આપણા હાલના જમાનામાં આવી હકીકત બહુ કામની છે અને તે તિરસ્કારી કાઢવાની મારી મતલબ નથી. પણ એમાં સઘળી કેળવણી આવી જતી નથી, બલ્કે કેળવણીનું એ તત્ત્વ પણ નથી. હવે હું એક "પ્રાચીન" હોઈ પ્રાચીન નેત્રોથી આ પ્રશ્ન તરફ જોઉં અને ઉત્તર આપું. સુશિક્ષિતજન (An educated man)=બ્રાહ્મણ. બ્રાહ્મણ કોણ? એ શબ્દનો જીવન્ત અર્થ મરી ગયો અને પથ્થર જેવો જડ થઈ ગયો તે પહેલાં એનો અર્થ "બૃહત્" યાને દિનપ્રતિદિન વૃદ્ધિ પામતા મોટા વિશાળ મનનો માણસ એવો થતો. (જુઓ સંસ્કૃત વૃધ્–વૃહ્ ધાતુ ઉપરથી બૃહત્, ब्रह्मन्) બ્રાહ્મણથી ઊલટો શબ્દ બૃહદારણ્યક ઉપનિષદ્‌માં "કૃપણ" કહ્યો છે. "કૃપણ" એટલે દયા ખાવા જેવો, સાંકડો. હવે કૃપણથી ઊલટા એવા આ "બ્રાહ્મણ" શબ્દના અર્થમાં કેટલા ગુણો સમાયેલા છે એ બુદ્ધ ભગવાને બૌદ્ધ ધર્મના એક સુત્તગ્રંથમાં આ પ્રમાણે બતાવ્યા છે: (૧) જેનું શરીર સુંદર હોય, (૨) જે શુદ્ધ ચારિત્ર્યવાન્ માતાપિતાને ત્યાં જન્મ્યો હોય, (૩) જે બહુશ્રુત વિદ્વાન્ હોય, (૪) જે પ્રજ્ઞાવાન્ હોય અને (૫) જે શીલવાન્ હોય. પછી બુદ્ધદેવને પ્રશ્ન પૂછ્યો કે આ સર્વ ન હોય, એમાંથી કંઈ ઓછું હોય તો ચાલે કે નહિ? એના ઉત્તરમાં એ કહે છે કે: (૧) શરીર, (૨) કુળ કે (૩) વિદ્યા (શ્રુત) ન હોય તો ચાલે; પરંતુ પ્રજ્ઞા અને શીલ બંને તો જોઈએ. જેમ હાથ ધોવા હોય તો બંને હાથ એકઠા કરીને જ નહીં, પણ પરસ્પર ઘસીને ધોવા જોઈએ—અને ત્યારે જ એ બરાબર ધોવાય. પ્રજ્ઞા અને શીલનું પરસ્પર ઘર્ષણ—સાહાય્યકારી ઘર્ષણ આવશ્યક છે. હું પૂછું છું કે —જગત્-સાહિત્યમાં educated man યાને બ્રાહ્મણનું આના કરતાં વધારે સારું લક્ષણ કોઈ સ્થળે આપે જોયું છે?

("દિગ્દર્શન"માંથી)

—આચાર્ય આનંદશંકર ધ્રુવ

## ☆ ☆ ☆ भारतमें राष्ट्रीय शिक्षणका अरुणोदय और गुरुकुल काँगड़ी

**प्राध्यापक रामपाल विद्यालंकार, एम० ए०, राजकीय कॉलेज, मलेर-कोटला (पंजाब)**

इतिहास-विधाताके विधानकी कैसी शुभ संभावना थी कि इस शतीके ठीक प्रारम्भमें, भारतमें एक ही वर्षमें — सन् १९०२ में दो स्वतंत्र राष्ट्रीय शिक्षा-प्रतिष्ठानोंका श्रीगणेश हुआ। पूर्वभारतमें बोलपुरके समीप गुरुदेव श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर द्वारा शान्तिनिकेतन ब्रह्मचर्याश्रमकी स्थापना हुई और उत्तरभारतमें हरिद्वारके समीप हिमालयकी छायामें गंगा तीर पर महात्मा मुंशीरामजी द्वारा काँगड़ीमें गुरुकुल ब्रह्मचर्याश्रमकी प्रतिष्ठा हुई। दोनों ही शिक्षा-निकेतन भारतके प्राचीन शैक्षणिक आदर्शोंकी पुनःस्थापनाके लिए प्रारम्भ किये गये थे। परन्तु दोनों ही शिक्षा-प्रतिष्ठानोंमें नवीन युगके विद्या-विज्ञानोंके प्रति समुचित आदर और स्वागतका भाव विद्यमान था, शुभंकरी संस्कृतियोंके समीरके लिए वहाँ अव्याहत प्रवेश था। परम्परागत प्राचीन शास्त्रोंके अध्ययन और अनुशीलनके साथ साथ नवीन विद्याओं और शास्त्रों — भौतिक विज्ञान, रसायनशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, अर्थशास्त्र, समाजशास्त्र, तुलनात्मक धर्मविज्ञान, भाषाविज्ञान, वनस्पतिशास्त्र आदिके नवीनतम प्रवाहोंसे इन शिक्षणालयोंके छात्रोंको केवल सुपरिचित ही नहीं किया जाता था, उनमें अन्वेषण करनेकी भी अनुकूलता प्रदान की जाती थी। प्राचीन आश्रमिक जीवनकी परिपालनाके साथ अपनी संस्कृतिके प्रति अनुराग और गौरवकी भावनाका स्वस्थ वातावरण उपजा कर, जगत्की समसामयिक ज्ञान-संपदाके प्रति मन और बुद्धि उन्मुक्त रक्खी जाती थी। प्रकृति-प्रेम, देशप्रेम और विश्वप्रेमकी सुभग भावनासे शिक्षार्थियोंके मनों और प्राणोंको शिक्षित और दीक्षित करनेका श्रद्धापूर्ण नम्र प्रयोग इन दोनों विद्यास्थानोंमें प्रारम्भ किया गया था। महर्षि दयानन्द सरस्वतीकी भावनासे प्रभावित होकर महात्मा मुंशीरामजीने पुण्यसलिला भागीरथीके तीर पर अपना ज्ञानयज्ञ प्रारम्भ किया।

* * *

दीनबन्धु सी० एफ० एण्ड्रूज महाशय, महात्मा मुंशीरामजी (बादको स्वामी श्रद्धानन्दजी) के परम मित्र थे। उन दिनों वे दिल्लीमें सेन्ट स्टीफेन्स कॉलेजमें प्राध्यापक थे। महात्मा मुंशीरामजीके विद्यातपोवनका नैसर्गिक सौन्दर्य और शान्त पावन वातावरण उनको इतना अधिक प्यारा था कि वे सप्ताहान्तकी छुट्टियोंमें बहुधा गुरुकुलमें आ जाया करते थे। वे गुरुकुलके छात्रोंको अंग्रेजी भी सिखाया करते थे।

एक बार दीनबन्धुजी गुरुकुलके प्रार्थनामंदिर (होमशाला) में बैठे हुए थे। उन्होंने महात्मा मुंशीरामजीसे प्रश्न किया — "क्या गुरुकुलके ब्रह्मचारियोंको कविता लिखना सिखाया जाता है?" महात्माजीने सहज भावसे कहा — "वे तो कवितामें ही विचरते रहते हैं। उनको कविता लिखना क्या सिखाया जाय?"

सचमुच गुरुकुल काँगड़ीका वातावरण ही ऐसा कवितामय था कि जिनको वहाँ रहनेका अवसर नहीं मिला, वे उसके सौन्दर्यकी कल्पना नहीं कर सकते। प्रकृति मनुष्यकी सबसे बड़ी गुरु है। वह दिन-रात चौबीस घंटे कुछ न कुछ शिक्षा देती ही रहती है।

हरिद्वारके समीप, गंगाके उस पार शिवालक पर्वतकी उपत्यकामें प्रकृतिकी रमणीय और प्रभावक गोदमें सन् १९०२ में गुरुकुलकी स्थापना पर्ण-कुटीरोंमें की गई थी। उन दिनों देशमें चहुँ ओर राष्ट्रीय शिक्षाकी आवश्यकता अनुभव की जा रही थी। भारतवर्षमें अंग्रेजी राज्यकी नींव जिस धरातल पर डाली गई थी, उसमें लॉर्ड मेकॉले द्वारा प्रसारित अंग्रेजी शिक्षा-प्रणालीका प्रमुख स्थान था। ईसाई धर्मका

प्रचार और अंग्रेजी शिक्षा-प्रणालीका श्रीगणेश एक ही भावनासे किया गया था। उनका उद्देश्य यह था कि भारतीयोंको दासताके बन्धनोंसे इस तरह जकड़ दिया जाय कि उनकी आत्मगौरव और स्वदेशाभिमानकी भावना सदाके लिए समाप्त हो जाय। काँगड़ी गुरुकुलकी स्थापना, अंग्रेज कूटनीतिज्ञोंकी इस दुर्नीतिके विरुद्ध विद्रोहके रूपमें की गई थी। यही उसकी अपनी विशेषता थी। अंग्रेजी नौकरशाहीके वशंवद बने हुए अमलदार गुरुकुलको राजद्रोहका केन्द्र माना करते थे तथा आर्यसमाजको राजद्रोही संस्था माना जाता था।

* * *

इंग्लैंडके तत्कालीन मजदूर-दलके नेता श्री राम्से मेक्डोनल्ड सन् १९१४ में गुरुकुलमें पधारे थे। उन्होंने स्वदेश लौटकर वहाँके "डेली क्रॉनिकल" समाचार-पत्रमें गुरुकुल और आर्यसमाजके सम्बन्धमें एक विचारपूर्ण लेख लिखा था। उसमें उन्होंने कहा था —

"भारतके राजद्रोहके सम्बन्धमें जिन्होंने थोड़ा-सा भी पढ़ा है, उन्होंने "गुरुकुल" नाम अवश्य सुना होगा। वहाँ आर्यसमाजी सज्जनोंके बालक शिक्षा ग्रहण करते हैं। आर्योंकी भावना और सिद्धान्तोंका यह अत्यन्त उत्कृष्ट मूर्त रूप है। इस उन्नतिशील धार्मिक संस्था, आर्यसमाजके विषयमें जितने भी संदेह किये जाते हैं, वे सब इस गुरुकुल पर आरोपित कर दिये गये हैं। इसीलिए सरकारकी इस पर तिरछी नजर है। पुलिस अफसरोंने इसके सम्बन्धमें गुप्त रिपोर्टें दी हैं और अधिकांश एंग्लो-इंडियनोंने इसकी निन्दा की है।"

सरकारकी तिरछी नजरके कारणोंकी मीमांसा करते हुए उस लेखमें गुरुकुलके रूपका बहुत सुन्दर चित्रण किया गया है। उसमें लिखा गया है —

"सरकारी लोगोंके लिए गुरुकुल एक पहेली है। अध्यापकोंमें एक भी अंग्रेज नहीं है। अंग्रेजी साहित्यकी पढ़ाई और उच्च शिक्षणके लिए पंजाब युनिवर्सिटी द्वारा स्वीकृत पाठ्यक्रम भी यहाँ काममें नहीं लाया जाता। सरकारी विश्वविद्यालयकी परीक्षाके लिए यहाँसे किसी भी विद्यार्थीको नहीं भेजा जाता। छात्रोंको गुरुकुलकी अपनी उपाधियाँ दी जाती हैं। सचमुच ही यह सरकारकी अवज्ञा है। घबराये हुए सरकारी अधिकारियोंके मुँहसे इसके लिए पहली बात यही निकलती है कि यह स्पष्ट राजद्रोह है। परन्तु गुरुकुलके विषयमें यह राय अन्तिम और यथार्थ नहीं हो सकती। सन् १८३५ के अपने खरीतेमें भारतकी शिक्षाके सम्बन्धमें लॉर्ड मेकॉलेके सम्मति प्रकट करनेके बाद भारतके शिक्षाके क्षेत्रमें यह पहला ही प्रशस्त प्रयोग किया गया है। उस खरीतेके परिणामोंसे प्रायः सभी भारतवासी असन्तुष्ट हैं। किन्तु जहाँ तक मुझे मालूम है, गुरुकुलके निर्माताओंके सिवाय किसी औरने उस असन्तोषको कार्यमें परिणत करते हुए शिक्षाके क्षेत्रमें कोई नया प्रयोग नहीं किया है।"

लेखके अन्तमें उन्होंने लिखा था — "मैं स्वप्नमें किसीको यह कहते सुन रहा हूँ: 'हम केवल यह चाहते हैं कि शान्तिसे हमको ईश्वरका भजन करने दो।' क्या यही राजद्रोह है?"

* * *

श्री राम्से मेकडोनल्ड गुरुकुलके प्राकृतिक सौन्दर्य-पूर्ण वातावरण पर कुछ ऐसे मुग्ध हुए थे कि वे अपनी भावनाओंको लेखबद्ध किये बिना नहीं रह सके और उन्होंने अपने उस लेखमें गुरुकुलके स्वरूप तथा उसके वातावरणका इतना सुन्दर चित्र अंकित किया था कि वैसा कहीं और मिलना कठिन है। राष्ट्रीय दृष्टिसे सचमुच ही गुरुकुल एक नवीन प्रयोग था और उसकी नवीनता एक और तथ्यसे भी स्पष्ट हो जाती है। गुरुकुलकी स्थापनासे पूर्व भी शिक्षाके क्षेत्रमें कुछ स्वतंत्र प्रयोग किये गये थे। बंगालमें ब्राह्म-समाज तथा उसके नेताओं द्वारा कुछ शिक्षण-संस्थाएँ कायम की गई थीं। दक्षिणमें "दक्षिण शिक्षा-

समिति" का गठन और फर्ग्यूसन कॉलेजकी प्रतिष्ठा की गई थी। आचार्य विष्णु गोविन्द बीजा रने "समर्थ विद्यालय" शुरू किया था। उत्तरभारतमें आर्यसमाजके नेताओं द्वारा "दयानन्द एंग्लो वैदिक कॉलेज" स्थापित किया गया था। परन्तु वे सब प्रयोग अंग्रेजी शिक्षाके प्रवाहमें कुछ ऐसे रंग गये कि उनमें राष्ट्रीय शिक्षा सम्बन्धी आकांक्षाओं और आवश्यकताओंकी पूर्ति नहीं हुई। इसी कारण बीसवीं शतीके प्रारम्भमें राष्ट्रीय दृष्टिकोणसे स्वतन्त्र शिक्षा पर पुनः जोर दिया जाने लगा। भारतीय राष्ट्रीयताके जनक लोकमान्य तिलकने स्वराज्य-प्राप्तिके लिए काँग्रेसके सम्मुख जो चतुःसूत्री कार्यक्रम सूचित किया था, उसमें स्वतंत्र शिक्षाका महत्त्वपूर्ण स्थान था। गुरुकुल काँगड़ीकी स्थापना सचमुच ही इस दिशामें एक ठोस और अनूठा प्रयोग था।

आर्यसमाजके प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वतीने अपने सुविदित ग्रन्थ "सत्यार्थ-प्रकाश" में शिक्षाके सम्बन्धमें कुछ सिद्धान्तोंका प्रतिपादन किया है। उनमें शिक्षासंस्थाके वातावरणको विशेष महत्त्व दिया गया है। प्राचीन-कालके ऋषियोंके आश्रमोंका रूप प्रधानतया शिक्षण-प्रतिष्ठानका होता था और वे आश्रम बस्तीसे दूर, एकान्त जंगलमें, प्रकृतिकी गोदमें वनाये जाते थे। वेदके एक मंत्रमें कहा गया है—

उपह्वरे गिरीणां, संगमे च नदीनां,<br>धियो विप्रा अजायत ।।

अर्थात्—पर्वतोंकी घाटियों तथा सरिताओंके संगम पर मनीषी लोग पैदा होते हैं। महात्मा मुंशीरामजीने आर्यसमाजमें प्रविष्ट होते ही अपनेको सत्यार्थ-प्रकाशमें प्रतिपादित आर्यजीवनके ढाँचेमें ढालनेका पूरा प्रयत्न किया। परिणामतया वे महर्षि दयानन्दजीके आदर्श और सिद्धान्तके अनुसार गुरुकुल नामक एक शिक्षण-प्रतिष्ठान स्थापित करनेके लिए अधीर हो उठे। उस संस्थाके लिए साधन-सामग्री जुटानेके लिए वे घरसे निकल पड़े। उनका निश्चय था कि जब तक गुरुकुलके लिए तीस सहस्र रुपये एकत्र नहीं कर लूँगा, तब तक घरमें पैर नहीं रखूँगा। अपने इस संकल्पके पूर्ण होने पर ही वे घर आये। बिजनौर जिलेके उदारचेता रईस मुंशी अमनसिंहजी सहायताके लिए आगे आये। उन्होंने अपनी काँगड़ी नामक ग्रामकी भूमि गुरुकुल स्थापनाके लिए महात्माजीको भेंट कर दी। काँगड़ी गाँव एकान्त वनप्रदेशमें शिवालक पर्वतमालाके ठीक नीचे गंगातीर पर अवस्थित है। इसी गांवके नाम पर गुरुकुलका नाम "गुरुकुल काँगड़ी" प्रख्यात हुआ है और आजतक इसी नामसे प्रख्यात है। यद्यपि अब गुरुकुल सन् १९२४ की गंगानदीकी विनाशक बाढ़के कारण वहाँसे उठ कर ज्वालापुरके समीप आ बसा है।

* * *

गंगापारका गुरुकुलका वातावरण इतना अधिक स्वतन्त्र था कि संयुक्त प्रांतके तत्कालीन उपराज्यपाल लॉर्ड मेस्टन जब गुरुकुलके अवलोकनके लिए आये तो इसकी स्वतन्त्र स्थिति देखकर इसके लिए "गुरुकुल एस्टेट" (गुरुकुलकी स्वतन्त्र रियासत) शब्दका प्रयोग करने लग गये थे।

तात्पर्य यह कि गुरुकुल काँगड़ीका पाठ्यक्रम जितना स्वतन्त्र था, उतना ही स्वाधीन उसका वातावरण था। प्रकृति-माता भी चहुँ ओरसे उस पर सदैव स्वतन्त्रताकी छटा छिटकाया करती थी। वहाँ पहुँच कर सचमुच ऐसा प्रतीत होता था कि जैसे हम किसी नवीन दुनियामें आ गये हैं। महाकवि माघकी काव्यानुभूति गुरुकुलके लिए चरितार्थ होती थी—

क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति<br>तदेव रूपं रमणीयतायाः ।।

ब्रिटिश कालमें उत्पन्न भारतीय महापुरुषोंमें स्वामीजी पहले महात्मा और महापुरुष थे, जिन्होंने अंग्रेजीको अपने पास फटकने तक नहीं दिया। ऋषि दयानन्द अत्यन्त सरल संस्कृतमें भाषण देते थे। साधारण व्यक्ति भी उनकी बात समझ लेता था। एक मास तक कलकत्तेके पत्रोंमें ऋषिकी ही चर्चा रही। वैदिक राजनीति पर तीन व्याख्यान देकर ऋषि दयानन्दने बंगालके अंग्रेजी पठित वर्गको विस्मित कर दिया। उनकी कल्पनासे यह परेकी बात थी कि यूरोपमें प्रचलित और राजनीतिमें ग्रथित नूतन राजनीतिके सिद्धान्तोंसे, संस्कृत और वेदोंका यह महापण्डित, परिचित ही नहीं है, वरन् यूरोपियन विद्वानोंसे भी अधिक अच्छी उनकी व्याख्या कर सकता है। फिर ये सब वेदोंमें विहित हैं।

इस समय तक ऋषि अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ ऋग्वेदभाष्यभूमिकाको प्रकाशित कर चुके थे। यह केवल संस्कृतमें था। इसमें एक अध्याय राजनीतिको दिया गया है। संस्कृतकी जगह हिन्दीका व्यवहार करनेका निश्चय करने पर ऋषिने ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकाका दूसरा संस्करण (१८७२) संस्कृत और हिन्दी भाषाके साथ प्रकाशित कराया।

हिन्दीको राष्ट्रभाषा मानकर ऋषिने घोषणा की कि भारत एक राष्ट्र है और इसकी राष्ट्रभाषा हिन्दी है। आज कम्युनिस्ट और इतर राजनीतिक दल भारतको एक राष्ट्र ही नहीं मानते। फलतः अनैक्य-की ज्वाला धधक रही है। विघटन बढ़ रहा है। चौदह भाषाओंमें सरकारी परीक्षाएँ लेनेका उपक्रम किया जा रहा है। क्योंकि शासक-वर्ग और शासक-दल यह विश्वास नहीं करता कि भारत एक देश, एक राष्ट्र है और इसकी राष्ट्रभाषा एकमात्र हिन्दी है। क्योंकि यह अंग्रेजी पठित वर्गको ही केवल भारतीय जनता मानता है।

किन्तु ऋषि इस सत्यको स्वीकार करनेको बाध्य था, क्योंकि वेद कहता है प्रत्येक व्यक्तिको इन तीन देवियों — मातृभाषा, सरस्वती और मातृभूमि — को हृदयमें सदा स्थान देना चाहिए, उनकी आरा-धना और उपासनासे ही कल्याण होता है :—

**इडा सरस्वती मही तिस्रो देवीर्मयो भुवः।**
**बर्हि सीदन्त्वस्रिधः॥**

—ऋग्० १–१३–९

इसी बातको आगे विशद किया गया है :—

**तिस्रो देवी बर्हिरेदं सदन्त्विडा,**
**सरस्वती मही भारती गृणाना।**

—अथर्व० ५–२७–९; यजु० वा० स० २७–१९

इन देवियोंकी उपासना क्यों करनी चाहिए इसका उत्तर वैदिक ऋषिने दिया है : — इनकी उपासनासे आयु, बुद्धि और शक्ति बढ़ती है। मातृभूमिकी उपासना करनेसे सामान्य जनताके साथ प्रीति उत्पन्न होती है। मातृभाषाकी सेवासे दिव्य मनुष्योंके साथ सम्पर्क बढ़ता है और सरस्वतीकी सेवासे विद्वानोंके साथ सम्पर्क बढ़ता है :—

**सरस्वती साधयन्ती धियं न इला देवी भारती विश्वमूर्तिः।**
**तिस्रो देवीः स्वधया बर्हिरेदमच्छिद्रं यान्तु शरणं निषद्य॥**

—ऋग्० २–३–८

**आ भारती भारतीभिः सजोषा इलां देवैर्मनुष्येभिरग्निः।**
**सरस्वती सारस्वतेभिरर्वाक् तिस्रो देवीर्बर्हिरेदं सदन्तु।**

—ऋग्० ७–२–८

महान् भारत राष्ट्रके महान् निर्माता ऋषि दयानन्दकी पारदृश्वा दृष्टिने भारत राष्ट्रकी नींव हिन्दी पर धरी। ऋषि इस भाषाको हिन्दी नहीं आर्य-भाषा (आर्यजातिकी भाषा) कहते थे। ऋषिने सर्वत्र आर्य-भाषा शब्दका ही व्यवहार किया है। ऋषिके अन्यतम शिष्य श्रद्धानन्दजी द्वारा स्थापित गुरुकुल विश्व-विद्यालय काँगड़ीमें आर्यभाषाकी पढ़ाई होती थी। आर्यभाषा पाठावलीका निर्माण किया जाता था। आर्यजातिकी भाषाका नाम आर्यभाषा ही हो सकता था। किन्तु भारतेन्दुने हिन्दी नामका प्रचार किया, क्योंकि इस्लाम इसी नामसे इसे जानता था।

आर्यभाषा (हिन्दी) वेदोंके अत्यन्त निकट है। एक उदाहरण देना पर्याप्त होगा। दूर शब्दको ही ले लीजिए। इस शब्दका व्यवहार निरक्षर और साक्षर, शहरी और ग्रामीण सब करते हैं और इसको समझते हैं। दूर बोलनेके साथ वह अपना सम्पर्क अति प्राचीन कालके भारतीय ऋषियोंसे जोड़ लेता है:

"यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं"
"तद् दूरे तद्ु अन्तिके"

किसी भी वेदमन्त्रको ले लीजिए। आप साश्चर्य देखेंगे कि मंत्रमें कमसे कम तीन-चार शब्द उनके जाने-पहचाने ही नहीं हैं, वरन् उनकी दैनिकी बोलचालके हैं। हिन्दी (आर्यभाषा) वैदिक भाषाके अत्यन्त निकट है, अतः भारतकी राष्ट्रीय निधि — वेदकी सम्पत्ति — की रक्षा एकमात्र हिन्दीसे ही सम्भव है। अतः भारतीय भाषाओंमें हिन्दी ही भारत राष्ट्रकी राष्ट्रभाषा होनेकी एकमात्र अधिकारी है।

ग्रियर्सनके अनुसार एक सौसे अधिक बोलियोंके मिश्रणका नाम हिन्दी है। १९६१की जनगणनाके कमिश्नर श्री अशोक मित्रके अनुसार एक हजार बोलियोंके मिश्रणका नाम हिन्दी है। हिन्दीकी यह शक्ति ही इसे राष्ट्रभाषा बनती है। है। पंजाबी, बंगला और गुजरातीने यदि अपनेको इस राष्ट्रीय महानदीमें विलीन नहीं किया तो इसी कारण ये प्रान्तिकताके गढ़ हैं। भारतीयता यहाँ नहीं पलती। गुजरातीके कवि १८७०से पहले तक ब्रजमें कविता करते थे। पर ब्रिटिश शासनने गुजराती अस्मिताको उत्पन्न किया और गुजराती हिन्दी-धारामें विलीन होनेके बदले अलग हो गई। वैष्णव भक्त कवि नरसी मेहताकी अपनी इच्छा यही थी कि प्रभु मुझे यदि जन्म दे तो भारतभूमिमें देना और अपने चरणोंमें भक्ति देना। नरसी मेहता भारतभूमिके सिवाय और किसीकी कल्पना ही नहीं कर सकता था।

* * *

हिन्दीको राष्ट्रभाषा घोषित करने और हिन्दीका व्यवहार करके ऋषिने भारतकी जो सेवा की है, उसका मूल्य आँकना संभव नहीं। ऋषिके प्रचारका ही यह फल है कि मगही, भोजपुरी, मैथिली, मुंडा, उरांव (बिहारकी भाषाएँ और बोलियाँ), ब्रज, अवधी, बुन्देली, छत्तीसगढ़ी, मेवाड़ी, मारवाड़ी आदि बोलियोंने अपना अपना समृद्ध साहित्य होते हुए भी, अपनी अपनी अलग लिपियाँ होते हुए भी, अपनेको हिन्दीमें विलीन कर दिया और सौदा नहीं किया, बदलेमें प्रतिफल पानेकी चाह नहीं की। अपनी लिपियोंका भी विसर्जन कर दिया, जिससे भारत राष्ट्रकी आत्मा दृढ़ हो, पुष्ट हो, बलवान हो। यह चमत्कार हुआ ऋषिके पुरुषार्थके कारण। ऋषिकी तपस्या फल लाई। पंजाबमें उर्दूको, इस्लामको, ऋषि विजय नहीं कर सके, अतः वह भारतका अल्स्टर बना रहा। पंजाबमें जो लोग आर्यसमाजके नेता बने, वह लोग उर्दूका व्यवहार करते रहे, इस्लामी शासनकी गुलामीसे अपनेको मुक्त नहीं कर सके। महात्मा मुंशीरामको इसका अपवाद ही मानना चाहिए। और आर्यसमाजके छः नियम जब श्री मूलराजने बनाये और उनको लिपिबद्ध किया तो वह उर्दूमें। आर्य-समाज भी पंजाबमें भारत-भक्ति उत्पन्न नहीं कर सका।

पंजाब दो बार विभक्त हुआ और पंजाबसे हिन्दी निष्कासित कर दी गयी। हिन्दीके प्रचार-प्रसारने उत्कट भारत-भक्तिको उत्पन्न नहीं किया। उसके लेखकोंके समक्ष अंग्रेजी पठित जनता थी। उनको वह प्रसन्न करना, उनसे वाहवाही लेना वह अपनी कृतार्थता मानता था। राष्ट्र-भाषा प्रचार-समितिने भी

सामान्य जनताकी उपेक्षा की। अंग्रेजी पठित वर्गकी कृपा पानेके लिए वह उनको हिन्दी पढ़ानेकी आज भी कोशिश कर रही है। जिनको हिन्दीकी आवश्यकता नहीं, जब अंग्रेजीसे काम चल रहा है, तब हिन्दी पढ़नेकी क्या आवश्यकता है। इस सत्यको ऋषिने अनुभव किया, अतः इस महान् भारतीयने अंग्रेजीका सर्वथैव बहिष्कार किया; क्योंकि उसको अपनी बात सामान्य जनताको सुनानी और बतानी थी। विदेशी शासकोंसे उसको आँख नहीं माँगनी थी। ब्रिटिश शासनसे याचना करनेवाला, उसके आगे हाथ पसारने-वाला यह महान् भारतीय नेता नहीं था। उन्नीसवीं और बीसवीं सदीके भारतीय नेताओं और ऋषि दयानन्दके मध्यके इस अन्तर पर ध्यान देना चाहिए। इन दो शतियोंमें भारतने एकमात्र ऋषि दयानन्दको ही उत्पन्न किया जो पूर्णतः भारतीय था और सच्चे भारतीयकी दृष्टिसे ही सोचता था।

ऋषिकी महत्ता जहाँ इससे प्रकट है, वहाँ उनकी व्यावहारिक बुद्धिका भी यह परिचायक है। महाराष्ट्र और बंगाल प्रान्तिकताके गढ़ माने जाते हैं, यद्यपि महादेव गोविन्द रानडेने कहा था —— हमको एकमात्र भारतीय होना चाहिये। श्री गोखलेने कहा —— मैं सर्वप्रथम भारतीय हूँ, द्वितीयतः भारतीय हूँ और आखिरमें भी भारतीय हूँ। स्वामी विवेकानन्दने कहा था —— प्रत्येक भारतीय यह घोषणा करे : मैं भारतीय हूँ। प्रत्येक भारतीय मेरा भाई है, भारत भूमि मेरा सर्वोच्च स्वर्ग है। भारतका मंगल मेरा मंगल है। भारतीय मेरा जीवन है। भारतके देवी-देवता मेरे देवी-देवता हैं। भारतीय समाज मेरी कल्पनाका पलना है, युवावस्थाका नन्दन-कानन हैं, बुढ़ापेका स्वर्ग मेरा वाराणसी है। श्री अरविन्द घोषने भी भारतीय दृष्टिकोण अपनाने और भारतीय होनेपर बल दिया। किन्तु स्वर्गीय पत्रकार अम्बिका-प्रसाद वाजपेयीके कथनानुसार राष्ट्रनेता सुरेन्द्रनाथ बनर्जीको छोड़कर कोई भी बंगाली नेता प्रान्तिकता-से मुक्त नहीं हुआ। यह बात क्या है? ये सब विदेशी भाषा अंग्रेजीमें बोलते थे और अंग्रेजीमें सोचते थे। सुन्दर और भावपूर्ण मंचीय भाषा, किन्तु वह जनताके हृदयको स्पर्श नहीं करती थी। ऋषि दयानन्द-की विशिष्टता और भिन्नता एवं महत्ता समझने और आँकनेके लिए इस भेदको न भूलना चाहिए। हिन्दीभाषी जगत प्रान्तिकताके दोषसे १९४७ तक मुक्त रहा। पर बादकी सरकारी नीतिने इस क्षेत्रमें भी भारतीयताकी भावनाको शिथिल कर दिया, क्योंकि भारतीयताकी भावना उत्कट और प्रबल होने पर वर्तमान शासकवर्ग टिका नहीं रह सकता। अतः हिन्दीकी उपेक्षा है। उसको किंकरी और दासी बना कर रक्खा गया है।

निःसन्देह-हिन्दी-साहित्य सेवी इसके लिए उत्तरदायी हैं। उन्होंने हिन्दी साहित्यका निर्माण वेदोंके आधार पर नहीं किया; इसके विपरीत अंग्रेजीकी जूठनसे किया। "भारत भारती"के समान अगले लेखक और कवि भारतकी गौरव-गाथाका गान करके वेदमन्त्रोंको गीतोंका रूप देते तो भारत-भक्तिका वह प्रबल ज्वार उठता जो अंग्रेजीको बहा ले जाता और भारतको प्रगतिशील और समृद्ध देशोंमें स्थान दिलाता। ऋषि भारतीयोंकी मानसिक गुलामीकी सीमासे परिचित था, यही कारण है कि अपनी पुस्त-कोंका उर्दू तकमें अनुवाद करानेसे इन्कार कर दिया। हरद्वारके कुम्भ पर इसका आग्रह करनेवाले सज्जन को ऋषिने जवाब दिया था —— अपने देशवासियोंके लिए अनुवाद नहीं किया जाता। अनुवाद तो विदेशियोंके लिए किया जाता है।

* * *

भारत-भूमिके प्रति ऋषिकी भक्तिकी थाह नहीं ली जा सकती। भावनगरमें ऋषिने भाषण देते हुए कहा था: मेरा तन मन भारतभूमिको समर्पित है। शेष जीवनका प्रत्येक क्षण भारतभूमिकी सेवामें ही अर्पित करूँगा। यही कारण है कि एक लेखकने लिखा है कि ऋषि दयानन्दके इस कथनके साथ अंग्रेज हमारे विषयमें क्या कहते हैं, यह विचारका विषय नहीं है। विचारका विषय है —— हम उनके

बारेमें क्या करते हैं और सोचते हैं। इसके साथ भारतमें राजनीतिक आन्दोलन आरंभ हो गया। राज-नीतिक जागरण और चेतनाका आदि देवता ऋषि दयानन्द है। भारत राष्ट्रकी जीवनधाराको अविच्छिन्न रखने और भारत राष्ट्रको एक सूत्रमें ग्रथित करनेके लिए ऋषिने परस्पर मिलने पर नमस्कारके लिए "नमस्ते" चलाई, क्योंकि नमस्ते करनेके साथ प्रत्येक भारतीयको यह स्मरण आता है कि वह उन ऋषियोंका वंशज और सन्तान है जो कहते थे :

'नमस्ते भगवन्, अस्तु।'

——यजु० ३६–२१।

भारतीय राष्ट्रिय जीवन-धाराको पुष्ट, बलवान और वेगवान बनानेके लिए वर्तमान भारतको मंत्रकालके भारतसे जोड़ना जरूरी है, क्योंकि यह बताता है कि भारतीय आर्यजाति कितनी प्राचीन है। दो अरब सालसे (सृष्टि संवत् १९७२९४९०७१ के अनुसार) भी अधिक समयसे यह जाति जीवित है। काल इसको नष्ट नहीं कर सका। इतिहासके रंगमंच पर आनेवाली न जाने कितनी जातियाँ नष्ट हो गयीं। पर भारत और भारतीय जाति आज भी अजर अमर है। इकबाल इसके अमर होनेका कारण ढूंढ़ नहीं सका। ऋषि दयानंदने उस तथ्यको जाना और नमस्तेका प्रचलन किया। भारतके मुसलमानोंने नमस्तेको स्वीकार नहीं किया। ईसाई भी इसको स्वीकार नहीं करते, क्योंकि उनकी दृष्टिमें यह आर्य जातिके विजयका प्रतीक है। परन्तु पदच्युत रूसी प्रधानमंत्री ख्रुश्चेवने इसको पसन्द किया और स्वीकार किया और १९६५में जब राष्ट्रपति राधाकृष्णन् मास्को पहुँचे तब विमानसे उतरते ही भारतके राष्ट्र-पतिका अभिनन्दन श्री ख्रुश्चेवने यह कह कर किया 'गुरुदेव नमस्ते'। यह कम्युनिज्म पर ऋषि दया-नन्दकी विजयका सूचक है। इसलिए कहा गया — २१वीं शती ऋषि दयानन्दकी होगी, भारतकी होगी। इसका स्रष्टा कौन है? इसके स्रष्टाका नाम है ऋषि दयानन्द।

भारतमें फिरसे लोकतन्त्रकी स्थापना करनेका श्रेय ऋषि दयानन्दको है। आर्यसमाजका संगठन इसका ज्वलन्त उदाहरण है। ऋषिने संन्यासी होनेके कारण आर्यसमाजका प्रतिनिधि सदस्य होनेसे भी इन्कार कर दिया। जब संरक्षक होनेकी प्रार्थना की गयी, तब कहा : यदि वह संरक्षक होगा तो परमेश्वर-को क्या करोगे? यह थी लोकतन्त्रकी भावना। १८७५में आर्यसमाजकी स्थापना की, परन्तु विरक्त संन्यासीने अपना संन्यास-धर्म नहीं त्यागा। उसने डिक्टेटर होनेका प्रयत्न नहीं किया। क्या भारतमें विरागका इससे बड़ा और उदाहरण मिलता है? ऋषिके समस्त कार्योंका प्रेरणा-स्रोत वेद था।

*　　　*　　　*

आर्यसमाजके दश नियमों पर दृष्टिपात कीजिए। इसका छठा नियम है —— संसारका उपकार करना इसका मुख्य उद्देश्य है, अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना। पहला नियम है – सब सत्य विद्या और जो पदार्थ सत्य विद्यासे जाने जाते हैं, उन सबका आदि मूल परमेश्वर है। ईश्वरके ज्ञानकी सीमा नहीं बाँधी गई है। सब सत्य विद्याका मूल परमेश्वर है। विद्यारूपी वृक्षका तना है, शाखाएँ हैं, पत्ते, मूल, फल सब हैं। परमात्मा उनका आदि मूल है। इस प्रकार अपरिमित ज्ञानरूपी कल्पवृक्षका मूल परमात्माको माना गया है। चौथा नियम है – सत्यके ग्रहण करने और असत्यके छोड़नेमें सर्वदा उद्यत रहना चाहिए। क्या उदारताकी सीमाको और अधिक विस्तृत किया जा सकता है? दसवाँ और अन्तिम नियम है – प्रत्येकको अपनी ही उन्नतिसे सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नतिमें अपनी उन्नति समझनी चाहिए। ये नियम असीम सत्यप्रेम, अनन्त उदारता और व्यापक उद्देश्यकी सूचना देते हैं। ये तीनों बातें ऋषिके ऋषित्वको प्रतिपादित करती हैं।

भारतीय सभ्यता व संस्कृतिका आधार मातृभूमिकी पूजा और गौ-रक्षा है। वेद इस शरीरको ही गौशाला कहता है। यथा :

**सर्वा ह्यस्मिन् देवता गावो गोष्ठ इवासते।**

वेदके राष्ट्रीय आशीर्वादमें कहा गया है—दूध पीकर राष्ट्रके साथ बढ़ें :

**अभिवर्धतां पयसाभि राष्ट्रेण वर्धताम्।**

**रय्या सहस्रबुवर्चसे मौ स्तामनुपक्षितौ।**

यह घीकी धारा हमारे चारों ओर प्रवाहित हो रही है। एक जगह कहा गया है :

**उप क्षरन्ति सिन्धवो भयो भुव, ई जानं च यक्ष्यमाणं च धेनवः।**

**पृणन्तं च पपुरिम् च श्रुवस्यवो, घृतस्य धारा उपयान्ति विश्वतः॥**

और भी, देवोंके साथ स्वर्णभूमि पर जानेका मार्ग गोरक्षा ही है :

**नाकस्य पृष्ठे अधि तिष्ठति,**
**श्रितो यः पृणाति सहदेवेषु गच्छति।**
**तस्या आपो घृतमर्षन्ति सिन्धवः**
**तस्मा इयं दक्षिणा पिन्वते सदा।**

स्पष्ट है कि गो-संरक्षण (गोवंश)की अभिवृद्धि भारतीय संस्कृतिका एक अभिन्न अंग है। यदि भोज्य पदार्थसे किसी देशकी संस्कृति और सभ्यताको जाना जा सकता है, तो मानना चाहिए कि गौ-महिमाका गान जितना भी किया जाय, वह थोड़ा है। वेद-प्रचारमें रत राष्ट्रनिर्माता ऋषि गोवधकी उपेक्षा नहीं कर सकता था।

किन्तु उसने इस कार्यके महत्वको बतलानेके लिए और यह सिद्ध करनेके लिए कि गौ भारतीय अर्थव्यवस्थाका मूल आधार है, कहा : राष्ट्रके आरोग्य और स्वास्थ्यरक्षाके लिए ही नहीं अपितु भारत राष्ट्र-समृद्धिके लिए भी गोरक्षा आवश्यक है। भोजनमें दूध, दही, मक्खन, घी की मात्रा जितनी बढ़ेगी उसी मात्रामें अन्नकी आवश्यकता कम हो जायगी। एक समय देशमें कहा जाता था कि—"तक्रं शक्रस्य दुर्लभम्।" और दूध बेचना पाप माना जाता था। किन्तु आज छाछके दर्शन ही दुर्लभ हैं। भारतीय कृषिको गोपालनसे अलग कर दिया है। गौको हम नहीं पालते, गौकी हम रक्षा नहीं करते, फलतः गौ भी हमारी रक्षा नहीं करती। मनुने कहा है: "धर्मो रक्षति रक्षतः।" इसको बदल कर कहा जा सकता है कि जब तक भारतने गोसेवा की भारत समृद्ध रहा। जब उसमें गोभक्तिका परित्याग कर दिया, भारत गरीब और दरिद्र देश हो गया। कालिदासने सिंहके मुखसे कहलाया है : मुझे नन्दिनी गायसे 'पारणा' करने दे, तू सैकड़ों घटोघ्नी गायें गुरुको दान करके, उनकी इस हानिको पूरा कर देना। यथा—

**अथैक धेनोरपराध चण्डाद्,**
**गुरोः कृशानु प्रतिमाद्बिभेषि।**
**शक्योऽस्य मन्युर्भवता विनेतुं,**
**गाः कोटिशः स्पर्शयता घटोघ्नीः।**

गौका एक अर्थ पृथ्वी भी है। गौ और पृथ्वीके मध्य अन्योन्य सम्बन्ध है। कालिदासकी मान्यता है :

**निवर्त्य राजा दयितां दयालुस्तां,**
**सौरमेयीं सुरभिर्यशोभिः।**
**पयोधरी भूत चतुः समुद्रां,**
**जुगोप गोरूप धरामिवोर्वीम्।**

यह है भारतीय परम्परा। राजा गौकी सेवा किस प्रकार करता था, और गोसेवकका क्या लक्षण है, यह भी कालिदाससे सुनिए :

आस्वादवद्भिः कवलैस्तृणानां,
कण्डूयनैः दंशनिवारणैश्च।
अव्याहतै स्वैरगतैः स तस्याः,
सम्राट् समाराधनतत्परोऽभूत्॥
स्थितः स्थितामुच्चलितः प्रयातां,
निषेदुषी मासनबन्ध धीरः।
जलाभिलाषी जलमा ददानां,
छायेव तां भूपतिरन्व गच्छत्॥

यह है भारतीय रीतिनीति। गोरक्षाके कार्यको भुलानेके साथ हमने देशरक्षाके कार्यको भुला दिया। ऋषिके सामने यह यथार्थ स्थिति थी। अतः गोरक्षाके आर्थिक लाभों पर बल दिया और स्वतः रिवाड़ीमें गोशालाकी स्थापना की। ऋषिने सर्वप्रथम गोशालाकी भारतमें स्थापना की और यह आज भी विद्यमान है। इसके बाद ऋषिने गोवध बन्द करनेका आन्दोलन उठाया। एक लाख लोगोंके हस्ताक्षरोंसे स्मृति-पत्र वायसरायको भेजा। गवर्नर-जनरल लार्ड नार्थब्रुकको समझाया। लाट पादरीसे मिले। यह ऋषिका मनोरथ पूर्ण नहीं हुआ, क्योंकि शासन इस देशको भूखा, नंगा और दरिद्र रखकर परवश बना कर रखना चाहता था। आज भी यही नीति जारी है। गोवध बन्द हो जानेसे गोरक्षाको प्रोत्साहन मिलेगा, गोबर गोमूत्र खादके लिए मिलेगा। प्रचुर मात्रामें गोबर, लीद, मेंगनीकी खाद मिलने पर क्या फर्टीलाइजरकी आवश्यकता रहेगी? वनस्पति घी क्या चल सकेगा? चीन और जापान कम्पोस्ट खाद तैयार करके प्रतिव्यक्ति १५ रु. वार्षिक कमाते हैं और इधर भारत है जो ५५×१५=८२५ करोड़ रु० हर साल खोता है। कम्पोस्ट खाद क्यों नहीं राष्ट्रीय स्तर पर तैयार की जाती? कृषिवैज्ञानिकका उत्तर है—क्या चीन जापानके समान भारतमें प्रचण्ड व उत्कट राष्ट्रवाद है? अतः गोवध बन्द करनेका काम आजका शासन भी ब्रिटिश शासनके समान नहीं कर सकता। आजका शासन भारतको एक राष्ट्र ही नहीं मानता, तब यदि ऋषिका स्वप्न आज भी पूरा नहीं हो रहा तो क्या आश्चर्य? गोरक्षाके प्रश्नका सम्बन्ध भारतकी गरीबी और समृद्धिसे है। यह महँगाईको दूर करनेवाली है। शासन यह महँगाई बढ़ाना चाहता है, घटाना नहीं चाहता। इस सत्यको आँखसे ओझल न करना चाहिए। परंतु ऋषिने राष्ट्रनिर्माणकी दिशामें रिवाड़ीमें गोशाला स्थापित करके भारतको मार्ग बता दिया है। ऋषिकी इस दूरदर्शिताको अभी तक समझा नहीं गया है। इस विशुद्ध धार्मिक प्रश्नको सामुदायिक रूप देकर उलटा दिया है। इस बुद्धि-दोषके लिए कौन उत्तरदायी है?

वही बुद्धि उत्तरदायी है जो आज १९७१में भी शिक्षाका माध्यम अंग्रेजीको बनाए रखनेका आग्रह करती है। यही क्यों, वह तो अगले सौ सालों तक भारतमें अंग्रेजीको कायम रखनेका विचार करती है, क्योंकि वह हीनताकी छायासे ग्रस्त है। वह भारतीय ज्ञान-विज्ञानको कोई महत्व नही देती। ऋषि दयानन्दने भारतको इस हीनता की छायासे मुक्त करने कोशिश की। ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका १८७०से पहले छप चुकी थी। इसमें विमान बनानेका वर्णन है। राइट बन्धुओंने १८९२में विमान बनाया। ऋषिका दिया ज्ञान व्यर्थ नहीं गया।

अमेरिकन 'रिलीजियस एनसाइक्लोपीडिया'के अनुसार बम्बईके एक ब्राह्मण युवकने १८९०-९२ के मध्य ऋग्वेदके मंत्रोंके अनुसार विमान बनाया। बम्बईके चौकमें जस्टिस तैलंग और जस्टिस रानडेकी

उपस्थितिमें वह उड़ाया गया। वह २०० फुट ऊँचा गया। उसके परिवारका आज कोई व्यक्ति जीवित नहीं।

महात्मा मुंशीरामने एक व्याख्यानमें बताया था कि मैसूरके दो नवयुवकोंने वास्तुशास्त्रके अनुसार विमान बनाया था। जब बंगलौरके रेजीडेन्टको इसका पता लगा तो उसके दोनोंके हाथ कटवा दिये। वास्तुशास्त्र ग्रन्थ आज भी जैनियोंके संग्रहालयमें देखा जा सकता है।

बड़ोदामें एक मराठा दम्पतीने विमान बनानेका प्रयोग किया। स्वामी नित्यानन्दके अनुरोध पर बड़ोदा नरेशने उनको आर्थिक सहायता दी। विमान महाराजकी उपस्थितिमें छोड़ा गया। दो सौ फुट ऊँचा उड़ा। इस विमानकी विशेषता यह थी कि यह सीधा इच्छानुसार ऊपर जाता था और स्वतः ही इच्छानुसार नीचे उतर आता था। इसको दौड़पट्टी (रनवे)की आवश्यकता नहीं थी। प्लेनमें यह परिवार समाप्त हो गया।

भोज-प्रणीत समरांगण सूत्रधारमें विमान बनानेकी बात इस प्रकार कही गयी है :

**लघु दारूमय महाविहंगम सुश्लिष्टं तन्तु विधाय तस्य।**
**उदरे रसयन्त्रमादधीत ज्वलनाधारमधोस्य चाग्निचूर्णम्।**
**तत्रारूढ़ः पुरुषस्तस्य यथा उन्दोच्पाल प्रोज्झितनालिनेव**
**सुपास्यास्मि त्यारहस्यास्य शक्रस्य चित्रन्कुर्वताम्बरे भाति दूरम्॥**
**इत्थमेव सुरमन्दिर संचलत्यलघुनासविमानम्।**
**अरिथीत विधिना चतुरनोन्नस्तस्य पारदमृतातृरकुम्भान्।**
**अयाकपालहितमन् वहेन प्रतयत्कुम्भकनुजेन**
**व्योम्नि झगित्या भरणत्वमेति संतप्त गर्जेंद्रराज शक्यता॥**

यदि भारत ऋषिकी बात मानता तो वह आज विमान बनाने और जहाज-निर्माणके उद्योगमें दुनियामें सबसे आगे होता। अंग्रेजीको अपनानेसे भारत पर-निर्भर और परवश हो गया है और चीनसे ही नहीं सारी दुनियासे पीछे रह गया है। ऋषिकी बातका अनादर करनेका यह परिणाम है।

ऋषिने ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकामें विद्युत्‌से चलनेवाले जल-जहाजोंके बनानेका उल्लेख किया है। आज भी यात्री जहाज बिजलीसे नहीं चलते। हाँ, अणुशक्ति चालित पनडुब्बियाँ अवश्य संचार कर रही हैं। यदि हमने अंग्रेजोंके फेरमें इन संकेतोंको नहीं जाना, इन निदेशोंको नहीं पढ़ा, तो हमारी इस मानसिक दासताके लिए हमारे सिवाय और कौन उत्तरदायी है?

यूरोपमें बातके निकल आनेके बाद भारतीय आर्यसमाजी उसको खींच खाँचकर निकालते हैं यह बात निर्मूल है। उदाहरणके लिए एक बात यहाँ लिखनी आवश्यक प्रतीत होती है।

अणुबम बनानेका एक कारण बताया जाता है कि भारत जैसे गरीब देशको इतना खर्च न करना चाहिए। यूरेनियमसे अणुबम बनाना इतना व्ययसाध्य नहीं है जितना समझा जाता है, क्योंकि आकके फूलमें यूरेनियम पाया जाता है। भारतमें आक या यूरेनियमकी कमी नहीं है।

उपनिषद्‌में कथा है: उपमन्यु आकका दूध पीनेसे अन्धा हो गया था। हमारे देशमें आककी कमी नहीं है। आककी खेती की जा सकती है। यह आधुनिक वैदिक विद्वान्‌का कहना है। यूरेनियम आकमें पाया जाता है, वह तो अभी तक किसी यूरोपीय वैज्ञानिकने नहीं बताया न?

ऋषि दयानन्द विजयाभिलाषासे शून्य इस देशको विजयाभिलाषी बनाना चाहता था। पर-विजित राष्ट्रको विजयी राष्ट्र बनाना चाहता था। उसका 'ओ३म्'का ध्वज भारतका विजय-ध्वज था, क्योंकि वह कहता है: व्योमके मार्गोंको जानो, जलके मार्गोंको जानो, साम्राज्यकी सुव्यवस्था करो।

वेदो यो वीना परम् अन्तरिक्षेण पतताम्। वेद नावः समुद्रियः।
वेद वातस्य वर्तनिम् उरोः ऋष्वस्य बृहतः । वेदा मे अधि आसते।
निषसाद धृतव्रतो वरुणः यस्त्यासु आ साम्राज्याय सुक्रतुः।

—ऋग्वेद ।

ऋषि सही अर्थमें राष्ट्रनिर्माता था। उसकी कल्पनाका भारत विश्वविजयी भारत, जगद्गुरु भारत था। अतः उसकी सर्वग्राही सर्वतोमुखी प्रतिभासे कोई बात छूटी नहीं। ऋषि कोरा धर्म-सुधारक और प्रचारक मात्र न था। उसकी ऐतिहासिक वुद्धि बड़ी पैनी थी। अभी मैसूरमें इकट्ठी हुई पण्डित मण्डलीने एक स्वरसे सम्मति दी थी कि आद्य शंकराचार्यका जन्म ८वीं सदीमें हुआ। कहना न होगा कि यह जन्म-काल मानना आचार्यकी बुद्धिका अपमान करना है। आद्य शंकराचार्यका जन्म वस्तुतः ८वीं सदीमें हुआ होता, तो क्या वह हिन्दू धर्मकी रक्षाके लिए इस्लाम और ईसाइयतसे लोहा न लेता? क्या आठवीं सदीमें भारतमें बौद्ध और जैन प्रवल थे? क्या इनसे हिन्दूधर्मको कोई भय था?

यूरोपियन ऐतिहासिकोंके इस मतका जवाव ऋषिने सत्यार्थप्रकाशके ११वें समुल्लासमें लिखा है कि शंकराचार्यका जन्म विक्रम संवत् १३२के पहले हुआ अर्थात् ईसासे १८९ वर्ष पहले हुआ। 'एज आफ शंकर'के लेखक स्वर्गीय नारायणस्वामीने शंकरका काल लगभग यही निश्चित किया है।

रूसी पुरातत्वविदों और ऐतिहासिकोंने नारायणस्वामीकी इस वातको सत्य माना है कि मेगस्तनीज-का चंद्राकोटस चन्द्रगुप्त मौर्य नहीं—गुप्तवंशी चन्द्रगुप्त है। किन्तु इसको व्रिटेनका मानस-दास भारतीय ऐतिहासिक माननेको तैयार नहीं। वह वाईवलसे तो ऐतिहासिक तथ्य ले सकता है, पर सत्यार्थप्रकाशसे नहीं, क्योंकि वह धार्मिक पुस्तक है।

ऋषि दयानन्दने सत्यार्थप्रकाशके एकादश समुल्लासके अन्तमें ऐतिहासिक शोधको आगे बढ़ानेकी दृष्टिसे परीक्षितसे लेकर यशपाल तकके दिल्लीके राजाओं और राजवंशोंकी सूची दी है। प्रत्येक राजवंश-का काल और प्रत्येक राजाका शासनकाल भी दिया है। यह वंशावली ऋषिने एक प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थसे ली है। यह उस समय नाथद्वारेसे प्रकाशित हरिश्चन्द्र चन्द्रिकामें प्रकाशित हुई थी। इससे यह प्रमाणित हो जाता है कि महाभारतका युद्ध आजसे पाँच हजार साल पहले हुआ था। यूरोपियन ऐति-हासिक इस सत्यको माननेको तैयार नहीं, जो भारतीय जनसाधारणका दृढ़मूल विश्वास है और धारणा है। क्योंकि इसके माननेके बाद मोहन-जोदड़ोसे प्राप्त भग्नावशेषोंको आर्य सभ्यताका मानना होगा, जिसको यूरोप माननेको तैयार नहीं; क्योंकि इससे भारतीय सभ्यताकी श्रेष्ठता सिद्ध होती है, जो उसको वाँछनीय नहीं। भारतका जगद्गुरु होनेका दावा ठीक वैठता है, यूरोप यह कैसे मान सकता है?

दिल्लीका अन्तिम हिन्दूनरेश पृथ्वीराज नहीं था। स्वामीजीके अनुसार गोरीके शासकोंसे लड़नेवाला दिल्लीका शासक यशपाल था। यह पृथ्वीराजका पोता था। दूसरी वात यह कि दिल्लीके शासक पृथ्वीराज-का कोई सम्बन्ध अजमेरसे न था। ऋषिके अनुसार दिल्लीका नरेश पंजाबमें शत्रुसे लड़ने गया हुआ था। दिल्लीका सिंहासन खाली पाकर सहारनपुरके इस शासक पृथ्वीराजने दिल्ली पर अधिकार कर लिया और राजा हो गया। सहारनपुरमें आज भी चौहान बड़ी संख्यामें हैं। शिवालक पर इनका अन्नपूर्णाका मन्दिर है। यहाँ हर साल मेला भरता है। परन्तु बिड़ला मन्दिर, दिल्लीमें पृथ्वीराजकी मूर्तिके नीचे लिखा है—'अन्तिम हिन्दू सम्राट्।' हमारे इस अज्ञानको दूर करनेकी ऋषिने कोशिश की, पर हम आँख ही मूँदे रहे। हम लन्दनकी चढ़ी ऐनक उतारनेको तैयार नहीं।

सत्यार्थप्रकाशमें दी गयी वंशावलीमें एक दो नामोंका अर्थान्तर है। महीपतिसिंह न होकर भूपति-सिंह है। अन्यथा पूर्णतः मिलती है। ऋषिकी इस ऐतिहासिक खोजका महत्व क्या कम है? यदि ऋषि

भारतका इतिहास लिखता तो अद्भुत होता अनुपम होता। सत्यार्थप्रकाश १८७७ में छप चुका था। ९२ साल बीत गये किन्तु हम जहाँके तहीं हैं। टाड ही हमारा गुरु है। ऋषि दयानन्द नहीं। भारतके इस दुर्भाग्यके लिए कौन दोषी है?

ऋषिका भारत देशके विषयमें क्या मन्तव्य था और वह विरासतमें भारतको क्या दे गया है, यह प्रत्येक भारतीयको, विशेषतः यह गीत गानेवालोंको

**दयानन्दके वीर सैनिक बनेंगे,**
**दयानन्दका काम पूरा करेंगे।**

सत्यार्थप्रकाशके ग्यारहवें समुल्लाससे पहले लिखी अनुभूमिकासे आगे लिखे भागको ध्यानसे पढ़ना चाहिए। एक पुस्तकमें दो भूमिकाएँ लिखनेकी बात क्या ही चमत्कारिक और अनोखी है। फिर यह भूमिका हिन्दू जातिमें प्रचलित मतमतान्तरोंका खण्डन करनेसे पहले दी गयी है। इस कारण इसका महत्व बढ़ जाता है। हिन्दू जातिमें प्रचलित मतमतान्तरोंके रहते हुए भारत एक सुसंगठित राष्ट्र नहीं रह सकता, क्योंकि एक लक्ष्यके अभावमें कोई राष्ट्र विजयी नहीं हो सकता। विश्वविजयी भारत राष्ट्रके स्वप्नद्रष्टा योगेश्वर दयानन्दका यह विश्वास प्रतीत होता है। यह वस्तुतः आधुनिक भारत राष्ट्रके महासेनानीका भारतकी विश्वविजयको उद्यत विजयवाहिनीको मार्चिंग आर्डर है। सेनानी ऋषिका आदेशपत्र अथवा हुक्म इस प्रकार है–

"यह आर्यावर्त देश ऐसा है जिसके सदृश भूगोलमें दूसरा कोई देश नहीं है। इसलिए इस भूमिका नाम सुवर्ण भूमि है, क्योंकि यही सुवर्णादि रत्नोंको उत्पन्न करती है। इसलिए सृष्टिके आदिमें आर्य लोग इसी देशमें आकर बसे . . .। जितने भूगोलमें देश हैं वे सब इसी देशकी प्रशंसा करते और आशा रखते हैं कि पारसमणि पाकर, सुना जाता है कि लोहा भी सोना हो जाता है, यह बात तो झूठी है, परन्तु आर्यावर्त देश ही सच्चा पारसमणि है जिसको लोहेसम दरिद्र देश छूनेके साथ ही सुवर्ण अर्थात् धनाढ्य हो जाते हैं।"

**एतद् देश-प्रसूतस्य सकाशाद् अग्रजन्मनः।**
**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षरेन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।।**

सृष्टिसे लेके पाँच सहस्र वर्षोंसे पूर्व समय पर्यन्त आर्योंका सार्वभौम चक्रवर्ती राज्य अर्थात् भूगोलमें सर्वोपरि एकमात्र राज्य था। अन्य देशोंमें माण्डलिक अर्थात् छोटे छोटे राजा रहते थे। कौरव पाण्डव पर्यन्त यहाँके राज्य और राज्य-शासनमें सब भूगोलके सब राजा और प्रजा चलते थे, क्योंकि यह मनु-स्मृति जो सृष्टिके आदिमें हुई है उसका प्रमाण है।

इसी आर्यावर्त देशमें उत्पन्न हुए ब्राह्मण अर्थात् विद्वानोंसे भूगोलके मनुष्य ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, दस्यु, म्लेच्छ आदि सब अपने-अपने योग्य विद्या 'चरित्रों' की शिक्षा और विद्याभ्यास करें। और महाराजा युधिष्ठिरके राजसूय यज्ञ और महाभारत-युद्ध पर्यन्त वहाँके राज्याधीन सब राजा थे। सुनो! चीनके भगदत्त, अमेरिकाका बब्रूवाहन, यूरोप देशका विडालाक्ष अर्थात् मार्जारके सदृश आँखवाला, यवन जिसको यूनान कह आये हैं, ईरानका शल्य आदि सब राजा राजसूय यज्ञ और महाभारत युद्धमें आज्ञानुसार आये थे। जब रघु राजा था, तब रावण भी यहाँके आधीन था। जब रामचन्द्रके समय विरुद्ध हो गया तो उसको रामचन्द्रने दण्ड देकर राज्यसे नष्ट कर, उसके भाई विभीषणको राज्य दिया था।

स्वायम्भुव राजासे लेकर पाण्डव पर्यन्त आर्योंका चक्रवर्ती राज्य रहा। तत्पश्चात् आपसके विरोधसे लड़कर नष्ट हो गये, क्योंकि इस परमात्माकी सृष्टिमें अभिमानी अन्यायकारी लोगोंका राज्य बहुत दिन नहीं चलता। और यह संसारकी स्वाभाविक प्रवृत्ति है कि जब बहुतसा धन असंख्य प्रयोजनसे अधिक

हो जाता है, तब आलस्य, पुरुषार्थरहितता, ईर्ष्या, द्वेष, विषयासक्ति और प्रमाद बढ़ता है। इससे देशमें विद्या-सुशिक्षा नष्ट होकर दुर्गुण और दुर्व्यसन बढ़ जाते हैं। जैसे कि मद्य-मांस सेवन, बाल्यावस्थामें विवाह और स्वेच्छाचारादि दोष बढ़ जाते हैं। और जब युद्ध विभागमें युद्धविद्या कौशल और सेना इतनी बढ़े कि जिसका सामना करनेवाला भूगोलमें दूसरा न हो, तब उन लोगोंमें पक्षापक्ष अभिमान बढ़ कर अन्याय बढ़ जाता है। जब ये दोष हो जाते हैं, तब आपसमें विरोध होकर अथवा उनसे अधिक दूसरे छोटे कुलोंमेंसे कोई ऐसा समर्थ पुरुष खड़ा होता है कि उनकी पराजय करनेमें समर्थ हो। जैसे मुसलमानोंकी। बादशाहोंके सामने शिवाजी और गोविन्दसिंहजीने खड़े होकर मुसलमानोंके राज्यको छिन्नभिन्न कर दिया।

**अथ किमेतैर्वा परेऽन्येमहाधनुर्धराश्चक्रवर्तिनः केचित् सुद्युम्न भूरिद्युम्नेन्द्रद्युम्न कुवलयाश्व यौवनाश्ववद्ध्यु-श्वाश्वपति शशबिन्दु हरिश्चन्द्राम्बरीष ननक्तु सर्याति ययात्यनरण्याक्षसेनादयः। अथ मरुत-भरतप्रभृतयो राजानः। मैत्र्युपनिषद्।**

इत्यादि प्रमाणोंसे सिद्ध है कि सृष्टिसे लेकर महाभारत पर्यंत, चक्रवर्ती सार्वभौम राजा आर्यवर्तमें ही हुए थे। अब इनकी सन्तानोंका अभाग्योदय होनेसे राजभ्रष्ट होकर, विदेशियोंके पादाक्रान्त हो रहे हैं। जैसे यहाँ सुद्युम्न, भूरिद्युम्न, इन्द्रद्युम्न, कुवलयाश्व, यौवनाश्व, वद्ध्युश्व, अश्वपति, शशबिन्दु, हरिश्चन्द्र, अम्ब-रीष, ननक्तु, सर्याति, ययाति, अनरण्य, अक्षसेन, मरुत और भरत सार्वभौम, सब भूमिमें प्रसिद्ध, चक्रवर्ती राजाओंके नाम लिखे हैं, वैसे स्वायम्भुव चक्रवर्ती राजाओंके नाम मनुस्मृति महाभारतादि ग्रन्थोंमें लिखे हैं। इसको मिथ्या करना अज्ञानी और पक्षपातियोंका काम है।

यह किस बातकी प्रेरणा करता है? यह किस ओर संकेत करता है? अतीत भावीमें परिणत होता है। इतिहासके इस नियमका स्मरण क्या ऋषिने भारतीय जनताको नहीं कराया? यह उद्धृत अंश ग्यारहवें समुल्लासके प्रारम्भमें है। इसके बाद आग्नेयास्त्र, वारुणास्त्र, पाशुपतास्त्र, शतघ्नी, भुशुण्डीकी चर्चा और विचार है। एक तारसे वा शीशेसे अथवा किसी और पदार्थसे विद्युत् उत्पन्न करके शत्रुओंका नाश करते थे, उसको भी आग्नेयास्त्र तथा पाशुपतास्त्र कहते हैं।

ऋषि भारतको केवल स्वतन्त्र और स्वाधीन ही नहीं देखना चाहता था। वह भारतको विश्वका शिरमौर देश बनाना चाहता था। वह भारत सन्तानको विजिज्ञासु बनाना चाहता था। उसके इस कार्यके महत्वको, संकेतको, प्रेरणाको उसके एक भक्तने ठीक ठीक समझा। उसने अपनी चलती वकालतको त्याग दिया। इसको स्मरण कर:

**उपह्वरे गिरीणां संगमे च नदीनां धिया विप्रोऽजायत।**

हिमालयकी उपत्यकामें गंगा तट पर गुरुकुलकी स्थापना की। इसकी कुलवन्दनामें कहा गया है—

**आदित्य ब्रह्मचारी ज्योति जगा गया है।**
**अनुरूप पुत्र उसका कुल हो यही हमारा।।**

०

**बादल गरजने को है, छानेको है अँधेरा।**
**बत्ती बने जलेंगे, तेरे सुपूत माता।**

०

गुरुकुलके संस्थापक ऋषिभक्त महात्मा मुन्शीरामके मनमें क्या था और क्या बनानेके उद्देश्यसे उसने गुरुकुलकी स्थापना की थी, वह उक्त दो पद्योंसे स्पष्ट है। तीर कमानकी शिक्षा देनेसे यदि ब्रिटिश शासन चौंका तो विस्मयकी बात नहीं, क्योंकि गुरुकुल बृहत्तर भारत के निर्माणका उपक्रम था। भारत एक विश्वशक्ति हो, यह क्या कोई अन्य देश स्वप्नमें भी चाह सकता है? भारतका कोई देश सच्चा मित्र

नहीं हो सकता। इस बातको ऋषिने प्रकारान्तरसे बानवे साल पहले भारतको बता दिया था। किन्तु अभारतीय मनोवृत्तिके कारण इस सत्यको हमने हृदयंगम नहीं किया।

ऋषि दयानन्दने १८८३के बाद भारतको कितना प्रभावित किया, आन्दोलित किया, उसका मूर्तरूप गुरुकुल है। ब्रिटिश प्रधानमन्त्री रैम्जे मैक्डॉनल्डके शब्दोंमें यह मेकालेकी शिक्षानीतिके विरुद्ध पहली सफल क्रान्ति थी। १९०८में ऋषिभक्त आपसे आप शिक्षा हिन्दी माध्यमसे देनेकी और उसकी व्यवस्था करनेकी बात सोच सकता था, और कर सकता था। परन्तु १९००में भी भारतका शिक्षा-मन्त्री इसकी कल्पना करने तकका साहस नहीं कर सकता। ऋषि-भक्तिने महात्मा मुंशीरामको इतना साहसी बनाया। सत्यार्थ-प्रकाशका दूसरा समुल्लास क्या कहता है?

महात्मा मुंशीरामने अपनी हिम्मत पर एक दो साल सर्वथा निःशुल्क शिक्षा देनेकी व्यवस्था की। राज्य-साहाय्यके अभावमें वह चलनेवाला नहीं था। चला भी नहीं। पर खान-पान, रहन-सहनमें अमीर-गरीबका भेद नहीं किया गया। जातिभेद भी नहीं किया गया। आदर्श समानता बरती गई। यह था ऋषि दयानन्दका प्रभाव। महात्मा मुंशीरामके रहते यह चला। आज यदि यह नहीं है तो इसके लिए काल और ब्रिटिश मनोवृत्ति, अंग्रेजी राज उत्तरदायी है। ऋषि-भक्तिका अभाव हमारी पराजयका कारण है। पराजय गुणोंका नाश करती है और दुर्गुणोंको उत्पन्न करती है।

जोधपुर जानेसे पहले ऋषिने अजमेरमें दो भाषण दिये थे। ऋषिके सार्वजनिक सभामें दिये गये ये अन्तिम भाषण हैं। इसके बाद ऋषिकी गर्जना सुनाई नहीं दी। इसमें कहा था: मैं अभी तक धनुर्वेदका पता नहीं लगा सका। केवल (सभाको दिखाते हुए) ये चार पन्ने मिले हैं। यदि जीवन शेष रहा तो सम्पूर्ण धनुर्वेद ढूंढ़ लूंगा। ऋषिकी यह अन्तिम इच्छा और यह प्रयत्न देशवासियोंको क्या सन्देश देता है? किस कामकी प्रेरणा करता है? शस्त्रास्त्रोंके लिए भारत देश सोवियत रूस पर आश्रित है। वह पाकिस्तानको एड़ीसे चोटी तक सशस्त्र कर रहा है। यदि धनुर्वेदका पता लगाया जाता, भारतीय बुद्धि पर विश्वास किया जाता, तो क्या भारतकी आजके समान असहाय और हीन अवस्था होती?

पारदृश्वा ऋषिकी दूरदर्शिताका लोहा मानना होगा।

जोधपुर पहुँचने पर, ऋषि शासनके षड्यन्त्रोंके चक्करसे नहीं बच सके। इस्लाम, ईसाइयत और ब्रिटिश शासनने मिलकर ऋषिके प्राण लेनेका सामना किया। क्या नन्हीजान वेश्यामें इतना साहस हो सकता था कि वह ऋषिके दूधमें बारीक पिसा हुआ काँच मिलाकर पिलानेका आदेश स्वामीजीके रसोइयेको दे? वेश्या नन्हीजानने कुतिया कहे जानेसे बुरा माना और इसका बदला लिया। इसको घड़नेवाले भूल जाते हैं कि नन्हीजानके लिए 'कुतिया' शब्द नया नहीं था। न जाने कितनी बार उसने यह शब्द अपनी भेंट पर जाते हुए सुना होगा। राजमहलमें पहुँचनेसे पहले वह इसको सुननेकी अभ्यस्त थी। फिर ऋषिने राजाको कहा था, नन्हीजानसे तो कुछ नहीं कहा था। प्रतिशोध लेना चाहिए था राजाको, न कि वेश्या नन्हीजानको। नन्हीजानकी वृत्ति छिन जानेका कोई भय नहीं था। ऋषि हदसे हद एक मास तो जोधपुर रहते।

नन्हीजान ऋषिको विष दिलवाकर भी जोधपुरमें तो रही। सार्वभौम ब्रिटिश शासनने जोधपुरसे सफाई तक नहीं माँगी। यदि कोई अंग्रेज मारा जाता तो क्या ब्रिटिश सरकार मौन और निष्क्रिय बनी रहती? ऋषिके प्राणोंका मूल्य क्या इतना भी न था? राज्यके जिस मुस्लिम डाक्टरकी चिकित्सा शुरू हुई, वह करता कुछ था और उसकी दवा उसके ऊपर उलटा असर करती थी। इसको क्या दैवसंयोग माना जाय? ब्रिटिश साम्राज्यका सबसे महान् शत्रु शासनके पंजेमें था, लाचार था और उसको तिल-

तिल करके मरने दिया। विचित्र बात तो यह है कि किसी भारतीयने इस रहस्यकी खोज करनेकी आवश्यकता तक नहीं समझी।

**जस जस सुरसा बदन बढ़ावा,**
**तस तस कपि निज रूप दिखावा।**

की उक्ति चरितार्थ हुई। चिकित्सासे रोग बढ़ता गया। जोधपुरसे ऋषिको आबू ले जाया गया। पर कोई लाभ नहीं हुआ। आबूसे ऋषिको अजमेर लाया गया। अजमेरसे डाक्टरके आनेमें देर हुई और दिवालीका दिन आ पहुँचा। अमावासकी रात थी। दिया-बत्ती जलनेका वक्त हो गया था। ऋषिने वार पूछा, समय पूछा। फिर सब दरवाजे खिड़कियाँ खुलवा दीं। सब भक्तोंको चले जानेका इशारा किया। केवल लाहौरसे आया नास्तिक युवा गुरुदत्त पास बैठा रहा। ऋषिने समाधि लगाई और तीन बार 'ओ३म्'का गम्भीर स्वरसे उच्चारण किया। और यह कहकर कि "ईश्वर, तेरी इच्छा पूर्ण हो" दीर्घ निश्वास लिया। ब्रह्मरन्ध्रकी राह प्राण निकल गये। योगीश्वर अन्तिम क्षण योगका चमत्कार दिखा गया और मृत्युञ्जय होनेका पथ दिखा गया।

असह्य वेदना होते हुए भी उफ तक जिसके मुँहसे नहीं निकली, उस महान् प्रेमीने इतनी सरलतासे ईश्वरका स्मरण करते हुए हँसते हँसते प्राण छोड़ दिये। यह विस्मय-जनक दृश्य देखकर नास्तिक गुरुदत्त भक्ति-विभोर हो ऋषिके चरणोंमें गिर पड़ा और फूट फूटकर रोने लगा। इस करुण क्रन्दनसे ऋषि-भक्तोंको ऋषिकी इहलीला समाप्त कर देनेकी सूचना मिली। भारतके लिए वस्तुतः वह अमावसकी रात थी। रोशनी गुल हो गई थी। आलोक चला गया था। नवम्बर १८८३का सन् था। कांग्रेसका जन्म इससे दो साल बाद दिसम्बर १८८५में हुआ। दयानन्द निर्वाण और कांग्रेसकी स्थापनाके पहले कोई सम्बन्ध नहीं है? इन दोनों घटनाओंके राजनीतिक महत्वको जाने बगैर भारतीय ब्रिटिश शासन-नीतिकी यथार्थ रूपसे व्याख्या नहीं की जा सकती। ब्रिटिश शासन-नीति गरम-शीतलकी धारा रही। ऋषि दयानन्दकी मृत्युके बाद उसकी उग्रताने शीलतलता धारण की, क्योंकि भारतवर्षका केसरी पंचानन मर चुका था। अब कौन शेष रह गया था, जो देशसे इन मन्त्रोंको गाँठमें बाँधनेको कहता —

**संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ–**
**इलस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर।।**
**सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।**
**देवा भागं यथा पूर्वे संजानाना उपासते।।**
**समानो मन्त्रः समितिः समानि समानं मनः सह चित्तमेषाम्।**
**समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वा समानेन वो हविषा जुहोमि।।**
**समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः।**
**समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति।।**

आधुनिक भारतीय जनतन्त्रका द्रष्टा व मन्त्रज्ञाता अपनी आखिरी साँससे इन मन्त्रों (ऋग्वेदका अन्तिम सूक्त)को कहता हुआ इस देशको छोड़ गया। क्या भावी पीढ़ी ऋषिकी मृत्युके लिए उत्तर-दायी लोगोंको कभी क्षमा करेगी? दो हजार साल पहले कवि-कुल-गुरु द्वारा उच्चरित यह भरतवाक्य क्या ऋषिकी कृपासे सत्य सिद्ध नहीं होगा?

**स्वस्ति प्रजाभ्यः परिपालयन्ताम्**
**न्याय्येन मार्गेण महीं महीशाः।**
**गो-ब्राह्मणेभ्यः शुभमस्तु नित्यं**
**लोकाः समस्ताः सुखिनो भवन्तु।।**

## ☆ ☆ ☆ अमृतत्वकी अभीप्सा और मैत्रेयी

लेखक : आचार्य धर्मदेव विद्यामार्तण्ड (देवमुनि वानप्रस्थ) आनंदकुटीर, ज्वालापुर, उत्तर प्रदेश

भारतवर्षके प्राचीन संस्कृत साहित्यमें उपनिषदोंका बड़ा उच्च स्थान है। यूरोपके एक मनीषी मास्करोने वेद, उपनिषद् और भगवद्गीता इनको आत्माके हिमालय (The Himalayas of The Soul)के नामसे पुकारा है जो यथार्थ है। पाश्चात्य निष्पक्षपात विद्वान् भी उपनिषदोंसे बड़े प्रभावित हुए हैं। जर्मनीके जगद्विख्यात मनीषी शौपनहारके उपनिषदोंके अनुशीलनके पश्चात् लिखे वे वाक्य अत्यन्त सुप्रसिद्ध हैं जिनमें उसने कहा था कि –

"In the whole world there is no study so beneficial and elevating as that of the Upanishads. It has been the solace of my life — it will be the solace of death."

अर्थात् सारे संसारमें कोई अन्य अध्ययन इतना लाभदायक और उन्नत करनेवाला नहीं है, जितना उपनिषदोंका। यह अध्ययन मेरे जीवनमें शान्तिदायक रहा है और यह मृत्युके समय भी मुझे शान्तिदायक होगा।

इन उपनिषदोंमेंसे मुख्य उपनिषत् ईशोपनिषत् अधिकतर तो यजुर्वेदका ४०वां अध्याय ही (काण्वशाखा पाठानुसार) है। शेषका उसी पर आधार है। अतः उपनिषदोंको वेदान्त के नामसे भी पुकारा जाता है। प्रामाणिक उपनिषत् ईश, केन, कठ, प्रश्न, मुण्डक, माण्डूक्य, ऐतरेय, तैत्तिरीय, छान्दोग्य, बृहदारण्यक और श्वेताश्वतर ये ११ हैं, जिन्हें ऋषि-मुनियोंने वेदों और अपने आध्यात्मिक अनुभवोंके आधार पर सरल — बहुत स्थलों पर संवादात्मक शैलीमें लिखा है। इस छोटेसे लेखमें मैं बृहदारण्यक उपनिषत्में दिये एक अत्युत्तम महत्त्वपूर्ण संवादके कुछ आवश्यक अंशों पर थोड़ासा प्रकाश डालना चाहता हूँ, जिससे ज्ञात होगा कि प्राचीन कालमें भारतीय नर-नारी आत्मज्ञानको कितना महत्त्व देते थे। बृहदारण्यकोपनिषत् के चतुर्थ ब्राह्मणमें कथा आती है कि जब ऋषि याज्ञवल्क्य संन्यासाश्रममें प्रवेश करने लगे तो उन्होंने अपनी धर्मपत्नी मैत्रेयीको कहा कि अब मैं संन्यासी बन कर इस स्थानको छोड़ने लगा हूँ, अतः तुम्हें धन-सम्पत्ति देकर इस विवाह-सम्बन्धका अन्त करना चाहता हूँ। तब मैत्रेयीने पूछाः 'यत् नु इयं भगोः सर्वा पृथ्वी वित्तेन पूर्णा स्यात् कथं तेन अमृता स्याम् इति।" भगवन्! यदि यह सारी पृथिवी धनसे पूर्ण हो जाए तो क्या मैं इससे अमृत (अमर) बन सकती हूँ? ऋषि याज्ञवल्क्यने उत्तर दियाः "नेति होवाच याज्ञवल्क्यः यथैव उपकरणवतां जीवितं तथैव ते जीवितं स्यात् अमृतत्वस्य तु न आशास्ति वित्तेन इति।" – नहीं, जैसे धनधान्य सामान सम्पत्तिवालोंका जीवन होता है वैसे ही तुम्हारा जीवन बन जाएगा; अमरताकी तो धनसे कोई आशा नहीं।

इस पर मैत्रेयी देवीने कहा कि 'येन अहं न अमृता स्यां किमहं तेन कुर्यां यत् एव भगवान् वेद तदेव मे ब्रूहि इति।"

– अर्थात् जिससे मैं अमर न बन सकूँ, उसको लेकर मैं क्या करूँगी? आप अमरता प्राप्त करनेके विषयमें जो जानते हैं, उसीका मुझे उपदेश करें।

इस पर ऋषि याज्ञवल्क्य बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने कहा कि तुमने मेरी प्रिया सती होकर यह बड़ा प्रिय वचन कहा है, इसलिये बैठो, मैं इस विषयकी व्याख्या करूँगा। जो कुछ मैं तुम्हें बताऊँगा उसका

भलीभाँति मनन और निदिध्यासन करो। (सहोवाच याज्ञवल्क्यः प्रिया वत ते न सती प्रियं भाषसे एहि आस्व व्याख्यास्यामि व्याचज्ञाणस्य तु मे निदिध्यासस्वेति)

इसके वाद ऋषि याज्ञवल्क्यने मैत्रेयी देवीके आत्मिक कल्याणके लिये बहुतसा उपदेश दिया जिसका प्रारम्भिक भाग यह है कि:

"स होवाच न वा अरे पत्युः कामाय पतिः प्रियो भवति आत्मनस्तु कामाय पतिः प्रियो भवति, न वा अरे जायायै कामाय जाया प्रिया भवति आत्मनस्तु कामाय जाया प्रिया भवति, न वा अरे पुत्राणां कामाय पुत्राः प्रिया भवन्ति। आत्मनस्तु कामाय पुत्राः प्रिया भवन्ति। नवा अरे वित्तस्य कामाय वित्तं प्रियं भवति, आत्मनस्तु कामाय वित्तं प्रियं भवति . . . .

नवा अरे सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवति आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति। आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो मैत्रेयि, आत्मनो वा अरे दर्शनेन श्रवणेन मत्या विज्ञानेन इदं सर्वं विदितम्"।।

(वृहदारण्यकोपनिषत्)

इसका तात्पर्य यह है कि पत्नीको पति जो प्रिय होता है वह पतिकी कामनाके लिये नहीं अपितु अपने आत्माकी कामनाकी पूर्तिके कारण वह प्रिय होता है अर्थात् पति पत्नीको तभीतक प्रिय होता है जब तक उसके द्वारा पत्नीको यह अनुभव होता है कि उसके आत्माकी कामनाकी पूर्ति वा तृप्ति हो रही है। जब उनमें किसी कारणवश सच्चा प्रेम नहीं रहता तब वही पति होते हुए भी उसे प्रिय नहीं लगता। पतिको पत्नी जो प्रिया लगती है वह केवल पत्नीकी कामनाके लिये नहीं अपितु अपने आत्माकी कामनाकी तृप्ति वा पूर्तिके लिये वह प्रिया लगती है। जब उसके द्वारा पतिके आत्माकी इच्छाकी पूर्ति वा तृप्ति नहीं होती तो वह पत्नी प्रिय नहीं लगती। इसी प्रकार पुत्र मातापिताको केवल पुत्रकी कामनाके लिये प्रिय नहीं होते अपितु मातापिता आत्माकी कामनाकी पूर्ति वा तृप्तिके कारण वे प्रिय लगते हैं। जब पुत्र आज्ञाकारी, विनीत, सद्गुण-सम्पन्न नहीं होते और उनके द्वारा मातापिताके आत्माकी कामनाकी पूर्ति वा तृप्ति नहीं होती तो वे पुत्र प्रिय नहीं लगते। धन भी धनकी कामनाके कारण प्रिय नहीं लगता किन्तु मनुष्यके आत्माकी कामनाकी पूर्तिके कारण ही वह प्रिय लगता है। इसी प्रकार सब प्राणी उनकी कामनाके कारण प्रिय नहीं लगते अपितु आत्माकी कामनाकी पूर्ति वा तृप्ति (सन्तोष) के कारण ही वे प्रिय लगते हैं। जब उनके कारण मनुष्यके आत्माकी कामनाकी पूर्ति नहीं होती तो वे प्राणी प्रिय नहीं लगते। इसलिये याज्ञवल्क्य ऋषिका अपनी धर्मपत्नी मैत्रेयीके प्रति सन्देश यही है कि: आत्माका ही दर्शन करना चाहिये, आत्माका श्रवण वेदादि शास्त्रों द्वारा करना चाहिये, आत्माका ही मनन करना चाहिये और आत्माका ही निदिध्यासन वा ध्यान करना चाहिये। आत्माके दर्शन, श्रवण, मनन और विज्ञानसे हे मैत्रेयि, यह सब जाना जाता है। मैत्रेयी देवीने इस सन्देशको ध्यानपूर्वक श्रवण किया, उसका मनन किया, ध्यानकी अवस्थामें चित्तको एकाग्र करके निदिध्यासन किया और फिर आत्माके साक्षात्कार वा दर्शन करके अन्य देवियोंको भी उपदेशादि द्वारा करवाया। इसलिये इसे हम महर्षि याज्ञवल्क्य और ब्रह्मवादिनी मैत्रेयी देवीका संसारके समस्त आत्म-कल्याण और शान्तिके अभिलाषी नर-नारियोंके लिये सन्देश कह सकते हैं। यह स्पष्टतया समझ लेना चाहिये कि यहाँ तात्पर्य स्वार्थभावना और उसकी पूर्तिका नहीं है, अपितु सारा वल आत्माके सच्चे ज्ञान पर है जिसके श्रवण, मनन, निदिध्यासन और दर्शन वा साक्षात्कार ये चार क्रमिक उपाय हैं। आत्मा पदसे उपनिषदादि प्राचीन साहित्यमें जीवात्मा, परमात्मा दोनोंका ग्रहण होता है। इन दोनोंके विषयमें वेदादि शास्त्रोंके वचनों द्वारा पहले श्रवण करना चाहिये। फिर उन वाक्यों पर अच्छी प्रकारसे मनन वा विचार करना चाहिये। फिर चित्तको योगाभ्यास द्वारा एकाग्र करके निदिध्यासन वा ध्यान करना चाहिये और अन्तमें उनका ऐसा दर्शन वा

साक्षात्कार करना चाहिये कि उसमें किसी प्रकारका अणुमात्र भी सन्देह न रहे। इस पवित्र भारत-वर्षमें भी दुर्भाग्यवश अब शिक्षितवर्गकी भौतिकवादकी ओर प्रवृत्ति बढ़ रही है और आत्मज्ञानकी प्रायः सर्वत्र उपेक्षा की जा रही है। यूरोप, अमरीका इत्यादिमें भौतिक विज्ञानकी यद्यपि आशातीत अद्भुत उन्नति हो रही है तथापि आन्तरिक अवस्था अत्यन्त शोचनीय है और वहाँ भी इस द्विव्य सन्देशको सुनानेकी आवश्यकताको उधरके मनीषी विचारक अधिकाधिक अनुभव कर रहे हैं। उनमेंसे एक महान् मनीषी नोवल पुरस्कार विजेता वैज्ञानिक और दार्शनिक डा. अलेक्सिस कैरलने अपनी सुप्रसिद्ध Man The Unknown नामक पुस्तकमें वर्तमान शोचनीय अवस्थाका यथार्थ चित्रण करते हुए आत्मज्ञानकी आवश्यकता पर अत्यधिक वल दिया है। वे लिखते हैं:

"We are unhappy. We degenerate morally and mentally. We are the victims of the backwardness of the sciences of life over those of the matter. The only possible remedy for this evil is a much more profound knowledge of ourselves. The science of man has become the most necessary of all sciences."
("Man The Unknown" by Dr. A. Carrel, P. 38-39)

अर्थात् हम दुःखी हैं। सदाचार और मानसिक दृष्टिसे हमारा पतन हो रहा है। यह इसी आत्म-विद्याके अभावका परिणाम है। इस बुराईका एकमात्र प्रतीकार यही है कि हम अपने आत्माका अधिक गम्भीर ज्ञान प्राप्त करें। वर्तमान अवस्थामें तो आत्म-विज्ञान अन्य सब विज्ञानोंकी अपेक्षा अधिकतम आवश्यक हो गया है।

अन्तमें पाठकोंके सूचनार्थ इतना निवेदन करना उचित प्रतीत होता है कि मेरे सामवेदके सम्पूर्ण अंग्रेजी भाष्यके प्रकाशित होने के अनन्तर यूरोप अमरीकाके अनेक वेद और योगके जिज्ञासु मेरे पास आनन्द-कुटीरमें पर्याप्त संख्यामें आते रहते हैं। गत १५ दिनोंमें ही अमरीका, फ्रांस, इंगलैण्ड और अन्य विदेशोंके १०-१२ सत्य-जिज्ञासु नर-नारी यहाँ आये हैं। मैंने उनमेंसे कइयोंने सामने जब डा. अलेक्सिस कैरलका यह पाश्चात्य चरित्र-चित्रण प्रस्तुत किया तो उन्होंने इसकी यथार्थताकी स्पष्टतया पुष्टि की और बताया कि भौतिक उन्नतिकी चरम सीमा होते हुए भी आत्मज्ञान और ब्रह्मज्ञानके अभावमें पाश्चात्य नर-नारी वस्तुतः बड़े अशान्त और व्याकुल हैं। अतः उनमें महर्षि याज्ञवल्क्यके इस वेदानुकूल संदेशके प्रसारकी बड़ी आवश्यकता है।

## A GREAT TRADITION

Indian civilization has been the form and expression of a culture as great as any of the historic civilizations of mankind, great in religion, great in philosophy, great in science, great in thought of many kinds, great in literature, art and poetry, great in organisation of society and politics, great in craft and trade and commerce.

More high-reaching, subtle, many sided, serious and profound than the Greek, more noble and human than the Roman, more large and spiritual than the old Egyptian, more vast and original than any other Asiatic civilization, more intellectual than the European prior to the eighteenth century, possessing all that these had and more, it was the most powerful, self-possessed, stimulating and wide in influence of all past human cultures.

[From "Foundations of Indian Culture"] **Shri Aurobindo**

# ☆ ☆ ☆ वैदिक देववाद

लेखक : डॉ० सत्यकाम वर्मा, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली

## आदिम और प्राकृतिक देवता

वैदिक देववादका विषय बहुत प्राचीन समयसे ही विवाद और चर्चाका विषय रहा है। निरुक्त और उपनिषदोंमें इसकी चर्चा अनेकधा और विस्तारसे हुई है। ब्राह्मणग्रन्थोंमें भी यह विषय अनेकत्र चर्चित हुआ है। स्वयं वेदमें उन-उन देवोंके स्वरूप पर कहीं-कहीं चर्चा आई है।

इस विषयमें अबतक व्यक्त विविध मतोंका उपसंहार निम्न रूपमें किया जा सकता है: **एक एव आत्मा**— निरुक्तके आगमनसे बहुत पूर्व ही लगता है कि प्रमुख आरण्यकों और उपनिषदोंका विकास हो चुका था। कारण यह कि उपनिषदोंमें प्रथम बार पूर्णताके साथ उद्‌घोषित 'परब्रह्म'की धारणाको निरुक्त सप्तम अध्याय आदिमें 'महाभाग्याद् देवताया एक एव आत्मा बहुधा स्तूयते' आदि द्वारा कहा गया है। वेदमें यह भावना केवल कहीं-कहीं ही झलकती है। ईशोपनिषद् (यजुर्वेद ४०वां अध्याय) और पुरुष-सूक्त आदिमें इस भावको खोजा गया है। अथर्ववेदमें 'गणानां त्वा गणपतिं' आदिमें भी इसी भावनाको खोजा गया है। पर ऋग्वेदकी मूल भावना यह नहीं रही प्रतीत होती। कमसे कम 'पुरुष-सूक्त' का इससे कोई सम्बन्ध नहीं है।

## प्राकृतिक देवता

ऋग्वेद और अन्यत्र देवताओंका अध्ययन करनेके बाद उनमें स्पष्टत: तीन प्रकारके विभाग दिखाई देंगे। **प्रथम** देवताओंको **प्राकृतिक** या प्रकृतिके तत्वोंके रूपमें कह सकते हैं। **द्वितीय** कोटिमें हम **ऐतिहासिक** व्यक्तियोंको ले सकते हैं। किन्तु **तृतीय** कोटि उन देवताओंकी है, जो न तो तत्त्वात्मक हैं और न ही ऐतिहासिक अस्तित्वसे युक्त। इन्हें हम **भावात्मक** या **आध्यात्मिक** भी कह सकते हैं। **प्रथम** कोटिमें अग्नि, वायु, आदित्य, मरुत्, सविता, आप:, आदिका समावेश होता है। **द्वितीयमें** इन्द्र, वरुण, यम, बृह-स्पति, श्रद्धा, आदिका समावेश होता है। **तीसरी** कोटिमें आते हैं भाववृत्त, पुरुष, मन, इच्छा, आदि। कदाचित् इसी आधार पर निरुक्तने तीन प्रकारके देवता और तीन प्रकारकी ऋचाएँ स्वीकार की थीं। वे मन्त्रोंका अर्थ भी कदाचित् व्यक्तिगत देवताओंके इसी त्रिधा रूप पर आश्रित करते थे। उन्होंने हर देवताका त्रिधा प्रतिनिधित्व स्वीकार किया।

किन्तु, पाश्चात्य विद्वानोंने इस भावनाको नहीं समझा और अग्नि, मरुत्, आदि प्राकृतिक द्रव्य-सूचक देवोंकी उपस्थिति देखकर घोषित कर दिया कि आरंभिक वैदिक विचारक प्रकृतिके इन तत्वोंके सम्मुख आदिम मानवकी भाँति पराजित और नतमस्तक हो गया, और उनकी स्तुतिके गीत गाने लगा।

## आदिम देवता

परन्तु ऐसे आलोचकोंका लक्ष्य यदि वैदिक समाजको आदिम समाज ही बताना मान्य था, तब वे यह उद्‌घोषित करना भूल गए कि 'पुरुष-सूक्त'में 'महान् देव' की एवं 'वरुण' आदि सूक्तोंमें जलाधि-देव आदिकी जो स्तुति की गई है, तथा स्वयं अग्नि आदिकी जिस रूपमें स्तुति की गई है, वह सब ही इस बातको पुष्ट करनेके लिए पर्याप्त है। 'पुरुष-सूक्त'में जिस सहस्र चक्षु-पाद-हस्त-शिरवाले देवकी

कल्पना की गई है, वह अनेक आदिम जातियों द्वारा माने गए 'आदिम महादैत्य' या 'महादेव'से कम भयावह और कम आदिम नहीं है।

**तुलना**

इस विषयमें हम केवल उत्तरी यूरोप और आइसलैण्डके आदिम 'देव' 'इमिर' की ओर ध्यान खींचना चाहेंगे। नॉर्स लोगोंके इस देवका वर्णन इस प्रकार उपलब्ध होता है:

"मस्पल्हीमसे कुछ तूफानी वादल उठे और उन्होंने बर्फको धुंधमें पलट दिया। इसमेंसे ही 'फ्रोस्ट मेडन्स' (हिम-कन्याओं) और 'इमिर' (महान् देव) का जन्म हुआ। इस देवका पुत्र ही 'ओडिन' का पिता बना, जिसकी माता और पत्नीके रूपमें इन्हीं हिम-कन्याओंने काम किया। ओडिन और उसके दो भाइयोंने मिलकर ही इमिरका वध किया। उन्होंने द्यावापृथिवीका निर्माण उसके देहसे ही किया। उसके रक्तसे समुद्र बनाया। धरतीका जन्म उसके शरीरसे और आकाश (द्युलोक) का जन्म उसके शिरः-कपालसे हुआ। मस्पल्हीमसे इस 'हवन'से जो चिनगारियां उठीं, उनसे ही उन लोगोंने तारों और सूर्य, चन्द्र, आदिका निर्माण किया और उन्हें आकाशमें स्थापित किया।"

इस वर्णनको यदि हम तुलनात्मक रूपसे ऋग्वेदके 'पुरुष-सूक्त'में वर्णित 'पुरुष'के साथ रखकर पढ़ें, तव पता चलेगा कि दोनोंके वर्णनमें अत्यधिक समानता है।

**ऋग्वैदिक पुरुष**

'सहस्रशीर्षः पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्' (प्रथम ऋक्का पूर्वार्ध)में उस महान् पुरुषको हजार आँख, सिर और पाँव वाला वताया गया है।

'सभूमिं सर्वतो वृत्वा' इत्यादिमें उसके अत्यधिक विस्तारको ही वताया गया है। अगली चार ऋचाओंमें भी यही अतिव्यापी विस्तार वर्णित है। उसके घेरेसे इस ब्रह्माण्डका कोई कोना या अंश भी नहीं बच गया है।

इस 'पुरुष'का यज्ञमें वलिदान करनेवाले इसीके बनाए या इसके पुत्र 'देव' हैं, जिन्होंने अपने यज्ञमें वलि देनेके लिए इसको वलिपशुके रूपमें बाँधा: 'देवा यद्यज्ञं तन्वाना' (पन्द्रहवीं ऋचा)। इसी भावकी पुष्टि छठी और सातवीं ऋचासे भी होती है। 'यत्पुरुषेण हविषा' (६), एवं 'तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः' (७)।

वलि दिए हुए इसी पुरुषके शरीरके विविध भागोंसे ही सृष्टिके विविध भाग या प्रक्रियाएँ आरम्भ हुईं। द्युलोक, पृथ्वी, अन्तरिक्ष, ऋतुएँ, समाजके विविध अंग, ज्ञान और ब्रह्माण्डके भाग आदि सब इसके ही बलि दिए भागोंसे जन्मे। दूसरे शब्दोंमें आध्यात्मिक अथवा आधिभौतिक सृष्टिका, अथवा चराचर सृष्टिका, कोई भी अंग ऐसा नहीं है, जिसका सृजन उससे न हुआ हो।

इस तरह स्पष्ट है कि प्रत्यक्षतः इस सूक्तमें जिस 'पुरुष'की चर्चा की जा रही है, वह आदिम जनों द्वारा मान्य 'आदिम महामानव' या 'आदिम ईश्वर'से किसी भी प्रकार भिन्न नहीं है। फिर भी इस सूक्तको और इसमें निहित कल्पनाको उच्चतम मानव-बुद्धिकी महान् उपलब्धि माना गया है। इससे इतना स्पष्ट हो जाता है कि आदिमें कोई एक तत्व ही था, या अब भी सृष्टिके मूलमें कोई एक तत्व ही है, जिससे सम्पूर्ण सृष्टि-प्रक्रियाका विस्तार होता है। इस प्रकार 'पुरुष' की कल्पना, इमिरकी कल्पनाके समान, आदिम मानव-मनकी उपज होते हुए भी दर्शनकी महान्, बल्कि महत्तम, उपलब्धि— 'परब्रह्म' और 'हिरण्यगर्भ' की अधिक पूर्ण और उत्कृष्ट कल्पनाको जन्म देनेका कारण बनी। बादमें उसी परब्रह्मको वैदिक भाषामें 'पुरुष' संज्ञा ही दे दी गई।

## अपूर्णता

परन्तु इस तुलनात्मक अध्ययनको पूरा करनेके लिए ऋग्वेदके 'नासदीय सूक्त' पर एक दृष्टिपात करना नितान्त आवश्यक है, जिसके विना यह अध्ययन अपूर्ण रहेगा, और जिसे मानव-मस्तिष्ककी महत्तम दार्शनिक और चिन्तनात्मक उपलब्धि स्वीकार किया गया है। इस सूक्तके अधिक विस्तारमें विना गए इतना कहा जा सकता है कि इसमें निहित विचारके निष्कर्षके अनुसार सारी सृष्टि-रचना एक अनिश्चय (काओस)की स्थितिसे जन्मी, जिसे भाव और अभाव (अथवा सत् और असत्) के बीचकी स्थिति कहा जा सकता है। किन्तु, इसका प्रथम सर्जनात्मक रूप 'हिरण्यगर्भ' कहा जा सकता है, जिसका आरम्भ आन्तरिक तप और तापके कारण हुआ, किन्तु जिसका अन्त या फूटना सृष्टि-विकासका उसी रूपमें कारण वना, जैसे 'पुरुष'का। अतः यदि हम इस सम्पूर्ण सूक्तको 'पुरुष-सूक्त'के साथ रखकर पढ़ें, तो हमारे निष्कर्ष आश्चर्यजनक रूपसे पूर्वोक्त नॉर्स 'जायण्ट गॉड' (या महामानव) से मिलते-जुलते सिद्ध होंगे। ये निष्कर्ष इस प्रकार होंगे :

"आरम्भमें अनिश्चयकी एक स्थिति थी, जिसमें कुछ भी स्पष्ट न था, न ही अस्तित्वमय था। उसमें 'काम' या 'विकासेच्छा' के कारण उत्तापजन्य एक हलचल आरम्भ हुई। तव हिरण्यगर्भका जन्म हुआ। आरम्भमें वही सर्वेश्वर था। उसीमें द्यावापृथिवी आदि अन्तर्हित थे। तब उसीके अंशभूत देवोंने उसे अपने यज्ञमें पुरुष-पशु बनाकर बलि दिया। इस यज्ञमें फेंके उसके अंग-प्रत्यंगोंसे ही सृष्टिका आध्यात्मिक-आधिभौतिक एवं चेतन-अचेतन रूप विकसित और प्रसृत हुआ। इस प्रकार उससे ही प्रसूत होनेके कारण इस ब्रह्माण्डका एक भी अंश उससे अछूता या वाहर नहीं है।"

दोनों कल्पनाओंमें कदाचित् ही कहीं अन्तर बैठता है।

## भेद

इस पर भी जहाँ 'नॉर्स'-कल्पनाको 'आदिम या जंगली' कह दिया जाता है, और उसे उपहास योग्य समझा जाता है, वहाँ ऋग्वेदके 'पुरुष'को मानव-मस्तिष्ककी उच्चतम उड़ान माना जाता है। इसका कारण जाननेके लिए हमें तनिक गहरेमें जाना होगा।

एक शब्दमें इस कारणको हम 'वैदिक ऋषिकी दृष्टि' या 'ऋषि-दृष्टि' कह सकते हैं। कारण यह है कि जिसे आदिम मानवने 'पुरुष' या 'पशु' के रूपमें 'देवोंकी बलि' कल्पित किया था, उसे ही वैदिक ऋषि आहुति देते-देते स्वयं 'यज्ञ' मान बैठता है। (७वां मन्त्र)। इस प्रकार 'हवि' या 'बलि' को ही वहाँ स्वयं यज्ञका रूप देकर उसकी 'आदिमता' या उसका 'जंगलीपन' समाप्त कर दिया गया है, और उसे —— उसी 'पुरुष' को —— बादमें माने जानेवाले ईश्वर या ब्रह्मके समकक्ष बना दिया है। 'यज्ञ'की इस भावनाको ही हम ऋषि-दृष्टिका वह 'जादू' कह सकते हैं, जिसके आधार पर वह किसी भी ऐतिहासिक, आधिभौतिक या आध्यात्मिक बातको सामान्य स्तरसे उठाकर लोकोत्तर या अलौकिक बना बैठता है।

और, नॉर्स-कल्पनामें यह दृष्टिभेद न होनेसे वह 'निरी आदिम' कल्पना ही कही जाती है। यह बात केवल नॉर्स-कल्पनाके सम्बन्धमें ही सत्य नहीं है। उत्तरी ध्रुवके लोगों द्वारा कल्पित 'आदिम महा-हिम मानव' की कल्पना भी ठीक इसी प्रकारकी है। विश्वकी अनेक आदिम जातियोंका ज्ञात इतिहास यह बताता है कि इस प्रकारकी कल्पना उन सबने तो की ही, मिस्र, आर्य, आदि परवर्ती सभ्य जातियोंने भी इस प्रकारकी कल्पनाको आदिम पूर्वजोंसे ग्रहण करके उन्हें परिष्कृत रूपमें स्वीकार किया था। मानव-विकासकी परम्परामें अपने मूलसे अपना सम्बन्ध बनाये रखनेकी इस प्रवृत्तिने ही उसे अपने आदि-पुरुषोंसे अब तक सम्बद्ध, एवं उनके प्रति गौरवान्वित, बनाए रखा है।

**अन्य देव-कल्पनाएँ**

इस निबन्धमें मेरा आशय 'पुरुष'की वैदिक कल्पनाका विश्लेषण करना नहीं है, प्रत्युत यह बताना है कि वैदिक देव-कल्पनाका मूल आधार भी आदिम या सामान्य मानवकी कल्पनाओं या धारणाओं पर ही स्थित है। इन सामान्य मानव-कल्पनाओंको ही माध्यम बनाकर ऋषिने वे चमत्कारी विचार दिए, जिन्हें हम आज भी आश्चर्यजनक रूपसे समृद्ध और पुष्ट पाते हैं। सम्पूर्ण देव-कल्पना इसी प्रकारकी सामान्य कल्पनाओंसे आरम्भ हुई है। उसमें वैदिक ऋषिने इतिहास, अध्यात्म और भौतिक आरोपोंको आरोपित कर उन्हें उसी प्रकार समृद्ध और सुसंस्कृत बना दिया था, जिस प्रकार आज भी पाश्चात्य धार्मिक विद्वान् अपने-अपने धर्मकी मूल और अर्धसत्य कल्पनाओंको वैज्ञानिक और सत्य प्रतीत होनेवाला रूप देनेके लिए कर रहे हैं।

दिशाओंके अधिपति देवता स्वीकार करना इसी प्रकारकी बात है। 'मनसा-परिक्रमा' के रूपमें हम दैनिक संध्यामें जिन 'प्राचीदिगग्निः' आदि छहों मन्त्रोंको बोलते हैं, उनमें इस 'आदिमता' की बात पूरी तरह प्रत्यक्ष हो सकती है। दिशा, उसका अधिपति देवता, रक्षक सेनानी, अस्त्र-शस्त्र, आदिकी एक पूर्ण विभाजित कल्पना इन छहों मन्त्रोंमें की गई है। मूलतः यह आदिम कल्पना है, जिसके अनुसार किसी भी दिशामें प्रयाण करनेसे पूर्ण एक विशेष विघ्न-निवारण प्रक्रियाको पूरा करना इसलिए आवश्यक होता है, ताकि उसके तथाकथित देवता आदि उस दिशामें यात्राके समय आनेवाली विघ्नबाधाओंसे प्रयाणकर्ताकी रक्षा कर सकें। बादमें दिशाओंके इन 'अधिपति देवताओं'की मान्यतामें अन्तर भी हुआ, किन्तु वैदिक ऋषि केवल इन्हें 'अधिपति' मानकर ही नहीं रुक जाता। इन्हीं अग्नि, वरुण, सोम, बृहस्पति, इन्द्र, विष्णु, आदिकी कल्पना बादमें बहुत समृद्ध हुई, और वैदिक ऋषिने उन्हें जीवनके व्यापकतर क्षेत्रका दिशा-निर्देशक अथवा अधिपति स्वीकार किया। समयके विस्तृत प्रवाहमें जो अनन्त गाथाएँ और कथायें विविध व्यक्तित्वों और नामोंके चारों ओर जमा होती आई थीं, उन्हें भी इन्हीं तथा अन्य आदिम-कल्पना-प्रसूत देवोंके व्यक्तित्वके साथ सम्बद्ध करके उन्होंने उनके वर्णनमें आधिभौतिक, आध्यात्मिक, और ऐतिहासिक रूपोंका ऐसा व्यामिश्रण किया कि निरुक्तकारको कहना पड़ा कि 'कोई भी देवता शुद्ध रूपमें न तो प्राकृतिक या आधिभौतिक है, न ही आध्यात्मिक, और न ही ऐतिहासिक। बल्कि, वेदमें उसका जो भी स्वरूप सामने आया है, वह उसके इन तीनों पहलुओं पर आश्रित है। अर्थात् एक स्थान पर वह देवता ऐतिहासिक रूप लिए प्रतीत होता है, जब कि दूसरे सूक्तमें वही भौतिक शक्तियोंका प्रतिनिधि बन जाता है, तथा अन्यत्र वही शुद्ध आध्यात्मिक शक्तियोंका संकेतक बन जाता है। इसे ही हम उसके 'महाभाग्याद् देवताया एक एव आत्मा बहुधा स्तूयते' आदि शब्दोंमें व्यक्त भावना कह सकते हैं।

**उदाहरण : विचार**

यह बात हम किसी भी 'देवता' पर घटा लें, सही उतरेगी। उदाहरणके लिए, हम कुछ प्रसिद्ध देवताओंके विषयमें संक्षिप्ततम रूपमें इसी दिशामें विचार करेंगे।

**अग्नि**

मूलतः यह भौतिक या आधिभौतिक वस्तुका संकेत करता है। यज्ञके लिए इसीलिए भौतिक अग्नि ही प्रयुक्त होता है। इसकी लपटों, इसके हव्यवाहन रूप, आदिकी चर्चा अनेक रूपमें और अनेकत्र की गई है। 'भस्मसात् करने' आदिकी बात इसीके साथ अनेक रूपोंमें सम्बद्ध है। किन्तु **रत्नधातमम्, होतारम्, नेतारम्, नय सुपथा, युयोधि**, आदि शब्दोंके द्वारा इसके जिस स्वरूपका स्मरण किया गया है,

वह केवल 'मानवीकरण' जैसे किसी अलंकारका प्रभाव मात्र नहीं है। प्रत्युत ऐसे स्थलों पर अग्नि अनेकानेक ऐतिहासिक वीरों और नेताओं, अथवा राजाओं, आदिकामान वीय प्रतिनिधि बन जाता है। पर तभी हम इसे **आध्यात्मिक** रूपमें परिवर्तित होता पाते हैं। यह इसी स्तर पर 'सविता' आदि शक्तियोंसे समरूप होकर किसी संचालिका शक्ति, अथवा सर्जक शक्ति, का द्योतक बन जाता है। वह स्वयं जगत् की ज्योति और मनका प्रकाशक और मार्गदर्शक बन जाता है। अब उस आध्यात्मिक अग्निका प्रकाश ही सर्वत्र – सूर्यचन्द्रादि तकमें फैला हुआ दिखाई देता है। भौतिक और प्राकृतिक दृष्टिसे यह विविधता रहते भी सबके अन्दर अन्तर्हित दीखनेवाली यह एकताका सूत्र बनी अग्नि अब 'आध्यात्मिक' हो चुकी है। हम इसे **परमात्माकी शक्ति** कहें, या उसका एक पक्ष, आन्तरिक ज्योतिका यह अजस्र स्रोत भौतिक रूपमें न दिखाई देकर भी वैदिक ऋषिके लिए 'अग्नि' ही है। वह इससे अधिक इसके विषयमें चिन्ता नहीं करता। उसे प्रयोजन नहीं कि यह परमात्मा स्वयं है, उसका अवतार, या उसका अंशरूप! अगर ऐसे हजार पदार्थ हो जाएँ, और सभीको परमात्माके रूपमें मानना हो, तो वैदिक ऋषि इस बातकी चिन्ता किये बिना उन्हें तत्वात्मक रूपसे एक या एकसा स्वीकार कर लेगा, कि दुनिया उसे बहुदेववादी तो कहीं मान न बैठेगी। यदि ऐसे बहुदेववादके बाद भी सर्वत्र एक ही ज्योतिका प्रकाश — इस अग्नि या सविताके रूपमें या अन्यथा — पा लेता है, तब उसके लिए 'परम सत्य' की अभिव्यक्तिके ये अनेक द्वार या मुखमात्र ही हैं। इन्हें 'देवता' इसीलिए कहा गया है कि इनमें क्रमिक दिव्यस्तर पर पहुँचने-पहुँचानेकी यह दिव्य शक्ति है। अग्निमें यह शक्ति प्रखर है।

ये हैं अग्निके तीनों रूप, जिन्हें यास्कने भूमि, अन्तरिक्ष और द्युलोकमें स्थित तीन अग्नियोंके रूपमें भी बाँटा है, और आधिभौतिक, आध्यात्मिक और ऐतिहासिक विद्याओं या स्तरोंपर भी व्यावर्तमान पाया है।

### अन्य प्राकृतिक देवता

मरुत्, वायु, अप्, ओषधि, ओपधिपति, सविता, मित्र, आदि इसी प्रकारके देवता हैं, जिनका उद्भव और विकास प्रकृतिमें पाए जानेवाले उनके रूपोंसे ही आरम्भ हुआ माना जा सकता है। 'मरुत्' वीर सैनिकोंके रूपमें, या गणपतिके गणोंके रूपमें, अथवा इन्द्रके सैनिक सहायकोंके रूपमें ऐतिहासिक प्रतिनिधित्व भी करते हैं। 'ओषधि' रक्षा भी करती है, मरनेसे भी बचाती है: एक रक्षक सैनिकके रूपमें। वह एक 'जड़ी-बूटी' मात्र नहीं है। उससे प्रार्थना की जाती है, और वह उसे सुनती है। यही बात आपः के साथ भी है। वे भी प्रार्थना सुनते हैं। बहते हैं, किन्तु मलदोपोंको बहाते भी हैं। वे विश्वमें प्रवाह और गतिके प्रतिनिधि हैं, तथा शान्ति, कल्याण, योगक्षेम और जीवनके आधायक भी हैं। इस रूपमें विश्वकल्याणकी सूचना देनेवाले 'देव' हैं।

'सविता' सामान्यतः उदयशील सूर्यका नाम है। किन्तु, अस्त होते हुए भी उसका रूप 'सविता' ही हो जाता है। दोपहरको वही 'मित्र' या 'सूर्य' बन जाता है। इस प्रकार जहाँ इसका **भौतिक रूप** जगत्को प्रबुद्ध करने और अपने-अपने कामोंमें व्याप्त करनेवाला है, अथवा वह और भी आगे बढ़कर सबको प्रेरणा देनेवाला है, वहाँ इसका आध्यात्मिक रूप मानवमात्रके दुरितोंको दूर करनेवाला, उनमें सद्गुणोंका आधान करनेवाला, समस्त जीवनका स्रष्टा और प्रेरक, एवं बुद्धिको सन्मार्ग पर रखनेवाला है। ये कार्य **भौतिक सविताके** नहीं हैं। किन्तु, सविता ऐतिहासिक भी हो उठता है। इसने रात्रीके तमको पराजित किया है, रात्रि-माताने इसे अपनी योनिसे जन्म दिया है, यह रथ पर बैठकर आता है, यह हिरण्यमय आभूषणोंसे सुसज्जित है। इत्यादि।

**अवधेय सत्य**

किन्तु इस सम्बन्धमें एक सत्य अत्यधिक अवधेय है। वह यह कि सभी देवताओं या वेदमें वर्णित विषयोंके सभी प्रकारके रूप खोज निकालना, या उस रूपमें उनका व्यवहार अथवा प्रयोग सिद्ध करना, न तो लक्ष्य होना चाहिए, न वैसा सम्भव ही है। क्योंकि वेदका अतिलौकिक कवि इस प्रकारकी कोई प्रतिज्ञा लेकर नहीं चला था। इसके विपरीत, वह तो किसी भी वस्तुको देखकर उसके आन्तरिक रहस्योंको खोजने बढ़ पड़ता था। इसीलिए उससे यदि किसी एक देवताका एक पक्ष छूट गया, या दूसरा पक्ष अधिक ग्रहण हुआ, तब कठिनाईमें पड़ जानेकी कोई बात नहीं है। दिव्यीकरणकी उसकी यह वृद्धि उसकी अपनी उस दृष्टिका परिणाम कही जा सकती है, जिसे हम सही मानोंमें 'वैदिक दृष्टि' या 'ऋषि-दृष्टि' कह सकते हैं। यह बात अन्य देवताओंके सम्बन्धमें भी सत्य है।

**ऐतिहासिक देवता**

इनमें हम इन्द्र, विष्णु, यम, बृहस्पति, वरुण, अश्विनौ, आदिको ले सकते हैं। इनके सम्बन्धमें भी उक्त बातें ही सत्य उतरती हैं। अन्तर केवल क्रम और मात्राका रह सकता है। इन्हें भी हम व्यक्तिशः देखेंगे।

**इन्द्र**

वृत्रको मारनेवाला, देवोंका सखा और राजा, मरुतोंकी सहायताका पात्र, वरुणका सखा, इत्यादि रूपमें वर्णित इन्द्र ऐतिहासिक व्यक्ति ही था, जो अपने वीरताके अभूतपूर्व कारनामोंके कारण लीजैण्डरी या कथामूलक व्यक्तित्वका रूप धारण कर चुका था। इसका इसी रूपमें वर्णन वेदके अनेक मन्त्रोंमें आया है। यह उसका ऐतिहासिक रूप है। किन्तु, जब उसे वृत्र (मेघ), मरुत् (वायु), आदिके योगमें कहा गया है, तब वह **स्तनयित्नु** या तडित्का रूप धारण कर 'आधिभौतिक' हो उठता है। इस आधिभौतिक रूपको ही 'वज्र' का प्रतिनिधित्व देकर कदाचित् उसके **ऐतिहासिक** रूपके साथ समवेत कर दिया गया। उधर, उसके वृत्र-विजयको प्रतीकात्मक बनाकर मेघ-विजयका स्थानीय समझकर निरा **भौतिक** बना दिया गया। किन्तु, विष्णु, वरुण, आदिकी भाँति यह भी दिशाओंका स्वामी, प्राणों और इन्द्रियोंका अधिष्ठाता, स्वयं आत्मा, आदि न जाने कितने रूपोंमें **आध्यात्मिक** बन बैठा। इसकी यह आध्यात्मिकता किसी भी रूपमें इसे सामान्यतः मान्य 'देवता' का स्थान नहीं देती। बल्कि इसे हम परमात्माकी कुछ शक्तियोंका प्रतीक और प्रतिनिधिरूप ग्रहण करता कह सकते हैं। वास्तवमें यह है उस सर्वव्यापी सत्ताकी सर्वशक्तिमत्ताको अनुभव करने या पानेकी एक 'दृष्टि' या 'माध्यमभूता व्यक्ति' मात्र !

**बृहस्पति**

इनकी आरम्भिक कल्पना भौतिक रूपमें हुई या ये ऐतिहासिक व्यक्ति थे, इस पर शंका और विवादका अवकाश है। एक ओर इन्द्रके महामन्त्री और उपदेष्टा गुरुके रूपमें इनकी चर्चा बहुधा मिलती है। अतः कहा जा सकता है कि इनके ये दोनों ही रूप बहुत आरम्भमें ही एक-दूसरेके समानान्तर होते हुए भी एक नामसे अन्तःसम्बद्ध हो गए थे। किन्तु, इनका तीसरा आध्यात्मिक रूप, जिसमें इन्हें 'बृहतां पतिः' के रूपमें वर्णित कर सकते हैं तथा 'बृहन्नेषामधिष्ठाता' जिस रूपकी पुष्टि करता है, अधिक व्यापक और रोचक है। एक आध स्थल पर यह भी स्पष्ट होता है, मानो आरम्भमें 'ब्रह्मा' और 'बृहस्पति' एक ही व्यक्तिके रूपमें कल्पित रहे होंगे, क्योंकि वहाँ बृहस्पतिके स्थान पर 'ब्रह्मा' को इन्द्रके गुरुके रूपमें माना गया है। बृहस्पति समस्त ज्ञान-विज्ञानका अधिष्ठाता तो है ही। यह भी उसके

आध्यात्मिक रूपका ही द्योतक है। पर, इस रूपमें न वह भौतिक है, न ऐतिहासिक। इसे ही बादमें 'वाचस्पति'के साथ भी एकाकार कर दिया गया। वेदमें शुक्राचार्यके मुकाबिले इनकी स्थिति विरोधी नहीं है। वह बात बादकी लगती है।

**वरुण**

मूलतः समुद्रोंके अधिपति, समुद्र-यात्राके आदि-जनक और तदर्थं रक्षक, जल-सम्बन्धी रोगोंसे रक्षा करनेवाले, या दण्ड रूपमें जलोदरादि रोग देनेवाले देवाधिदेव 'वरुण' ऐतिहासिक ही रहे दीखते हैं। जल या समुद्रके साथ इनका सम्बन्ध अकाट्य और अविभाज्य है। इन्द्रकी सहायता, मित्रका साहचर्य, अग्निके साथ दोस्ती, आदि अनेक ऐतिहासिक या प्रतीकात्मक आख्यान इनके साथ जुड़े हैं। कदाचित् 'यम'का पृथक् व्यक्तित्व सामने आनेसे पूर्व ये ही उसके प्रतिनिधि रहे होंगे। किन्तु, इनका भौतिक रूप भी इन्द्रके समान ही, जलसे सम्बद्ध होकर ही सही, दृढ़तासे स्थापित है। किन्तु आध्यात्मिक रूपमें इन्हें विष्णु या इन्द्रसे किसी भी प्रकार कम महत्त्व प्राप्त नहीं है। उस रूपमें ये भौतिक 'पाशों' और 'रोगों'के ही सर्जक-विसर्जक नहीं रह जाते, वल्कि हर 'अंहस्'से मुक्तिके लिए इनसे प्रार्थना की जाती है। कदाचित् भक्तिके वर्तमान रूपका आरम्भिक उदय इनके रूपके साथ मिलकर ही हुआ था। 'भौतिक' रूपमें इनका प्रतीक, इन्द्रकी भाँति, राजाको भी कहा जा सकता है। वह भी प्रजाओंके समुद्रमेंसे उठकर ही बाहर आता है। वह **वरेण्य** है। किन्तु, 'वरेण्य' रूपमें सविता भी वरुणका ही प्रतिरूप है। इस प्रकार इसका प्रतिनिधित्व भी तीनों रूपोंमें हो जाता है।

**विष्णु**

यह भी मूलतः ऐतिहासिक व्यक्ति ही लगते हैं। 'विष्णुके तीन चरणों'की बात इतनी अधिक आई है कि इसका ऐतिहासिक अस्तित्व वेदोंसे पर्याप्त पहलेका माने विना काम नहीं चल सकता। इस घटनाका सम्बन्ध ऐतिहासिक और आख्यानकार लोग 'बलि'से मानते हैं। वेदमें 'बल' और 'वृत्र'को एक माना गया है। किन्तु, वलिकी घटना वहाँ नामशः उल्लिखित नहीं है। पर, यह निश्चय है कि इन्द्रसे पहले ही 'विष्णु' कदाचित् अपनी वीरताके कारण सर्वातिशायी बन चुका था। दूसरी ओर, भारतीय परम्परा विष्णुको **उपेन्द्र** मानती है। घटनाक्रमको पढ़नेसे लगता है, दोनों विविध कालोंके दो व्यक्तित्व हैं। 'विष्णु'का अतिशायी प्रभाव इसीसे स्पष्ट है कि वेदमें ही विष्णुके 'परम पद'की चर्चा होने लगी थी। बादमें यही 'तद् विष्णोः परमं पदं' उसके आध्यात्मिक रूपका आधार बना। किन्तु, एक ओर 'परम पद' या 'स्वर्ग'का अध्यक्ष 'इन्द्र'को माना गया है, दूसरी ओर वेदमें इसका सम्बन्ध केवल विष्णुसे ही माना गया है। अब लगता है, आध्यात्मिक रूप ग्रहण करनेके बाद विष्णु और इन्द्रमें स्वरूपात्मक और स्वभावात्मक एकता हो गई है। यद्यपि वेदमें इस प्रकारकी एकता स्पष्ट नहीं होती। कदाचित् बादमें 'शिव'में बहुतसे देवस्वरूपोंका ऐकात्म्य हो जानेके बाद ही इन्द्र और विष्णुके बीच यह एकता मान ली गई होगी। वास्तवमें स्वर्गकी आदि-कल्पना 'यत्र गावो भूरिश्रृंगा अयासः' इत्यादिके रूपमें ही आरम्भ हुई थी। इन्हीं कल्पनाओंके कारण विष्णुको अलौकिकत्वसे सम्पन्न मान लिया गया। किन्तु अलौकिकतामय उसके इस **आध्यात्मिक** रूपका वास्तविक आधार उसके **भौतिक** रूप पर आश्रित था। 'स्वर्ग' और 'भूरिश्रृंग गौओं'का आश्रय-स्थल 'द्यौः' है। यही **द्यौः** बादमें स्वर्गका पर्यायवाची बन गया। आरम्भमें यह 'स्पेस' या 'आकाश'का ही पर्याय था। तब आकाशका अधिपति था 'सूर्य,' 'सविता,' या 'पूषा,' जिसे बादमें 'मित्र' या 'रवि'के रूपमें एक कर दिया गया। आरम्भमें भौतिक रूपमें विष्णु इसी 'सूर्य'का पर्याय बना। आकाश या 'हैवन्स'में उसका स्थान ही 'विष्णु'को मिला। यह उसका प्रतीकात्मक रूप भौतिक रूपसे 'सूर्य'के लिए वास्तविकता थी। 'सूर्य'की ही नानामुखी और

नानाप्रकारी किरणें द्यौमें नानावर्णोंमें प्रसृत होती हैं। उषा, मध्याह्न, सन्ध्याके तीन चरणोंमें विश्वको आक्रान्त करना भी उसके लिए सत्य निकला।

अतः विष्णुके तीनों रूप — ऐतिहासिक, आध्यात्मिक और भौतिक — पूर्णतः एक दूसरेमें मिलकर वैदिक 'विष्णु'का स्वरूप बताते हैं। इतना और विशेष ज्ञातव्य है कि वेदमें 'विष्णु'का सम्बन्ध केवल 'आकाश' या 'दिवः'से है, जब कि पौराणिक और आख्यान-साहित्यमें उसे सागरशायी माना गया है। स्पष्ट है कि इस कल्पनाको परवर्ती ही मानना होगा। कारण यह है कि इस समय तक 'वरुण'का अपना अस्तित्व उतना अलग न टिक पाया। कदाचित् शिवके बढ़ते प्रचारके कारण इन्द्र, वरुण और विष्णुके वेद-प्रोक्त सभी गुणोंको उसकी परवर्ती कल्पनामें एक कर दिया गया। यही विष्णु था। तब उसका भौतिक और ऐतिहासिक कारण मिट गया। बादमें, राम और कृष्ण जैसे व्यक्तित्वोंके सामने आने पर इन्द्र और वरुणका रहा-सहा सम्बन्ध भी समाप्त होकर विष्णुने मूल 'ब्रह्म' या 'अवतार पुरुष'-का स्थान ले लिया। पर, वेदमें उसके तीनों — आध्यात्मिक, भौतिक, ऐतिहासिक — रूप अत्यन्त स्पष्ट हैं।

**अन्य देवता**

यही बात यम, अश्विनौ, आदिके सम्बन्धमें भी सत्य है। लगता है 'यम' मूलतः कोई प्रसिद्ध आचार्य और कुलपति रहे होंगे। उनके इस रूपकी पुष्टि नचिकेता-सम्बद्ध 'कठोपनिषद्'से भी होती है। ऋग्वेदका यम-सूक्त ही उस उपनिषद्का मूल रहा प्रतीत होता है। किन्तु, बादमें वह 'मृत्यु' और 'विनाश'का भौतिक प्रतीक बन गये। उधर, दूसरी ओर, उनका यह आचार्य रूप उठकर मृत्युके देवता — या अमरताके देनेवाले आदि स्रोतके रूपमें परिणत हो गया। इनमेंसे भौतिक रूपकी चर्चा वेदमें कम है। किन्तु शेष दोनों रूप उसमें प्रचुर मात्रामें उपलब्ध हैं। परन्तु, इस पर भी वेदमें 'यम' और 'मृत्यु' पर्याय या समानार्थकके रूपमें प्रयोग हुए हैं।

'अश्विनौ' भी 'यम'की भाँति शासक या क्षात्र वर्गके प्रतिनिधि नहीं हैं। जिस प्रकार यमका व्यवसाय 'शिक्षण' है, इसी प्रकार इन दोनोंका व्यवसाय 'चिकित्सा' है। अर्थात् यम के समान ये भी 'ब्राह्मण' हैं। किन्तु, इनकी सहायताके बिना क्षात्रके प्रतीक 'इन्द्र' अपने वीरकार्योंमें प्रवृत्त नहीं हो सकते। इनकी एम्बुलेंस ब्रिगेड सदा तैयार रहती है। किसी भी रोग या क्षतको ये तुरन्त दूर कर सकते हैं। इन्हें हम 'अधार्मिक या सेकुलर' देवता कह सकते हैं। परन्तु, इन ऐतिहासिक वैद्योंको भी भौतिक और आध्यात्मिक प्रतिनिधित्व मिला। इन्द्रके रूपांतरके साथ-साथ इनका भी रूपान्तर होता रहा है। इन्द्र यदि 'तडित्'का रूप धारण करता है, तब स्वभावतः इन्हें भी कुछ और रूप धारण करना ही पड़ता है। आध्यात्मिक रूपमें इन्हें योग और क्षेमके देवता या शक्तियोंका प्रतिनिधि मान लिया गया।

यही स्थिति मात्राभेदके साथ अन्यान्य ऐतिहासिक वैदिक देवताओंके साथ भी घटती पाई जा सकती है।

**आध्यात्मिक देवता**

'देवता'का मूल अर्थ है — 'सूक्त या मन्त्रका वर्ण्य विषय।' स्थूल रूपमें हम कह सकते हैं कि "वे सभी विषय 'आध्यात्मिक' कहे जा सकते हैं, जिनका अन्तर्भाव भौतिक या ऐतिहासिक पूर्वप्रोक्त कोटियोंमें नहीं हुआ है।" दूसरे शब्दोंमें, जो विषय अपना व्यक्तित्व भौतिक या ऐतिहासिक रूपमें न रखकर, भावात्मक या प्रतिनिधि रूपमात्रसे ही स्थित हैं, उन्हें केवल आत्मभावसे स्थित होनेके कारण आध्यात्मिक ही कहा जा सकता है। हम यह कह चुके हैं कि इनमें मृत्यु, भाव, पुरुष, मन, महत्, श्रद्धा आदिका नाम दिया जा सकता है। इनमेंसे 'पुरुष'की चर्चा हमने ऊपर की है। यहाँ उस पर

इस नई दृष्टिसे, या उसके वैदिक स्वरूपकी दृष्टिसे, विचार कर लेना सावसर ही होगा। साथ ही हम भाव एवं श्रद्धा पर भी सरसरे रूपमें विचार करेंगे।

### मृत्यु

हम कह चुके हैं कि ऋग्वेदके समय ही 'मृत्यु' और 'यम'के व्यक्तित्व एक ही हो चुके थे। 'ब्रह्मचर्य सूक्त' और 'यमसूक्त' इस बातके साक्षी हैं। किन्तु, यह भी कह चुके हैं कि इनमेंसे 'यम' ऐतिहासिक मूलसे आया प्रतीत होता है। 'मृत्यु' मूलतः आध्यात्मिक या भौतिक स्थितियोंका ही सूचक रहा लगता है। यजुर्वेदके चालीसवें अध्यायमें उसका यही रूप स्पष्ट होता है: "मृत्युरनिलममृतमथेदं भस्मान्तं शरीरम्" (४०वाँ अध्याय)। परन्तु उसका भौतिक विनाशात्मक रूप इसीलिए भयावह नहीं रहा कि उसकी आध्यात्मिक 'अमरता'के साथ एकता वहुत पहले ही हो चुकी थी। इसीलिए 'मृत्यु' और 'अमृत' का यह संयोग एक अन्यन्त उदार दृष्टिकोणका परिणाम था। यह उदार दृष्टिकोण ही हमने 'वैदिक दृष्टि' के नामसे आरम्भमें कहा है। ईशोपनिषद् या यजुर्वेदके चालीसवें अध्यायको हम भले ही 'परब्रह्म' जैसी किसी भावनाका उद्घाटक या प्रतीक कह लें, पर मेरी दृष्टिमें वह किसीकी मरण-वेलामें सामने आनेवाला वैदिक जीवन-दर्शन है, जिसमें मृत्यु जीवन और विनाशके बीचकी दीवारोंको गिराकर जीवनकी अखण्डता और अमरताका सन्देश देती प्रतीत होती है। सम्भूति-असम्भूति, विद्या-अविद्या, आदिके द्वारा इसी द्वन्द्वात्मक भावको गिराकर वास्तविक जीवनके दर्शन होते हैं। अन्यथा, वेदके ही शब्दोंमें "भौतिक शरीर तो भस्मके रूपमें ही अन्त हो जाता है।" मृत्युके अवसर पर जीवनकी वास्तविकताका यह विवेचन निराशावादी न होकर अमरता और अजस्रतासे भरे जीवनको और भी आकर्षक वना देनेवाला है।

इस प्रकार यम और मृत्युके बीच ही नहीं, मृत्यु और अमृतके वीच भी, भौतिकता, आध्यात्मिकता, या ऐतिहासिकताकी सभी दीवारें टूट कर गिर जाती हैं।

### पुरुष

आरम्भमें ही इसी शीर्षकके नीचे हम 'महामानव' या 'महादानव'की आदि कल्पनाको दे आए हैं। कदाचित् उसे ही 'चत्वारि शृंगा'वाले 'महो देवो' या 'महादेव'से भी एकाकार किया जा सकता है। किन्तु, आख्यान या आदिम कल्पनासे सम्बद्ध होकर भी वह पूर्णतः न तो ऐतिहासिक कहा जा सकता है, और न भौतिक ही। यद्यपि 'काओस' या 'हिरण्य-गर्भ'के रूपोंमें वह भौतिक भी कहा ही जा सकता है। उसकी सर्वव्यापिताको देखकर उसे ही सबसे पहले 'ब्रह्म' या 'परमेश्वर' का सर्वातिशायी परवर्ती रूप दिया गया। वेदमें इसकी व्याख्याका ढंग भले ही काव्यात्मक ढंगसे वढ़ा हो, पर वादमें यह रूप 'विष्णु,' महादेव, इन्द्र आदि सभी रूपोंको अपने अन्दर अन्तर्हित करता ही चला गया। अन्ततः वैदिक 'परब्रह्म' का आदिस्रोत यह 'पुरुष' ही बना, यद्यपि पुराणों आदिमें अन्य देवताओंके ऐतिहासिक रूप चलते ही रहे। उनका समाहार त्रिदेव-कल्पनाके रूपमें हुआ। पर ऋग्वेदका यह 'पुरुष' परवर्ती शब्दावलीमें कथित उस ईश्वरकी प्रथम अभिव्यक्ति था, जिसका रूप विविध ऐतिहासिक और भौतिक स्वरूपोंसे मुक्त होकर, असाम्प्रदायिक या अलौकिक तत्त्वके रूपमें प्रतिष्ठित हुआ। इन्द्र, विष्णु, आदि अंशचित्रों या अंशव्यक्तियोंके रूप इसीके विविध पार्श्वोंके व्यंजक रह गए। उनसे सम्बद्ध सभी कथाओंने, पुरुष-सूक्तकी आदिम कथाकी भाँति, अपना व्यक्तिरूप इसकी महासत्तामें मिटा दिया।

अतः कहा जा सकता है कि यही 'पुरुष' भौतिक या ऐतिहासिक रूपोंको खोकर प्रथम 'अलौकिक' अथवा 'आध्यात्मिक' देवता — या महादेव — वना। बादमें शैव मतमें जो 'लीला' और 'स्पन्द'का सिद्धान्त चला, अथवा गीतामें जिसे 'विराट् रूप दर्शन'के रूपमें कहा गया, वह इस सूक्तकी कल्पनासे

अत्यधिक प्रभावित था। इसी 'पुरुष' ने 'हिरण्यगर्भ' की भौतिक स्थितिका भी प्रतिनिधित्व ग्रहण करके एक दार्शनिक आधार भी ग्रहण कर लिया था।

**अन्य**

श्रद्धा, मन, ज्ञान, आदिको इसी प्रकारके अन्य देवता कहा जा सकता है। किन्तु, उन्हें ऐतिहासिक या भौतिक रूपमें व्याख्यात करना सम्भव और उचित नहीं है। अतः उन्हें यदि शुद्ध रूपमें 'आध्यात्मिक देवता' ही कहा जाए, तो अधिक उचित रहेगा।

**उपसंहार**

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि वैदिक देव-कल्पनाका वास्तविक आधार कोई सुचिन्तित देवश्रेणी नहीं है, बल्कि एक विशेष "वैदिक दृष्टि" है, जिसके कारण इतिहास, भूतजगत्, या भावजगत्से आई हुई कोई भी बात, भाव, या व्यक्ति अपना नामरूप खोकर तीनोंमेंसे किसी भी रूपमें वर्णित की जा सकती है। दूसरे शब्दोंमें, वह अपने व्यक्तिरूपसे विहीन होकर व्यापक प्रतिनिधि रूपको अपना लेती है। इसी कारण वेदमें इन तीनों भिन्न क्षेत्रोंके बीचकी समस्त सीमाएँ टूटकर गिर गई हैं।

परन्तु, ऐसा किसी 'प्रिमिटिव' (आदिम) या 'अपरिपक्व' कल्पनाके कारण नहीं हुआ है। यह उस प्रौढ़ दृष्टिके कारण हुआ है, जिसमें कोई भी कल्पना, 'असत्य' न मानकर, एक व्यापक 'सत्य' की प्रतिनिधि ही स्वीकार की जाती है। इसीलिए हर भौतिक या ऐतिहासिक सत्यको भी 'अध्यात्म' के स्तर पर ले जाकर उसे व्यापकतर आधार प्रदान कर दिया जाता है। वैदिक ऋषि इस बातसे पूरी तरह परिचित है कि अन्ततः सत्य एक है। उसकी व्याख्या या उपलब्धि किसी भी रूपमें की जा सकती है।

यही कारण है कि वहाँ तथाकथित 'आदिमतम' कल्पनाएँ भी 'अलौकिक' बनकर सामने आई हैं। उनमें अलौकिकताका आधान करनेवाले उस महान् सत्यको ही बादमें 'ब्रह्म' या 'महादेव' की व्यापकतर कल्पनामें अन्तर्भूत कर दिया गया।

## VISVASSREYAH KAVYAM

Individual nations should be trained to think in terms of the welfare of humanity as a whole: *Visvassreyah Kavyam.* Great books are of use to us at a time when our critical values are thrown into confusion. Many of us are not men but shadows of men. We suffer from contradictory impulses. We have fear, suspicion, greed, jealousy as well as kindness, good will, the desire to serve and help one another. If we wish to create a normal harmonious human society, the former should be held in check and the latter encouraged. A general spiritual awakening is indispensible. We must not debauch the minds of our people with trivialities. There is good deal to be said for our ancient practice of starting a day's work with a few minutes of silent meditation and the reading of scared classics. Everything will pass away, wealth, possessions, even kingdoms. Even great nations are not immortal. But truth, beauty and loving kindness will live for ever. *mano hi mahatam dhanam.*

(From: On Reading) **Dr. S. Radhakrishnan**

## ☆ ☆ ☆ महर्षि दयानन्द और बंगदेश

**श्री पं. दीनबन्धु वेदशास्त्री, बी० ए०, आचार्य, आर्य-समाज, कलकत्ता**

काशी-शास्त्रार्थ (१८६९) के विजयी महारथी महर्षि दयानन्द सरस्वती आजसे कोई सौ वर्ष पूर्व (१८७२) भारतकी तत्कालीन राजधानी कलकत्तामें पधारे थे। वे कलकत्तामें वेद-विद्यालयकी स्थापना-की भावनासे आये थे। उस समय तक आर्यसमाज-संस्थाकी स्थापना नहीं हुई थी।

महर्षिके आगमनका समाचार पाकर वंगदेशके तीन उज्ज्वल रत्न, उनकी संवर्धना और स्वागत करनेके लिए, हावड़ा स्टेशन पर उपस्थित हुए थे। उनमें प्रथम थे रॉयल एशियाटिक सोसायटी (बंगाल) के प्रथित वैदिक-मनीषी श्री० सत्यव्रत सामश्रमी। उन्होंने वैदिक साहित्य, मंत्र-ब्राह्मण, आरण्यक और सूत्रादि ग्रंथोंका संपादन किया था। द्वितीय थे वैरिस्टर श्री० उमेशचन्द्र बनर्जी (भारतीय कॉंग्रेसके प्रथम अधिवेशनके सभापति (१८८५)। तृतीय थे ब्राह्मसमाजके विश्रुत नेता बैरिस्टर श्री चन्द्रशेखर सेन। उन्होंने भूमण्डलका परिभ्रमण करके "भू-प्रदक्षिणा" नामक सुंदर ग्रंथ लिखा था।

महर्षि दयानन्दका कलकत्तामें शुभागमन आकस्मिक नहीं था। इससे तीन वर्ष पूर्व ही काशी-शास्त्रार्थ में विजय-लाभ करनेके कारण बंगालमें भी उनकी ख्यातिका विस्तार हो रहा था। उस शास्त्रार्थमें भारत-विख्यात सत्ताईस पंडित-गण महर्षि दयानंदके विरोधमें खड़े हुए थे। उनमें ये छ: पंडित तो बंगदेशके थे :

१. श्री. पंडित ताराचरण तर्करत्न
२. श्री. पंडित कैलाशचन्द्र आचार्य शिरोमणि
३. श्री. पंडित राधामोहन तर्कवागीश
४. श्री. पंडित काशीप्रसाद शिरोमणि
५. श्री. पंडित नवीन नारायण तर्कालंकार
६. श्री. पंडित जयनारायण तर्कालंकार

उस शास्त्रार्थ-सभामें पचास हजारसे अधिक प्रेक्षकजन और श्रोताओंमें सैकड़ों बंगाली विद्यार्थी और अध्यापक विद्यमान थे। बहुतसे गंगा–यात्रीके रूपमें काशीमें उपस्थित हुए थे।

शास्त्रार्थमें महर्षि दयानंदजीने विरोधी पंडितोंसे मात्र एक ही प्रश्न पूछा था – "क्या वेदमें मूर्ति-पूजाका विधान है? यदि है तो प्रमाण प्रदर्शित कीजिए।" पंडित-जन इस प्रश्नका उत्तर देनेमें असमर्थ हो गये थे। काशी-नरेशके सम्मुख ये पंडित इस प्रकारका अपमान सहन नहीं कर पाये, और इस अपमानसे रोषमें आकर चारों ओरसे शोरगुल और होहल्ला करनेमें प्रवृत्त हो गये। वहाँ पर एक ऐसा मनोभाव मानो व्याप्त हो रहा था कि महर्षि दयानन्दके पांडित्यके आघातसे और मूर्धन्य पंडितोंके पराजयकी लज्जासे, शिवजीके त्रिशूल पर स्थापित महातीर्थ काशीनगरी हिल गई, काँप उठी, झुक गयी और म्लान हो गई। दूसरी प्रतिक्रिया बंगाल तक पहुँच गई थी। परिणामत: बंगदेशके बहुतसे लोग महर्षि दयानन्दके दर्शनके लिए उत्सुक हो गये थे।

उस शास्त्रार्थ-सभामें चार प्रसिद्ध प्रतिष्ठित बंगाली महानुभाव भी उपस्थित थे। प्रथम पूर्वोल्लिखित पंडित श्री सत्यव्रत सामश्रमी, द्वितीय श्रीयुत चन्द्रशेखर सेन, तृतीय कासिम बाजारके राजा, तथा चतुर्थ नाटोरके राजा। दोनों राजा मूर्तिपूजाके अनुयायी थे। अतः उन्होंने परम दु:खके साथ सनातनी पंडितोंकी पराजय-वार्ता, बंगालमें प्रधान प्रधान बंगाली सज्जनोंको सुनाई थी। ऐसी परिस्थितिमें तीन वर्षके पश्चात् १८७२ में महर्षि दयानंद कलकत्ते पहुँचे थे। उनका शुभागमन बंगालियोंके लिए आनंददायक हुआ।

* * *

## बंगदेशके प्रति महर्षिका आकर्षण

बंगालके प्रति महर्षिका भी प्रबल आकर्षण था। प्रयागमें महर्षि श्री देवेन्द्रनाथ ठाकुर (कविवर रवीन्द्रनाथ ठाकुरके पूजनीय पितृदेव) ने, वर्धमानके महाराजाधिराज श्री महताबचन्द्र रायने और राजा बनविहारी कापुरने भागलपुरसे महर्षि दयानंदको बंगदेशमें पधारनेका निमंत्रण दिया था।

इसके उपरांत निष्ठुर सतीदाह-प्रथाके निवारक श्रीयुत राजा राममोहन राय (१७७४-१८२८) की, ऋग्वेदके बंगानुवादके प्रकाशक महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर (१८१७-१९०५) की तथा विधवा-विवाहके प्रवर्तक पंडित श्री ईश्वरचन्द्रजी विद्यासागर (१८२०-१८९१) की जन्मभूमि बंगालमें आनेके लिए महर्षि दयानंद स्वयं भी विशेष आग्रहशील थे। बंगालमें वैदिक-विचारधाराका प्रचार तथा कलकत्तामें वैदिक-पाठशालाका स्थापन करना, महर्षि दयानंदके बंगालमें आनेके प्रधान उद्देश्य थे।

महर्षि दयानंदके कलकत्ता आनेका संवाद निम्नलिखित रूपमें मुख्य मुख्य समाचार-पत्रोंमें प्रकाशित हो चुका था —

"The redoubtable Hindu iconoclast, Pandit Dayananad Saraswaty, who recently dis-comfited the learned Pandits at Banaras in an open theological encounter, and has otherwise made himself famous throughout Northern India, has come down to Calcutta, and is now staying in the suberban garden-house of Raja Jatindra Mohan Tagore at Nainan. He has issued notices in Sanskrit, Hindi, Bengali and English, waiting inquiries and others to come and discuss the theological subjects with him."

—The Indian Mirror, 30th December, 1872

अर्थात् – मूर्तिपूजाके महाविरोधी पंडित दयानंद सरस्वती, जिन्होंने कुछ समय पूर्व काशीमें पंडितोंको शास्त्र-युद्धमें पराजित करके भारतके उत्तरांचलमें यशोलाभ किया है, अब कलकत्तेमें आकर श्री राजा यतीन्द्रमोहन ठाकुर महाशयके नगरोपकंठ-स्थित, नैनानके उद्यान-भवनमें अवस्थित हैं। जिज्ञासु-जनों तथा अन्य व्यक्तियोंसे धर्मालोचना करनेके अभिप्रायसे उन्होंने संस्कृत, हिंदी, बंगला तथा अंग्रेजी भाषाओंमें विज्ञापन प्रचारित किये हैं।

इन विज्ञापन-पत्रों द्वारा महर्षि दयानंदकी आगमन-वार्ताको जानकर उनके दर्शनके लिए, आबाल-वृद्ध-वनिता, सैंकड़ों व्यक्ति, उद्यान-भवनमें आने लगे। महर्षि दयानंद उषाकालमें उठकर, प्रातःकालीन साधना-उपासनासे निवृत्त होकर, आठसे ग्यारह बजे तक तथा सायं दो बजेसे छः बजेतक जनसाधारणसे धर्म-कर्म तथा अध्यात्म-तत्वके संबन्धमें वार्तालाप करते थे। इनमें धनी-मानी, पंडित-मूर्ख, सर्वश्रेणीके जिज्ञासु-जन सम्मिलित होते थे। महामहोपाध्याय श्री महेशचन्द्र न्यायरत्न (संस्कृत कॉलेज, कलकत्ताके आचार्य) और पंडित-प्रवर श्री तारानाथ तर्कवाचस्पति, दार्शनिक श्री राजनारायण बसु, श्री द्विजेन्द्रनाथ ठाकुर आदि आदि-ब्राह्मसमाजके अध्यक्ष महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर, नवविधान ब्राह्मसमाजके श्री केशवचन्द्र सेन, राजा-महाराजाओंके अंदर श्री यतीन्द्रमोहन ठाकुर, श्री शौरीन्द्रमोहन ठाकुर, ईसाई पादरी रेवरेण्ड श्री कृष्णमोहन बनर्जी, रेवरण्ड श्री लालबिहारी दे आदि, तथा भविष्यत्के उज्ज्वल रत्न श्रीयुत सुरेन्द्रनाथ बेनर्जी, श्री जगदीशचंद्र वसु, श्री रमेशचन्द्र दत्त, ऐतिहासिक श्री अक्षयकुमार दत्त, श्री रजनीकान्त गुप्त आदि सुविख्यात व्यक्ति महर्षि दयानंदजीके समीप धर्म-कर्मके विषयमें उपदेश-ग्रहणके लिए उपस्थित होते थे। महर्षि दयानंदजीकी प्रेरणासे ही श्रीयुत बंकिमचन्द्र चटर्जीने "श्रीकृष्ण-चरित," श्रीयुत रजनीकांत गुप्तने "सिपाही युद्धका इतिहास" (पाँच खंडोंमें) तथा श्री अक्षयकुमार दत्तने "भारतीय उपासक संप्रदाय" नामक सुप्रसिद्ध ग्रंथ लिखे थे। तीनों ही ग्रंथ बंगभाषाके सुविदित खोज-ग्रंथ हैं।

अपराह्नमें दो बजेसे ही महर्षि दयानंदके दर्शनोंका इच्छुक जनप्रवाह, उद्यान-भवनकी ओर प्रवाहित होने लगता था। इसके अतिरिक्त महर्षिसे एकान्तमें मिलनेके लिए श्रीयुत देवेन्द्रनाथ ठाकुरने, महर्षि दयानंदको

अपने निवास-स्थान पर भी निमंत्रित किया था। ब्रह्मानंद श्री केशवचन्द्र सेनजी भी स्वामी दयानंदजीको अपने घर पर ले गये थे। ये दोनों ही महानुभाव क्रमशः आदि-ब्राह्मसमाज तथा नवविधान ब्राह्मसमाजके नेता थे।

* * *

## विश्वकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर

शांति-निकेतन जाकर पूछने पर कविवर रवीन्द्रनाथजीने कहा था – "ग्यारह माघके दिन माघोत्सवके ४३ वें उत्सवमें हमारे पूज्य पिताजी (महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर)के आग्रह और निमंत्रण पर महर्षि दयानंदजी हमारे घर पर पधारे थे। वहाँ पर ब्राह्मसमाजके अन्य नेतागण तथा अन्य प्रतिष्ठित पुरुष भी उपस्थित हुए थे। स्वामीजीका आदर-सत्कार करके पिताजीने उनको अपने दुतल्ले घर पर बिठाया था। स्वामीजीके उज्ज्वल लोचन, सहास्य मुख, तेजोमय वार्तालाप, सरल मधुर-भाव और निष्कपट भाषासे हम सब लोग मुग्ध हो गये थे। हम सब भाइयोंने स्वामीजीको सादर प्रणाम किया था। स्वामीजीने प्रत्येकको, यशस्वी भव, धर्मशीलो भव, शुभकर्मा भव, भगवद्‌भक्तो भव, त्यागी भव, आदि वाक्योंसे आशीर्वाद दिया था।

"श्री पंडित ईश्वरचन्द्र विद्यासागर, श्रीयुत अक्षयकुमार दत्त, श्री राजनारायण वसु और श्री हेमचन्द्र चक्रवर्तीके साथ स्वामीजीने वेद, ब्राह्मसमाज, और धर्मप्रचार आदि विषयों पर वार्तालाप किया था। मेरी अवस्था उस समय १०-११ वर्षकी होगी। पूज्य पिताजीके आदेशसे हम सब भाइयोंने समवेत-उदात्त स्वरसे वेदों और उपनिषदोंके कई मंत्र संगीत रूपमें स्वामीजीको सुनाये थे। उन्हें सुनकर स्वामीजी महाराजने परम हर्ष प्रकट किया था।"

* * *

## पंडित ईश्वरचन्द्र विद्यासागर

कलकत्तेमें आनेके साथ ही महर्षि दयानंद, ब्रह्मानंद केशवचन्द्र सेनजीके साथ बादुर-बागानमें स्थित पं. ईश्वरचन्द्र विद्यासागरसे मिलनेके लिए गये थे। विद्यासागरजी उस समय बीमार थे। दयानंदजीको देखते ही विद्यासागरजी रोगशय्या छोड़कर खड़े हो गये थे। बीमारीके कारण विद्यासागरजी दो सप्ताहसे शय्याशायी थे। उम्रके हिसाबसे विद्यासागरजी स्वामीजीसे चार वर्ष बड़े थे। महर्षि दयानंदजीने "भैया" शब्दके साथ विद्यासागरजीका कंठालिंगन किया था। दोनों महानुभावोंके लोचनोंसे आनन्दाश्रु प्रवाहित होने लगे थे। विद्यासागरजीके साथ महर्षिने विधवा-विवाह, बहु-विवाह, वृद्ध-विवाह, ब्रह्मचर्य, नियोग, बाल-विवाह, शिशु-विवाह आदि विषयों पर वार्तालाप किया था। महर्षिने विद्यासागरजीके प्रति कहा था – "अब आप जन-साधारणमें वेदप्रचारके कार्यके लिए व्रती बन जाइए।" विद्यासागरजीने कहा – "अब इस जराजीर्ण शरीरसे यह नहीं बन पड़ेगा, दूसरे जन्म और दूसरे शरीरसे ही वह जरूर होगा। इस संकल्पको लेकर ही हम चले जायेंगे।"

* * *

## श्री परमहंस रामकृष्णजी

ब्रह्मानंद केशवचन्द्र सेनजी महर्षि दयानंदजीको साथ लेकर, कलकत्तेके उपकण्ठमें स्थित, दक्षिणेश्वरमें श्रीयुत रामकृष्णजी परमहंसके निवास-स्थान पर भी गये थे। दोनोंका कंठालिंगन हुआ था। रामकृष्णजी परमहंस उम्रके हिसाबसे स्वामी दयानंदजीसे दस वर्ष बड़े थे। रामकृष्णजीने दयानंदजीको चरणस्पर्शपूर्वक प्रणाम करनेका प्रयत्न किया था। दयानंदजीने उसका निवारण करते हुए कहा – "परमहंसजी, आप तो भक्तिरसके समुद्र हैं।" इसपर रामकृष्णजीने कहा – "महर्षि-देव, आप भी तो वैदिक विराट् ज्ञान-समुद्र हैं।" यह निहार कर केशवचन्द्रजीने कहा – "तब तो समुद्र और महासमुद्र मिलकर आप लोग प्रशांत महासागर बन गये हैं।" उस पर दयानंदजीने कहा – "केशवबाबूजी, आपने ठीक ही कहा है कि

भक्ति और ज्ञानके सम्मेलनसे चित्तमें प्रशांति आ जाती है। अन्यथा ज्ञानहीन भक्तिसे, कर्मके स्थान पर विकर्म और अपकर्म आ जाते हैं और भक्तिहीन कर्मसे उद्दण्डता और अशांति आ जाती है"

* * *

## विशिष्ट जनोंसे मिलाप

कलकत्ता हाईकोर्टके वकील, ब्राह्मसमाजी समाज-संस्कारक श्री दुर्गामोहन दासने विधवा-विवाहके प्रचारके लिए बहुत द्रव्यका व्यय किया था। वृद्ध होते हुए उन्होंने स्वयं विधवा-विवाह किया था। तथा अपनी विधवा युवती विमाताका पुर्नविवाह कराया था। इनके ही भ्रातृ-पुत्र देशबंधु चित्तरंजन दास थे और जामाता थे विज्ञानाचार्य जगदीशचन्द्र बसु। दुर्गामोहन दासके ज्येष्ठ भ्राता कालीमोहन दास, कलकत्ता हाईकोर्टके वकील सतीश रंजन दास बैरिस्टरके पिता थे। ये सब महानुभाव स्वामीजीके भक्त बन गये थे।

* * *

## वेद-विद्यालयकी स्थापना

गवर्नर-जनरलकी मंत्री-परिषद्के सदस्य "हिन्दू पेट्रियेट" पत्रके प्रसिद्ध संपादक श्री कृष्णदास पालने कलकत्तामें वेद-विद्यालयकी स्थापनाके लिए स्वामीजीकी नाना उपायोंसे सहायता की थी। राजा राजेन्द्रनाथ मल्लिकके भवनमें वेद-विद्यालयकी स्थापनाके लिए विशिष्ट व्यक्तियोंकी एक परामर्श-सभा ४ जनवरी १८७३को बुलाई गई थी। राजा यतीन्द्रनाथ ठाकुर, उत्तरपाड़ाके जमींदार श्री जयकृष्ण मुकर्जी, श्री चारुचन्द्र मल्लिक, श्री द्विजेन्द्रनाथ ठाकुर (महर्षि देवेन्द्रनाथके ज्येष्ठपुत्र), पंडित ईश्वरचंद्र विद्यासागर, श्री केशवचन्द्र सेन, श्री भूदेव मुखोपाध्याय, और महामहोपाध्याय महेशचन्द्र न्यायरत्न (संस्कृत कॉलेज, कलकत्ताके अध्यक्ष) इस परामर्श-सभामें उपस्थित थे। महर्षि दयानंदने प्रस्ताव प्रस्तुत किया था कि भारतकी राजधानी कलकत्तामें शीघ्र ही वेद-विद्यालयकी स्थापना होनी चाहिये। पंडित ईश्वरचन्द्र विद्यासागरने इसका समर्थन किया और निश्चय हुआ कि संस्कृत कॉलेजको वेदाध्ययनकी व्यवस्थाके लिए प्रेरणा की जाय। यदि कार्यकर्ता न मिलें तो स्वतंत्र वेद-विद्यालय खोला जाय। परन्तु संस्कृत कॉलेजके कार्यकर्ताओंको वह प्रस्ताव स्वीकृत नहीं हुआ। लेकिन प्रतिष्ठित व्यक्तियोंके मनमें स्वामीजीका परामर्श दृढ़ रूपसे बैठ गया था।

स्वामीजीके कलकत्तासे विदा होनेके दस वर्षोंके बाद सन् १८८३में ब्रह्मानंद केशवचन्द्र सेनकी प्रचेष्टासे वेद-विद्यालयकी स्थापना हुई थी। परन्तु कई कारणोंसे वेद-विद्यालय बंद हो गया था। साधारण ब्राह्मसमाजके आचार्य श्री पं. शिवनाथ शास्त्री अपने सुप्रसिद्ध अंग्रेजी ग्रंथ "ब्राह्मसमाजका इतिहास"में लिखते हैं—

The first January 1883, witnessed the birth of a New Institution. It was a Vedic School, whose object was the encouragement of Vedic studies. . . . Well-known scholars of the town took part in the opening ceremony. Pandit Brahmavrat Samadhyayi, a renowned Vedic scholar of the time, opened the proceedings with a speech in which he dealt upon the advantage of the Vedic studies; and Mahamahopadhyaya Maheshchandra Nyayaratna, the Principal of the Sanskrit college, alluded to before, concluded those proceedings with a sympathetic speech. At the beginning, the classes of the new school used to meet three days in a week in the Albert School, but its activity seems to have soon declined owing to the progress of Mr. Sen's disease and his consequent departure from Calcutta. Then it beacame practically defunct." (page 85)

अर्थात् – एक जनवरी १८८३को एक नवीन संस्थाका श्रीगणेश हुआ। इसका नाम था वेद-विद्यालय। इसका उद्देश्य था, वेदाध्ययनको उत्साह प्रदान करना। उद्घाटन समारोहमें सुविदित पंडित लोग सम्मिलित हुए थे। पंडित ब्रह्मव्रत सामध्यायी (आधुनिक युगके प्रसिद्ध वेदज्ञ पंडित)ने अपने भाषणके द्वारा इस अनुष्ठानका अभिनंदन किया था। वेदाध्ययनके लाभोंके विषयमें आपने अच्छा उद्बोधन किया था। महा-महोपाध्याय महेशचन्द्र न्यायरत्नके सहानुभूति-सूचक भाषणके साथ सभा समाप्त हुई थी। प्रारंभमें इस विद्यालयकी श्रेणियाँ, सप्ताहमें तीन दिन, अलवर्ट स्कूलके भवनमें समवेत होती थीं। आगे जाकर ज्ञात हुआ कि श्रीयुत सेन महाशयकी बीमारीके कारण तथा लगातार बाहर रहनेके कारण इस संस्थाका कार्य बंद हो गया था।

इसके पश्चात् ही संस्कृत कॉलेजमें वेदाध्ययन चालू हो गया था। इससे प्रतीत होता है कि बंगदेशके विद्यालयोंमें वेदाध्ययनकी प्रवृत्तिको चालू करनेमें महर्षि दयानंदके प्रयत्न कारण-भूत थे। बंगदेशीय हिन्दू-समाज आज भी पवित्र भावसे और कृतज्ञतासे महर्षि दयानंदके इन प्रयत्नोंको स्मरण करता है।

*   *   *

## ठाकुर परिवार और महर्षि दयानंद

महर्षि दयानंद और महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुरका प्रयागके कुंभमेलेके अवसर पर (५ फरवरी १८७०) मेल-मिलाप हुआ था। श्रीयुत देवेन्द्रनाथजीने महर्षि दयानंदजीको कलकत्तामें पधारनेके लिए प्रेमपूर्वक निमंत्रित किया था। दयानंदजीने देवेन्द्रनाथजीको कलकत्तेमें वेद-विद्यालय स्थापित करनेका अनुरोध किया था। काशी-शास्त्रार्थके समय भी बहुतसे बंगाली सज्जनोंने स्वामीजीसे कलकत्ता पधारनेकी प्रार्थना की थी। स्वामीजी महाराजने कलकत्ता आकर देखा कि ब्राह्मसमाज संप्रति आदि-ब्राह्मसमाज और नव-विधान ब्राह्मसमाजमें द्विधा विभक्त हो गया है। दोनों एक-दूसरेका विरोध कर रहे हैं। केशवचन्द्रजीने ब्राह्मसमाजकी ओरसे यज्ञोपवीत छोड़नेका आंदोलन शुरू कर दिया था। उनकी दृष्टिमें यज्ञोपवीत जाति-भेदका चिह्न है। यज्ञोपवीत नहीं छोड़ देने पर किसी आचार्यको ब्राह्मसमाजकी वेदी पर बैठकर प्रार्थना करनेका अधिकार नहीं है। महर्षि देवेन्द्रनाथ इस आन्दोलनके विरोधी थे। उनके परिवारमें यज्ञोपवीत, उपनयन, मंत्रदीक्षा आदि वैदिक-कार्य उत्साहसे संपन्न होते हैं। महर्षि देवेन्द्रनाथजीके पौत्र श्री रथीन्द्रनाथ ठाकुरने अपनी जीवन-स्मृतियोंमें अपने उपनयन-संस्कारका सुंदर वर्णन प्रस्तुत किया है —

> "मेरे पितामह (महर्षि)ने शीघ्र ही आदि-ब्राह्मसमाजके पंडित शिवधन विद्यार्णवको बुलाया और कहा कि बालकको तीन महीनेके अंदर उपनयन संस्कारकी दीक्षाके लिए तैयार कर डालो। उसके पश्चात् मुझे शांतिनिकेतन बुला लिया गया। उपनयन संस्कारके निमंत्रण-पत्र प्रतिष्ठित जनों और आत्मीय जनोंको भेज दिये गये। यह संस्कार वैदिक-विधिसे संपन्न किया गया। मेरा मुंडन किया गया। पीताम्बर पहिनाया गया। हाथमें एक लम्बा दण्ड दिया गया और ब्राह्मसमाजके प्रार्थना-मंदिरमें उपस्थित अतिथियोंके समक्ष भिक्षाके लिए मुझे घुमाया गया।
>
> उसके पश्चात् गायत्री मंत्रकी दीक्षाका अवसर आया। आमंत्रित पंडितोंमें विख्यात वैदिक विद्वान् ब्रह्मव्रत सामध्यायीको काशीसे बुलाया गया था। उन्होंने मेरे पिताजी (रवीन्द्रनाथ ठाकुर) को कहा कि बालकका उच्चारण तो शुद्ध है परन्तु वेदमंत्रोंका वैदिक रीतिसे ही उच्चारण किया जाना चाहिए। पंडितजीने मुझको "ॐ" का ठीक प्रकार उच्चारण करते हुए स्वरके साथ वेदमंत्रोंका वाचन सिखाया।"

परन्तु उन दिनों ब्राह्मण परिवारोंके बहुतसे ब्राह्मसमाजी यज्ञोपवीत छोड़ने लगे थे। आदि-ब्राह्म-समाजके उपदेष्टा श्री हेमचन्द्र चक्रवर्ती तथा अन्य कई प्रतिष्ठित पुरुष भी यज्ञोपवीत छोड़नेके लिए

उद्यत हो गये थे। श्री हेमचन्द्रजीका स्वामीजीके साथ इस विषयमें जो वार्तालाप हुआ था वह जानने योग्य है:

हेमचन्द्रजी – यज्ञोपवीत धारण करना उचित है या नहीं?

दयानन्दजी – वेदाध्ययन-कर्ता और यज्ञाधिकारीके लिए यज्ञोपवीतका चिह्न आवश्यक है। उपवीत धारण करनेवाले व्यक्तिके मानसमें दृढ़ताका भावोदय बना रहेगा कि मुझे वेदाध्ययन अवश्य करना है। मुझे यज्ञानुष्ठान नियमित करना ही होगा, अन्यथा मैं कर्मभ्रष्ट हो जाऊँगा।

हेमचन्द्रजी – यज्ञोपवीत छोड़ देनेसे जातिभेद दूर हो जायगा, यह ठीक है या नहीं?

दयानन्दजी – यज्ञोपवीत दूर करनेसे ही जातिभेद दूर नहीं होगा। अपनी कौटुम्बिक व कुलकी उपाधियों चक्रवर्ती, भट्टाचार्य, सेन, दत्त, वसु, मित्र आदि जातिभेदके चिह्न हैं। सबने वंश-परंपरासे जातिभेदको जीतित रखा है।

हेमचन्द्रजी – यज्ञोपवित विरोधी आन्दोलन सफल होगा या नहीं?

दयानन्दजी – हिन्दूसंस्कार या आर्य-मनोभाव जब तक रहेगा, तबतक यज्ञोपवीतके प्रति श्रद्धा भी बनी रहेगी। जिन लोगोंने बौद्ध युगसे यज्ञोपवीत छोड़ दिये हैं, या आजकल जिनके पास यज्ञोपवीत नहीं है, उन लोगोंके कथन मात्रसे यज्ञोपवीत वर्जन आन्दोलन सफल नहीं होगा।

इस प्रकार स्वामीजीके साथ विस्तारके साथ वार्तालाप करनेके पश्चात् आचार्य हेमचन्द्रजीने अपना यज्ञोपवीत परित्यागका संकल्प छोड़ दिया था। ठाकुर-परिवारके बहुतसे नवयुवकोंने यज्ञोपवीत धारणके संकल्पको दृढ़ कर लिया था। श्री देवेन्द्रनाथजीने एक बार श्री केशवचन्द्र सेनको लिखा था कि मैं जातिभेद सूचक चिह्नको छोड़ रहा हूँ। आशा है, आप भी अपने जातिवाचक चिह्न सेनका परित्याग करोगे। परन्तु केशवचन्द्रजीने इसका कुछ भी जवाब नहीं दिया था।

दयानन्दजीने यह भी कहा था कि यज्ञोपवीत त्यागका आन्दोलन करनेसे इसकी प्रतिक्रियाके रूपमें वे लोग भी पुनः यज्ञोपवीत धारण करनेके लिए उद्यत हो जायेंगे, जिन्होंने चिरकालसे यज्ञोपवीत छोड़ा हुआ है।

पिछले ९० वर्षोंसे हम देख रहे हैं कि आर्यसमाजके आन्दोलनसे अनेक लोग उपवीत धारण करनेके लिए तैयार होते रहे हैं, और उसके साथ वेदाध्ययन और यज्ञकर्मके लिए उत्साहित हुए हैं।

पंडित विजयकृष्ण गोस्वामी ब्राह्मसमाजके सुविदित अग्रणी थे। उन्होंने पहले यज्ञोपवीत छोड़ दिया, परंतु बादको पुनः धारण कर लिया था। आज भी आदि-ब्राह्मसमाजके प्रति श्रद्धावान् जन यज्ञोपवीत धारण किये हुए देखे जाते हैं।

*   *   *

आदि ब्राह्मसमाजके नेता श्री देवेन्द्रनाथ ठाकुर पर भी दयानंदजीका प्रभाव पड़ा था। श्री केशवचन्द्रजीके यज्ञोपवीत त्यागके आन्दोलनको उन्होंने पसंद नहीं किया था। श्री देवेन्द्रनाथजीका वैदिक कर्मानुष्ठान और वेदके प्रति सहजात आकर्षण था। ब्राह्मसमाजके वेदविरोधी आन्दोलनके कारण उनका मन वेदके प्रति उदासीन हो रहा था। परन्तु दयानंदजीके साथ विस्तृत वार्तालाप और धर्मचर्चाके पश्चात् देवेन्द्रनाथजीके भावोंमें परिवर्तन हुआ था। यह बात इससे प्रमाणित हो जाती है कि देवेन्द्रनाथजीने अपने दो पुत्रों और एक पौत्र रथीन्द्रनाथका यज्ञोपवीत-संस्कार धूमधामसे किया था।

उपाध्याय गौर गोविन्दने स्वलिखित केशवचन्द्र सेनकी जीवनीमें लिखा है—

ब्राह्मधर्मके अनुष्ठानमें यज्ञोपवीत छोड़नेके नियम प्रकाशित हुए थे। महर्षि देवेन्द्रनाथने उनका अनुमोदन किया था। उसके प्रमाण स्वरूप उन्होंने अपना यज्ञोपवीत छोड़ दिया था। जब उन्होंने स्वयं "ब्राह्मधर्मकी अनुष्ठान-पद्धति" प्रकाशित की थी, उसमें भी यज्ञोपवीत धारणका

विधान नहीं था। परन्तु परवर्ती कालमें देवेन्द्रनाथजीने अपने पिछले दो पुत्रोंके उपनयन-संस्कारमें हिन्दू पद्धतिके अनुसार यज्ञसूत्र, मेखला, दण्ड-धारण आदि क्रियाएँ मंत्र-पूर्वक करवाई थीं।

इससे यह स्पष्ट होता है कि यज्ञोपवीत छोड़नेवाले महर्षि देवेन्द्रनाथजी ठाकुर पर महर्षि दयानंदजीके विचारोंका प्रभाव पड़ा होगा।

* * *

### कलकत्तेमें महर्षिकी दिनचर्या

विज्ञापनपत्रोंके प्रचारके कारण जन-साधारण स्वामीजीके दर्शनोंके लिए प्रातःकालसे लेकर रातके आठ बजे तक उद्यान-भवनमें आते रहते थे। अतः स्वामीजीने अपनी कर्मसूची भी प्रचारित की थी। वे बड़े सवेरे तीन बजे ही उठकर दैनिक कर्ममें प्रवृत्त हो जाते थे। योग-साधनाका समय भी प्रभातमें ही रखा था। सवेरेसे मध्याह्न बारह बजे तक स्वामीजी अभ्यागत व्यक्तियोंसे बातचीत नहीं करते थे। अपराह्नमें दो तीन बजे जन-सामान्य उद्यान-भवनकी ओर आने लगते थे। बहुतसे पुरुष केवल उनका दर्शन करने आते थे। कोई कोई शास्त्र-चिंतन और धर्मचर्चाके लिए आते थे। कुछ लोक त्रुटियों और भ्रांतियोंका अन्वेषण करनेके लिए आते थे। धनी-गरीब, पंडित-मूर्ख, पुण्यात्मा और असत्कर्मी सब ही तरहके लोगोंकी वहाँ भीड़ होती रहती थी।

महर्षिके दर्शनके लिए बंगालके प्रतिष्ठित समाज-सुधारक, धर्म-संस्कारक, साहित्यिक, कवि, दार्शनिक, वैज्ञानिक, और चिन्तनशील मनीषी उनके निवास-स्थलपर प्रतिदिन आते थे। लोगोंकी संख्या धीमे धीमे बढ़ती जाती थी। विशिष्ट पुरुषोंके साथ वे वार्तालाप, विचार-विनिमय, तत्वचर्चा, आलोचना, शंका-समाधान करते रहते थे। बहुतोंके साथ उनका अच्छा स्नेह-सौहार्द, समादर पैदा हो गया था।

स्वामीजीके मुख्य मुख्य उपदेशों, चर्चाओं और संस्कृत-भाषाकी वक्तृताओंको लिपि-बद्ध करनेके लिए महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर, पंडित ईश्वरचन्द्र विद्यासागर और ब्रह्मानंद केशवचन्द्र सेनने कुछ एक विद्वान् लेखकोंकी नियुक्ति की हुई थी। स्वामीजीके उपदेशों और शंका-समाधानोंको सुरक्षित रखनेके लिए बंगालके तत्कालीन प्रतिष्ठित पुरुषोंका यह प्रबंध, उनकी स्वामीजीके प्रति विशेष श्रद्धा और समादरका परिचायक है।

* * *

### बंगालमें महर्षिके जीवन-वृत्तांत-संग्रहकी प्रथम प्रचेष्टा

महर्षि दयानंदजी सन् १८७२में कलकत्तेमें आर्यसमाजके संस्थापकके रूपमें नहीं आये थे, क्योंकि तबतक आर्यसमाजकी स्थापना ही नहीं हुई थी। महर्षि आये थे वेद-प्रचारकके रूपमें। इससे पहले तीर्थ-यात्रीके रूपमें आप एक बार कलकत्ता आये थे। बंगालके प्रतिष्ठित व्यक्तियोंके सनिर्बन्ध अनुरोधसे स्वामीजीने अपनी जीवन-कहानी सुनाना कलकत्तेमें प्रारंभ किया था। उस कहानीमें उनकी योग-साधनाका विशद विवरण मिलता है। विभिन्न व्यक्तियोंके घरोंसे यह विशद कहानी प्राप्त हुई है, जिसे उन्होंने अर्ध-शताब्दी तक परिश्रमसे सुरक्षित किया हुआ था। इसे हम महर्षिकी प्रथम जीवनी कह सकते हैं (१८७२-७३)।

स्वामीजीकी दूसरी जीवनी आर्य-समाज स्थापित हो जानेके बाद पूनामें प्रकट हुई थी। पूनामें कुछ विशिष्ट जनोंके आग्रहसे स्वामीजीने अपना परिचय अति संक्षेप रूपसे सुनाया था (१८७५)। महर्षिकी तृतीय जीवनी बंगालमें साहित्य-सम्राट् श्री बंकिमचंद्र चटर्जी परिचालित पुराने "बंग-दर्शन" पत्रमें प्रकाशित हुई थी (१८७८)।

उसके अनन्तर हिंदी-भाषामें लिखित आत्म-जीवनी अंगरेजीमें भाषांतरित होकर चतुर्थ जीवनीके रूपमें "थियोसोफिस्ट" पत्रिकामें प्रकट हुई थी — १८७९-१८८०। स्वामीजीके अवसानके बाद १८८४में प्रोफेसर मैक्समूलरके निबंध-संचय (Biographical Essays)में स्वामीजीकी पंचम जीवनी प्रकट हुई थी। फिर उसी वर्षमें इंगलैण्डके "पाल-माल गजट" नामक समाचार-पत्रमें षष्ठ जीवनी छपी थी।

महर्षि दयानंदके परलोक-प्रस्थानके तीन वर्ष पश्चात् ब्राह्मसमाजके उपदेशक श्री नगेन्द्रनाथ चटर्जीने १८८६में "महात्मा दयानन्द सरस्वतीर संक्षिप्त जीवनी" नामक बंगला जीवन-कथा छापी थी। यह महर्षिकी सप्तम जीवनी या महर्षिकी पुस्तक रूपमें प्रकाशित प्रथम जीवनी है। उस समय आर्यसमाजकी उमर ११ वर्षकी थी। आर्यसमाजकी ओरसे तबतक कोई महर्षि-चरित्र नहीं प्रकट हुआ था। उक्त बंगला जीवन-कथामें नगेन्द्रनाथजी खेद प्रकट करते हुए लिखते है—"यदि दयानंदजी यूरोप या अमेरिका देशके व्यक्ति होते तो संभवत: उनके परलोक-गमनके एक सप्ताहके अंदर ही उनका सुविस्तृत जीवन-वृत्तान्त सर्व-साधारण जन-समाजके सम्मुख उपस्थापित हो जाता। परन्तु इस दुर्भागी देशमें आजतक उनका उपयुक्त जीवन-चरित्र नहीं निकला है। सौभाग्यकी बात है कि वे अपने जीवनकी कुछ बातें स्वयं सुना गये हैं, अन्यथा उनके जीवनके बारेमें हम अंधकारमें ही रहते हैं। . . . दयानंदजी तो चले गये हैं, परन्तु उनका आदर्श भारतभूमिमें उनके प्रतिनिधिके रूपमें कार्य कर रहा है, और चिरकाल तक करता रहेगा।"

इसके पश्चात् दूसरे ब्राह्मसमाजी विद्वान् थे श्रीयुत देवेन्द्रनाथ मुकर्जी। उन्होंने महर्षिका जीवन-वृत्तान्त दो खण्डोंमें लिखकर "दयानन्द-चरित" नामसे क्रमश: १८९४में और १८९६में प्रकाशित किया था। "इंडियन मिरर" नामक वृत्तपत्रने उस समय ११ दिसम्बर १८९६में लिखा था—

> We of Bengal have not up to this time, done our duty to the great pandit. Much credit is due to Babu Devendranath Mukherjee for his undertaking the laudable work. Bengal is not behind-hand in doing honour to the venerable pandit.

अर्थात्—हम बंगदेशीय आजतक भी इस महाप्राण पंडितके प्रति यथोचित कर्तव्य संपादन नहीं कर पाये हैं। श्री देवेन्द्रनाथ बाबूने इस महत्वपूर्ण कार्यको हाथोंमें लेकर बड़ा यशस्वी कर्म किया है।

यह "दयानन्द-चरित"ही महर्षिकी अष्टम जीवनी है। श्री बाबू देवेन्द्रनाथजीको आर्यसमाज, कलकत्ता-की ओरसे अच्छी सहायता और सहानुभूति प्राप्त हुई थी। अब तक आर्यसमाजकी ओरसे महर्षि दयानंदजी की जीवनी नहीं लिखी गई थी। इसके पश्चात् सन् १८९७में आर्य प्रतिनिधि सभा, पंजाबकी ओरसे आर्य-पथिक पंडित श्री लेखरामजीके अवसानके पश्चात् "महर्षि दयानंद सरस्वतीका जीवन-चरित" नामसे प्रकट हुई थी। आर्यसमाजकी ओरसे यह ही सर्वप्रथम प्रकाशित जीवन-कथा है। बंगालियोंके लिए महर्षि दयानंद कितने अपने बन गये थे, यह बात पूर्वोक्त जीवन-वृत्तांतोंके प्रयत्नोंसे सहज ही विदित हो जाती है।

*   *   *

### बंगवासियोंका महर्षिके प्रति प्रेम

बंग-देशमें महर्षि दयानंद कुल मिलाकर १२१ दिवस रहे। इस कालावधिमें अनेक संस्कार-पथा-न्वेषी, मनीषी तथा नेताजनोंका समादर, स्नेह, सौजन्य और सौहार्द वे बराबर प्राप्त करते रहे। महा-महोपाध्याय पंडित-जन, राजे-महाराजे और जमींदार, मौलवी लोग और धर्मप्रेमी पादरीजन—सभी महर्षिको श्रद्धा और सम्मानकी दृष्टिसे देखते थे। यहाँ तक कि काशी-शास्त्रार्थके विरोधी पंडित मंडलीके नेता तथा हुगली शास्त्रार्थके अग्रणी पंडित श्री ताराचरण तर्करत्नने, भट्टपल्लीके पंडित-जनोंने, महर्षिके वेद-भाष्यके आलोचक श्री महेशचन्द्र न्यायरत्नने, ईसाई पादरी रेवरेण्ड लालबिहारी दे महाशयने, मौलवी साहब मुजफ्फर हुसेनने तथा बंग-देशकी जनताने महर्षिके प्रति अपना समादर, स्नेह, और श्रद्धाका भाव प्रदर्शित किया था।

इसके पश्चात् महर्षिजीने कलकत्तासे बाहर, नवद्वीप, हुगली, वर्धमान, बहरामपुर, आदि स्थानोंमें ज्ञानी-गुणी-पंडितोंसे तथा धार्मिक जनोंके साथ वार्तालाप आदि करके वैदिक धर्मके प्रचारका प्रशस्य कार्य किया था। प्रबल विरोधी मतवादी जन भी महर्षि दयानंदजीके तेजोदीप्त व्यक्तित्व, विराट् प्रतिभा, पांडित्य और साधु स्वभावके प्रति नत-मस्तक होते थे।



યોગી
શિલ્પ : નાશિક
આલેખક
જગન્નાથ અહિવાસી

# तत्त्वज्ञान

।। वादे वादे जायते तत्त्वबोधः ।।

एषो देवो विश्वकर्मा महात्मा
सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः।
हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तो
य एतद् विदुः अमृतास्ते भवन्ति ॥

**–श्वेताश्वतरउपनिषद्**

## ☆ ☆ ☆ RESETTLEMENT OF MAN

Hon'ble Shri Apasaheb B. Pant, *High Commissioner for India* (*London*)

It is, indeed, a great privilege for me to be the first one to offer homage to the memory of Kingsley Martin by participating in these memorial lectures at the Sussex University.

Kingsley became increasingly concerned about the world in which he lived. He felt sad during the past few years of his life at the turn of events in many parts of the world.

Last time, we met in Cairo, he, Dorothy, Nalini and I talked about the problem of "Resettlement of Man". Man is today "unsettled"—physically, mentally, intellectually and spiritually. Too many things, too rapidly have been happening around him. He seems, as a result to have lost his bearings, the perspective as well as purpose of action. That was the trend of that talk in 1969, February, in a sunlit garden on the banks of the Nile in Egypt.

What is the kind of world in which today, one year after the death of Kingsley Martin, we find ourselves in? Is it a world really of utter, complete, disorientation, dislocation, of confusions and conflicts? Is the state of restless bewilderment, of unforseen sudden tensions, of superficial sorrows and of deep fears, of a feeling of being lost, of purposelessness, of drifting without control, common to people in communities and countries in all parts of the world?

Or, is it really that somehow or other, unknown and in spite of ourselves, or even *against* our contrary and futile activity, a *new world order* is in the process of being born? Is it that the outmoded, unscientific, unintelligent methods of our existence in tribal, in feudal, in small national groups is somehow out of context, out of tune with the temper and tempo of a process of History that has been set in motion by our own actions over a period of time?

It appears that a very large part of the confusion and conflicts, and the feeling of bewilderment are due to the too sudden, indiscriminate, indigestible "progress" or haphazard application of modern science and technology to our life. The sudden environmental changes, pollutions and exploitation of Nature and resulting imbalances are creating physical, nervous, psychological, apart from sociological, tensions. The way, and, the purpose for which modern inventions, methods of production, organisation and distribution, have been brought in, to change our environment have affected in their turn the relationship between man and man, man and society and man and the machinery of Government. Often these changes are haphazard, ad hoc, unscientific, illogical and incomplete. Hence the tensions and conflicts. Modern science and technology, has brought enormous "power" to man, the indvidual and to man, in a group. New methods of production have not only made available "profits" that can purchase a whole range of new and ever varied sensations, giving an illusion of happiness (alas! never to be satiated, never leading to contentment) to some to start with and many more because the others will not allow the few alone to enjoy these illus-

सुनारीका शौक था। उसके परिवारके लोगोंको राजाओंके सिक्के ढालनेका अधिकार प्राप्त था। वह अनेक कलाएँ जानता था। स्ट्रासबुर्गके एक कारीगरको उसने हीरेकी घिसाईकी कला सिखाई थी। इस शहरमें रहते हुए वह गुप्तरूपसे एक कला पर काम कर रहा था। यह कला सीखनेवालों और उसके बीच एक करार हुआ था कि सीखनेवाले व्यक्ति किसीके आगे इस कलाके बारेमें कोई चर्चा न करें।

इनमें से एक व्यक्ति मर गया। करारके अनुसार मुद्दत पूरी होने पर उसके वंशजोंको पैसा चुकाना था। करारकी रजिस्ट्री नहीं हुई थी, इसलिए मृत व्यक्तिके भाइयोंने गुटेनवर्ग पर मुकद्दमा कर दिया। १४३९में यह मुकद्दमा चला। इस मुकद्दमेका सम्बन्ध मुद्रण-कलासे था। अदालतके बयानोंसे मालूम हुआ कि बहुत-सा सीसा खरीदा गया था। सीसेकी ढलाईके साँचे थे। सुनारोंको बड़ा मेहनताना दिया गया था। एक बढ़ईने प्रेस भी तैयार किया था। एक गवाहने यह भी कहा था कि गुटेनवर्गने प्रेसके अमुक पुर्जेको निकाल देनेको कहा था। दूसरे एक गवाहने कहा था कि छपाईसे सम्बन्ध रखनेवाले कामके लिए मुझे तीन सौ गुल्डन मिले थे। इन सब बातोंसे मालूम होता है कि इस कलाके बारेमें कितनी गुप्तता रखी गई थी।

**मुद्रण-कलाका आविष्कार**—पहले भिक्षु मठमें बैठकर कागज पर पुस्तकें लिखते थे या उनकी नकलें करते थे। ये पुस्तकें अकसर बाइबलें होती थीं। इसके बारेमें अमुक प्रकारकी आज्ञाएँ थीं। इनमें कोई नवीनता लानेकी कोशिश करता तो वह अधार्मिक माना जाता था और उसे दंड भी मिलता था। परमात्माके शब्दको सीसेमें ढाल छपाईके रंग द्वारा अनेकगुना बनाना एक अपराधके समान था। मगर गुटेनबर्गके दिमागमें एक ही तरहकी अनेक चीजें बनानेकी धुन सवार थी। लकड़ीके तख्तोंसे ताशके पत्ते छापे जाते थे, सीसेसे बन्दूकगो गोलियाँ ढाली जाती थीं, सिक्के ढाले जाते थे और ठठेरोंके यहाँ एक जैसे अनेक बर्तन तैयार होते थे। उसने खुद भी आखन शहरमें एक जैसे हजार दर्पण तैयार किये थे तो क्या यह संभव नहीं कि एक जैसे हजार पृष्ठ तैयार किये जा सकें। इसके लिए उसने अनेक परीक्षण किये। मगर वह आखिरी परिणाम पर पहुंच नहीं पाया था। उसके साथी भी निराश हो कर उससे विदा हो गये थे।

स्ट्रासबुर्गसे वह माइन्त्स लौट आया और यहाँ उसने दुगने वेगसे अपने परीक्षण शुरू कर दिये। उसे विश्वास था कि एक दिन मुझे अवश्य सफलता मिलेगी। उसे अपने मित्रों और सगे-सम्बन्धियोंसे आर्थिक मदद मिलनेकी भी आशा थी। माइन्त्स पहुँचने पर भी उसका 'कृत्रिम लेखन' अभी बाल्यावस्था-में ही था। हजारोंकी संख्यामें पुस्तकें छाप सकना अभी तक सपना ही था। दिन रात वह इस पर विचार करता रहता था। अनेक लोग उससे प्रभावित थे। वह जानता था कि मैं क्या करना चाहता हूँ, पर वहाँ तक पहुँचनेका उसे रास्ता नहीं दिखाई देता था।

संभवत: अपने मौरूसी घरमें रह कर ही बड़ी गुप्तताके साथ वह अपने परीक्षण कर रहा था। पुस्तकें लिखनेवाले कातिब उसको अपना हितशत्रु समझने लगे थे। इनकी शहरके शासकवर्ग तक पहुँच थी। गुटेनबर्गको यह भी भय था कि अगर मैंने अपना रहस्य खोल दिया तो मेरे अब तकके किये पर पानी फिर जायगा। दूसरे लोग इसका फायदा उठा लेंगे, क्योंकि उस समय 'पेटेन्ट' जैसा कोई संरक्षण न था।

उसके आविष्कार सम्बन्धी बातें हमें तब मालूम होती हैं जब उसे पैसेकी जरूरत पड़ी। अपने एक सम्बन्धीसे उसने १५० गुल्डन लिये थे। वे सब उसके परीक्षणोंमें खर्च हो चुके थे। गुल्डनकी कीमतका इस परसे ख्याल आ सकता है कि उस समय एक सामान्य व्यक्ति १० गुल्डनमें अपने परिवारका सारा खर्च चला सकता था। अब उसे फिर बड़ी रकमकी जरूरत पड़ी। वह माइन्त्स शहरके एक अमीर योहानेस फुस्टके पास गया। उसने फुस्टको अपनी मुद्रण-कला समझाई। नये साज-सामान दिखलाये, जिनसे

पुस्तकोंकी छपाई बड़े सरल ढंगसे की जा सकती थी। कितावें छापनेके लिए उसे धनकी जरूरत थी। फ़ुस्ट गुटेनवर्गको आठ सौ गुल्डन देनेको तैयार हो गया। वह समझ गया था कि हाथसे लिखी पुस्तकोंकी तुलनामें प्रेसमें छपी कितावें अधिक सस्ती रहेंगी।

इस पूंजीसे उसने अपना कारखाना खोला। सीसा, कागज, पार्चमेन्ट खरीदा। अक्षरोंके साँचोंका आर्डर दिया। छपाईके हर कामके लिए उसने यह धन खर्च किया।

गुटेनवर्ग समयकी लिपि पहचानता था। जो काम भिक्षु मठोंमें वरसोंकी मेहनतसे तैयार करते थे, उसे वह धातुके अक्षरों द्वारा कर दिखाना चाहता था। वह सुन्दरसे सुन्दर हाथसे लिखे अक्षरोंका मुकावला करना चाहता था। उस समय हलकी और मिलावटकी चीज अज्ञात थी। पूर्णतामें ही सफलता थी। इस कारण प्रारंभमें छपाई हाथके लिखे अक्षरोंसे इतनी मिलती जुलती थी कि अभ्यस्त आँखें ही दोनोंका भेद पहचान सकती थीं।

अव अक्षरोंको कागज पर उतारनेका सवाल आया। लकड़ी कुरेदकर छपाई पहले भी होती थी। गुटनवर्ग धातु द्वारा छपाई करना चाहता था। वह कड़ी धातुके एक टुकड़े पर अक्षरकी दर्पणमें प्रतिविम्वित प्रतिमाको उतारता था। यह वड़ी मेहनतका काम था। इसमें वड़ी होशियारीकी जरूरत पड़ती थी। इसे नरम धातु पर उतारा जाता था और इसपरसे सीसेमें टाइप ढाले जाते थे। उसने अपने टाइपोंमें एन्टिमनी और कलईका भी मिश्रण किया था। पुस्तककी छपाईके पूर्व उसने ऐसे सैकड़ों टाइप तैयार कर लिये थे। तैयार टाइप वोक्सके खानोंमें रख दिये जाते थे। फिर कंपोजिटरका काम शुरू होता था। एक एक अक्षर जोड़ कर वह एक पंक्ति तैयार करता था। इस तरह सारा पृष्ठ तैयार किया जाता था। सावधानी न रखी जाय तो यह सव तितर-वितर हो जाता था। इसलिए टाइपको मजवूतीसे बाँधकर प्रेसमें रखा जाता था। इसको वहाँ मजवूतीसे जकड़ दिया जाता था। फिर मुद्रक उस पर स्याही लगाता था। वादमें उस पर गीला कागज रखकर प्रेसमें दवा दिया जाता था। इस प्रकार एक पृष्ठकी कई सौ प्रतियाँ छापी जा सकती थीं।

सन् १४५० और १४५२ के बीच गुटेनवर्गका छापाखाना तैयार हो गया। पेरिस विश्वविद्यालयके कातिव पेटर श्यॉफ्फरको सहायकके रूपमें नियुक्त किया गया। उसके और गुटेनवर्गके विचार मिलते थे। वह भी पुस्तकको मुद्रण-कलाका उत्कृष्ट नमूना वनाना चाहता था।

मगर प्रश्न यह था कि क्या छापा जाय? शुरूसे ही गुटेनवर्गके मनमें वाइवल छापनेका विचार था। उसने वाइवलका नाम सुझाया और फुस्टको उसकी उपयोगिता समझाई। गुटेनवर्ग एक प्रमाणित बाइवल चाहता था। वह उसे अपने ही शहरके एक धर्मगुरुसे मिल गई।

**बाइबल**— इतनी तैयारी के वाद वाइवलकी छपाई शुरू हुई। पूरी वाइवल छपते छपते तीन साल गुजर गये। पुस्तकें लिखनेवाले कातिव इस वातका ध्यान रखते थे कि एक पृष्ठ पर लिखी हुई पंक्तिके पीछे दूसरे पृष्ठकी पंक्ति हो। गुटेनवर्गने भी इस बातका ध्यान रखा।

इस वाइवलका कागज उसने उत्तरी इटलीसे मँगाया था। उसमें लकड़ीका मिश्रण न था। आज भी उस कागजकी सुन्दरता नष्ट नहीं हुई है। कुछ प्रतियाँ गुटेनवर्गने पार्चमेन्ट पर भी छापी थीं।

इस बाइवलके १२८० पृष्ठ थे। एक पृष्ठ पर ४२ पंक्तियोंके दो कालम थे। उसने कितनी प्रतियाँ छापीं, यह मालूम नहीं। अन्दाज है कि उसने १८० से २०० प्रतियाँ छापी होंगी। बाइबलके हर अध्याय-के प्रथम अक्षरको वेलबूंटोंसे सजाया गया था। गुटेनवर्गकी बाइवल देखकर लोग दंग रह गये। हर पुस्तकमें अमुक शब्द एक ही जगह था।

पूर्णताका ख्याल रखकर ही उसने बाइबल छापी थी। आज पाँचसौ साल बाद भी इन बाइवलोंकी सुन्दरता कायम है। इस बाइवलकी कीमत कई हजार मार्क थी। राजा और श्रीमन्त मठ ही इसे खरीद

सकते थे। उस समय बाइबलका अध्ययन करनेवालेको विश्वविद्यालय या किसी मठमें जाना पड़ता था। वहाँ यह जंजीरसे बँधी रहती थी। हर कोई उसका उपयोग कर सकता था, मगर उसे घर न ले जा सकता था।

उसके छापाखानेमें कमसे कम छह कंपोजिटर रहे होंगे। इनके सामने छह प्रेस रहे होंगे। पन्द्रह बीस मददगार रहे होंगे। कागज और पार्चमेन्टके लिए गोदाम रखा होगा। वहाँ भी आदमी रखे होंगे। उसके काममें अनेक कठिनाइयाँ आई होंगी। कभी कभी महँगा कागज और पार्चमेन्ट कारीगरोंकी असावधानीसे बिगड़ जाता था और फिर मँगाना पड़ता था। मकानका किराया भी देना पड़ता होगा।

१४५५में बाइबलकी छपाई पूरी हुई। उस पर कोई तारीख नहीं छपी है। मगर पेरिसकी एक प्रति पर हाथसे लिखे वर्णनसे मालूम होता है कि इस वर्षमें पूरी हुई होगी। जो काम आज कुछ घंटोंमें हो जाता है उसके लिए उस समय तीन साल लगे। अभी जिल्द-बँधाई और सुशोभनका काम तो बाक़ी था।

गुटेनबर्गकी बाइबलकी लगभग १८० प्रतियाँ हाथोंहाथ बिक गईं, क्योंकि बादमें दूसरे मुद्रकोंने भी लेटिन भाषामें बाइबलें छापीं। कीमत भारी थी, पर हस्तलिखित प्रतिसे सस्ती थी। भारी कीमत वाजिब ही थी, क्योंकि कारीगरोंका मेहनताना, कागज, पार्चमेन्ट, स्याही, सीसा और प्रेसकी कीमतें कम न थीं। गुटेनबर्गकी इस बाइबलकी आज ४७ प्रतियाँ उपलब्ध हैं। इनमें कुछ अधूरी और कुछ छिटपुट पृष्ठोंकी हैं। पार्चपेन्ट पर १२ प्रतियाँ तैयार हुई थीं। सबसे सुन्दर प्रति वॉशिंग्टनके कांग्रेस-पुस्तकालयमें है। यह ऑस्ट्रियाके सेन्ट पाल मठसे १९२६में दस लाख मार्क देकर खरीदी गई थी। जर्मनीमें इस बाइबलकी अनेक प्रतियाँ मिलती हैं। रोममें दो, पेरिसमें तीन और लंदनमें चार प्रतियाँ हैं। अमेरिकामें १४ प्रतियाँ हैं जिनमेंसे छह तो अकेले न्यूयार्कमें हैं।

**गुटेनबर्गकी बाइबलकी महत्ताके कारण**– यह बाइबल धातुके टाइपसे छपी दुनियाकी प्रथम पुस्तक है। इसकी सुन्दरता भी बेजोड़ है। माइन्त्स शहरके गुटेनबर्ग म्यूजियममें गुटेनबर्गकी बाइबलकी एक प्रति काँचके सन्दूकमें रखी दिखाई देती है। उसका कागज आज भी फूल जैसा सफेद है। पृष्ठके बीचमें वाटरमार्क दिखाई देता है। गुटेनबर्गने काले अक्षर ही छापे थे। सुशोभनका कार्य हाथसे ही किया गया था। चित्र-सुशोभकोंको छपाईके बाद बहुत काम करना पड़ता था। रुब्रिकेटर प्रारम्भके अक्षरको लाल रंगसे रंगता था। दूसरा आलेखक खाली स्थानोंको रंग-बिरंगे बेलबूंटोंसे सजाता था। सुनहरी स्याहीका भी उपयोग होता था, जिसकी चमक आज भी जैसी-की-तैसी बनी हुई है।

**मुकद्दमा**– १४५५में गुटेनबर्गकी बाइबल छपनेकी तैयारीमें थी। उस समय उसका आर्थिक हिस्सेदार फुस्ट नाराज हो गया। छपाई-कालमें गुटेनबर्ग उसे छपे पृष्ठ दिखाता रहता था और छपाईके अन्तका विश्वास दिलाता रहता था। फुस्टको इस बातसे असन्तोष था कि कई छापे हुए पृष्ठ नष्ट कर दिये गये थे, जिनका उसके ख्यालसे पुस्तकमें समावेश किया जा सकता था। इसमें काफी कीमती सामान और समय नष्ट होता था। मगर गुटेनबर्ग केवल पूर्ण वस्तु तैयार करना चाहता था। इसीसे कलाकार और व्यापारीमें तनातनी रहती थी। गुटेनबर्गका सहायक श्यॉफ्फर भी फुस्टसे सहमत न था, मगर वह फुस्टकी लड़कीसे प्रेम करता था इसलिए वह फुस्टकी तरफदारी करने लगा।

फुस्टने अपनी रकम और ब्याजके लिए अदालतमें गुटेनबर्ग पर दावा कर दिया। इस बातका ध्यान रहे कि बाइबल छपते समय गुटेनबर्गको किसी प्रकारकी आय न थी। फुस्टकी अदालत तक अच्छी पहुँच थी। गुटेनबर्गको अपना सब कुछ गँवानेका डर था।

इस मुकद्दमेके कागजात अभी तक ग्यटिंगन शहरमें सुरक्षित हैं। उनसे मालूम पड़ता है कि गुटेनबर्ग अपनी कलाके उत्साहमें जी रहा था और पक्का बनिया फुस्ट पैसे बनानेकी फिक्रमें था। दोनोंका

स्वभाव भिन्न था। गुटेनबर्गको अपनी दस सालकी मेहनतमें विश्वास था। फुस्टको लिखे गये कागजोंसे अपनी जीतका विश्वास था। फुस्टने ८०० गुल्डन की रकमका दावा किया था और छह प्रतिशत उस पर व्याज गिना था। यह रकम दोनोंके उपयोगके लिए — यानी बाइवलकी छपाईके लिए ली गई थी। ब्याज देनेकी जरूरत नहीं, ऐसा फुस्टने मौखिक ही कहा था। ८०० गुल्डन देने पर गुटेनबर्ग फुस्टसे अलग हो सकता था। इस रकमसे बाइवलकी छपाई शुरू हुई थी। छपाईमें दोनोंका हिस्सा था। नफेमें भी दोनोंका हिस्सा था। फुस्ट अन्तमें १५५० गुल्डनके लिए तैयार हो गया। मगर इतनी बड़ी रकम देना गुटेनबर्गके लिए असंभव था। उसने अपनी सारी जिन्दगीकी मेहनतको बरवाद होते देखा।

मुकद्दमा फुस्टके पक्षमें आया। इतना ही नहीं वह चार सालकी मेहनतसे छपी सब बाइवलें भी खो बैठा। अगर वे छपकर बिक जातीं तो अपने हिस्सेकी आयसे वह फुस्टका ऋण चुका देता। मगर बिक्री कई महीने बाद हुई और फुस्ट जैसा आदमी नीचे गिरे हुएको ऐसा मौका न देना चाहता था। इतिहास फुस्टके इस आचरणको कभी न भूलेगा।

कोर्टके फैसलेके वाद सारी बाइबलोंके साथ छापाखाना फुस्टके हाथमें आ गया। श्यॉफ्फर फुस्टके साथ रहा। नई कम्पनीका नाम 'फुस्ट और श्यॉफ्फर' पड़ा। नई कम्पनीकी दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति हुई। श्यॉफ्फर अच्छा कलाकार था। उसने भी कई सुधार किये।

बाइवलकी प्रतियोंकी विक्रीके नफेमें गुटेनबर्गको एक पैसा भी न मिला। अन्दाज है कि सारा खर्च निकालने पर ५००० से ६००० गुल्डेन बिक्रीसे नफा हुआ। फुस्टको मूल धन आसानीसे मिल गया और वह आसानीसे अपने छापाखानेका विस्तार कर सका। अदालतके न्यायाधीश अगर थोड़ी सूझबूझसे काम लेते तो एक आविष्कारककी ऐसी दुर्दशा न होती।

**आविष्काकरका दुर्भाग्य** – जब जब भी कोई नया आविष्कार होता है, उसका श्रेय लेनेवाले अनेक लोग निकल आते हैं। अनेक किंवदन्तियाँ फैल जाती हैं, जो आविष्कारकको ही चोर ठहराती हैं।

१४५५में मुकद्दमा हार जानेके बाद गुटेनबर्ग टूट गया था। वह जानता था कि मैंने मनुष्य-जातिको एक अमूल्य भेंट दी, है पर अपनी जीवितावस्थामें इस आविष्कारका सम्मान न पा सका। दूसरे लोगोंने उसकी कला, उसकी मेहनत, उसके कारखानेका लाभ उठाया। उसके कारखानेकी एक भी चीज आज सुरक्षित नहीं है। उसके साथ जो व्यवहार हुआ उसपर हमें आश्चर्य होता है।

गुटेनबर्गके साथ हालेन्डके कोस्टरका नाम जुड़ा है। हार्लेम शहरमें एक पुतला है जो मुद्रण-कलाके आविष्कारकको भेंट किया गया है। वहाँकी पाठ्यपुस्तकमें लिखा मिलता है कि माइन्त्सका एक कारीगर इस कलाको चुरा ले गया था। यह सही है कि कोस्टरने लकड़ीके टाइपसे छपाई की थी, मगर चलते-फिरते धातुके टाइपसे सर्वप्रथम छपाई तो गुटेनबर्गने ही की थी। खुद जर्मनी, बेल्जियम और इटलीमें भी इस आविष्कारके दावेदार निकल आये थे।

**दुनियामें फैलाव** – १४६२में माइन्त्स शहरके नाशके वाद इस कलाकी गुप्तता भी नष्ट हो गई। फुस्ट और उसके दामाद श्यॉफ्फरने गुटेनबर्गके विना भी काम जारी रखा। अन्य मुद्रकोंने भी बाइवलें छापीं। १४६६में जर्मन भाषामें बाइबल छपी। १४६२में सारे यूरोपमें यह कला फैल चुकी थी। कोने कोनेमें प्रेस खुल गये। १५७० तक २७० स्थानोंसे ४०,००० भिन्न भिन्न पुस्तकें छप चुकी थीं, जिनकी एक करोड़ प्रतियाँ छापी गई थीं। ऐसे भी शहर थे जहाँ तीस-तीस चालीस-चालीस प्रेस थे। अकेले वेनिसमें १५०० ई० में १५१ प्रेस थे।

दूसरे शहरोंमें भाग्य आजमानेवाले माइन्त्स शहरसे ही गये थे। इनमेंसे अनेकोंने यह कला गुटेन-बर्ग या श्यॉफ्फरसे सीखी थी। १४६८में उसकी मृत्यु पर यह कला ९ शहरोंमें फैल चुकी थी।

प्रारम्भके सभी मुद्रक भाग्यशाली न थे। कहते हैं कि गुटेनबर्गकी आहें उन्हें लगीं। कई देवादार बन गये। १४६६ में फुस्ट पेरिसमें महामारीमें मरा और उसका दामाद पेटर श्यॉफ्फर उसके महान् प्रेस-का मालिक बना। श्यॉफ्फर मुकद्दमेमें गुटेनबर्गके विरुद्ध होने पर भी अपने आश्रयदाताको भूला न था। फुस्टकी मृत्युके दो ही वर्ष बाद छापी गई पुस्तकोंमें उसने दो 'योहानों' का नाम आदरसे लिया है। एक तो मुद्रण-कलाके प्रवर्तक योहानेस गुटेनबर्गका और दूसरे अपने ससुर योहानेस फुस्टका। केवल उसके पुत्रने अपने पिताको मुद्रण-कलाका आविष्कारक बताकर गुटेनबर्गके नामको भुलानेका प्रयत्न किया था।

**वृद्ध और विस्मृत** – मुकद्दमा हारने पर गुटेनबर्ग बिलकुल साधनहीन हो गया। अदालतने उसका कारखाना और उसमें छपी बाइबलें फुस्टको दिला दीं। इस समय वह बूढ़ा हो चला था। अपनी सारी जिन्दगीकी मेहनत खोनेसे उसको बहुत धक्का लगा। फिर भी उसने साहस नहीं खोया। साधन जुटानेका प्रयत्न करता रहा। माइन्त्स शहरकी सिन्डिकेटके एक मान्य सदस्य डॉ० हुमरीने किसी तरहसे गुटेनबर्गके कारखानेका एक हिस्सा अपने अधिकारमें कर लिया था। गुटेनबर्गके प्रति उसके मनमें बड़ी सहानुभूति थी। उसने प्रेसका वह हिस्सा फिर गुटेनबर्गको सौंप दिया और साथ ही कुछ धन भी दिया। वहाँ गुटेनबर्गने 'केथोलिकोन' नामक विश्वकोश तैयार किया। कलाकी दृष्टिसे यह बाइबल जैसा सुन्दर तो न था, पर इसकी छपाई स्पष्ट और सुघड़ थी।

फिर भी गुटेनबर्गके जीवनमें आँधियाँ आती रहीं। उसका जीवन-संघर्ष उग्रतर होता रहा। सत्ताकी छीना-झपटीमें माइन्त्स शहर जला दिया गया। गुटेनबर्गके छापाखानेको भी बड़ा नुकसान पहुँचा। नये सत्ताधीश आडोल्फ फौन नास्साउने एल्टविलेमें एक प्रेस खोलनेको कहा। वहाँ उसने प्रेस खोला और वाल्टर म्युंत्से परिवारके लड़कोंको प्रशिक्षित किया। नास्साउको गुटेनबर्गने इतना प्रभावित किया कि उसने गुटेनबर्गके लिए जीवन-पर्यन्त अन्न–वस्त्रकी व्यवस्था कर दी।

गुटेनबर्गकी मुद्रण-कला दावानलकी तरह सारे संसारमें फैल गई। सेनेफेल्डरने लिथोग्राफी पद्धतिको विकसित किया और चित्र-मुद्रणको सम्भव बनाया। रोटरी प्रेसके रूपमें आज मुद्रण-कला सम्पूर्णताको प्राप्त कर चुकी है।

**गुटेनबर्ग म्यूजियम** – सामान्य जनता तक साहित्यको पहुँचानेवाले गुटेनबर्गके संघर्षों और उसकी अनमोल देनका साक्षी है वह म्यूजियम जो उसके प्रशंसकोंने बनाया है। सन् १९५७ में इन्टर–नेशनल गुटेनबर्ग म्यूजियमकी स्थापना हुई। इसके प्रमुख डा० रुडोल्फ श्योडरने दूसरे विश्वयुद्धमें नष्ट हुए गुटेन-बर्ग म्यूजियमको पुनः प्रतिष्ठित करनेके लिए एक कार्यकारिणी योजना समिति बनाई। इस समितिमें हेमिंग्वे, फोयख्तवांगर, प्रो० होयस, ब्रान्ड्ट, ब्रूनो वाल्टर आदि प्रसिद्ध व्यक्ति थे। देश-विदेशके बड़े बड़े उद्योगपतियों और प्रकाशकोंने भी इसमें सहयोग दिया। विदेशोंसे २० लाख मार्ककी सहायता मिली। शेष रकम माइन्त्स शहर और जर्मनीके अन्य शहरोंने इकट्ठी की।

भवन बनकर जब तैयार हुआ, तो प्राचीन म्यूजियमसे बचाई गई सारी अनमोल सामग्री यहाँ लाई गई। दुनियाके कोने कोनेसे अनेक मुद्रक-संघोंने मुद्रण-कलाकी अमूल्य आवश्यक सामग्री भेजी।

म्यूजियमके सामने प्रसिद्ध शिल्पी प्रो० वेइमो आल्टोनेन द्वारा निर्मित गुटेनबर्गकी प्रतिमा है। विशाल प्रवेश-द्वारको पाँचों सदियोंके विभिन्न टाइपोंके ब्लाक कास्टिंग द्वारा सजाया गया है। प्रवेश-द्वारके सामने ही एक बड़े नकशेमें विभिन्न देशोंकी मुद्रण-कलाका विकास चित्रित किया गया है। यहीं बगलवाले जीनेमें गुटेनबर्गका वह ५०० वर्ष प्राचीन छापाखाना है, जहाँ पहुँचकर दर्शक अपने आपको ५०० साल पहलेकी दुनियामें पाते हैं।







भवनकी पहली मंजिल पर गुटेनबर्गके प्रयोगों–आविष्कारोंके नमूने प्रदर्शित हैं। एक अलमारीमें म्यूजियमकी सबसे अधिक कीमती वस्तु, गुटेनबर्ग द्वारा प्रकाशित बाइबलकी प्रति रखी है। दूसरी अलमा-रियोंमें प्राचीन और अर्वाचीन मुद्रणके अत्यन्त दुर्लभ नमूने हैं।

यहीं पर एक ग्राफिक विभाग भी है, जहाँ काष्ठ-चित्र, कॉपरप्लेट, एनग्रेविंग, एचिंग और लिथो-ग्राफीके नमूने ऐतिहासिक क्रममें प्रदर्शित हैं। दूसरी मंजिल पर बेबिलोन और मिसरकी पांडुलिपियाँ ग्रीक और रोमन दस्तावेजोंके साथ रखी हैं।

भवनके अन्य खंड भी महत्त्वपूर्ण हैं। एक जगह ७६० ई. में लकड़ीसे बनाये कागजका अलभ्य नमूना है जो विश्वमें और किसी जगह नहीं है। एक जगह एक प्रेस है जिसमें उस जमानेका एक अख-बार छपता दिखाया गया है।

जिल्दसाजी, टाइप फाउन्ड्री और कागजके अलग अलग विभाग हैं। एशिया और यूरोपके मुद्रण-कलाके नमूने हैं और बीसवीं सदीकी उत्तमोत्तम कृतियोंका संग्रह है। और इस तरह विश्वमें अपने ढंगका अकेला यह म्यूजियम मुद्रण-कलाका जीता-जागता इतिहास प्रस्तुत करता है।

म्यूजियमके पुनरुद्घाटनके प्रथम वर्षमें ६० देशोंके ७० हजार प्रेक्षकोंके नाम संग्रहालयकी अतिथि-पुस्तकमें दर्ज हैं, जो इसकी लोकप्रियताका प्रमाण है। म्यूजियम देख लेनेके बाद इसमें तनिक सन्देह नहीं रह जाता कि गुटेनबर्ग विश्वमें नव-जागरणके सूत्रधारोंमेंसे था और उसकी मूर्तिके सामने दर्शकका सिर श्रद्धासे झुक जाता है।

## PERSONALITY, TRADITION AND NATURALNESS IN ART

"In our view, a real work of art must show the artist's personality, must be natural and must conform to tradition as well. They must be well balanced. Too much emphasis on personality may lead to eccentricity; on naturalness, to mere imitation, on tradition, to inelasticity. What is understood by composition in the academic sense has no place in our system of teaching. We prefer the term creation instead. By composition is meant only the bringing together of certain unrelated parts and then shape them into rhythmic whole, the life movement coming last. It is like creating body first and putting the breath of life into it afterwards. To the Indian artist the life movement suggests itself along with the Idea. Then comes rhythm closely followed by form. To our mind, art is the complete whole and is to be judged as such. A mere analysis of its component parts is of no help. Art is a *live* something and it is so intermingled with artist's personality that it is well-nigh impossible to separate the two."

**—Nandalal Bose**

FROM: *An Album of Nandalal Bose*

## ☆ ☆ ☆ भारतके प्राचीन-साहित्यमें विमान-रचना

**श्रीमती सरोजकुमारी दीक्षा, एम. ए., दिल्ली**

महर्षि दयानन्दने ऋग्वेदादि भाष्य-भूमिकामें नौविमानादि प्रकरणमें कुछ इस प्रकारके मन्त्रोंका उल्लेख किया है जिनमें पानीके जहाजों एवं विमानोंका वर्णन है। रामायणके अध्येता पुष्पक-विमानसे भली प्रकार परिचित हैं। महाराज भोजके 'समरांगण सूत्रधार'में पारेसे उड़नेवाले विमानका उल्लेख है, इसी प्रकार 'युक्तिकल्पतरु'में विमानका वर्णन मिलता है। किन्तु, फिर भी पाश्चात्य धारणा यही है कि अध्यात्म-प्रधान भारत देशमें भौतिक उन्नतिकी संभावना नहीं की जा सकती। जब तक कोई वैज्ञानिक भारतके प्राचीन साहित्यमें उपलब्ध वर्णनोंके आधार पर किसी चमत्कारी, भौतिक उपकरणका निर्माण न कर दे, तब तक यह कोई स्वीकार करनेको तैयार नहीं है कि भारतके प्राचीन कालमें भी भौतिक उन्नति चरम सीमा पर थी। किन्तु कठिनाई यह है कि संस्कृत साहित्यके विद्वान् विज्ञानसे अपरिचित हैं, और वैज्ञानिक संस्कृत साहित्यसे। जब तक कोई वैज्ञानिक ही संस्कृत साहित्यका भली प्रकार अध्ययन न कर ले, तब तक संस्कृत साहित्यमें उपलब्ध विज्ञानका उपयोग नहीं किया जा सकता। हम संस्कृत पढ़ने लिखनेवाले लोग तो केवल प्राचीन साहित्यमें उपलब्ध वर्णनोंका उल्लेख करके विज्ञानमें अभिरुचि रखनेवाले पाठकोंको प्रेरणा ही दे सकते हैं कि वे वैज्ञानिक प्रगतिमें अपने प्राचीन साहित्यका भी उपयोग करें। अभी पीछे सन् १९५८में स्वामी ब्रह्ममुनि परिव्राजकने भारद्वाज मुनिकृत 'यन्त्र सर्वस्व'के वैज्ञानिक प्रकरणका हिन्दी अनुवाद प्रकाशित किया है, जिसमें प्राचीन कालमें भारत विज्ञानमें कितनी प्रगति पर था, इसका पता चलता है। मैं विज्ञानमें अभिरुचि रखनेवाले पाठकोंसे निवेदन करूँगी कि वे उसका अध्ययन अवश्य करें। इस वैमानिक प्रकरणमें ९७ पुरातन विज्ञान विषयक ग्रन्थोंका उल्लेख भी हुआ है। साथ ही चाक्रायणि, घुण्डिनाथ आदि ३६ उन वैज्ञानिकोंके नाम भी उपलब्ध होते हैं जो विमानादि बनानेमें निपुण थे।

यों तो वैमानिक प्रकरणमें मान्त्रिक (योगसिद्धिसे सम्पन्न) एवं तान्त्रिक (औषध, युक्ति एवं शक्तिमय वस्तु-प्रयोगसे सम्पन्न) विमानोंका भी उल्लेख प्राप्त होता है। किन्तु हम यहाँ कृतक (यान्त्रिक, कला, मशीन, ऐंजिन आदिसे प्रयुक्त) विमानोंका ही उल्लेख करेंगे, क्योंकि वैज्ञानिक प्रगतिके निदर्शनके रूपमें इनका ही वर्णन आवश्यक है।

कृतक विमान २५ प्रकारके हैं, जिनमेंसे चार मुख्य हैं— (१) शकुन, (२) सुन्दर, (३) रुक्म, (४) त्रिपुर। शकुन विमान पक्षीके आकारका होता है, उसके पंख एवं पूंछ आदि २८ अंग होते हैं। इसकी रचना कृत्रिम लोहेसे की जाती है। इसकी पीठ पर तीन कक्ष होते हैं। प्रथम कक्षमें यन्त्रोंके उपकरण, द्वितीयमें यात्रियोंके बैठनेका स्थान तथा तीसरेमें सिद्ध यन्त्र आदि साधन रहते हैं। इसमें औष्म्ययन्त्र (इंजिन), वायुको खींचनेके लिए वाताकर्षण यन्त्र तथा भूमि पर संचार करनेके लिए चक्र भी लगा रहता है।

सुन्दर विमान शुण्डालके आधार पर चलनेवाला जेट विमान है। शुण्डाल सूण्ड जैसा एक बालिश्त मोटा और १२ बालिश्त लम्बा होता है। इसीसे विमानको गति मिलती है। इस विमानकी गति एक घंटेमें ८००० मील कही जाती है। इसमें ३२ विद्युत्यन्त्रोंकी स्थापना की जाती है। सुन्दर विमानका आवरण भी शकुन विमानकी तरह राजलोहेसे ही बनता है। इस विमानमें पीठ, धूमनाल स्तम्भ, धूमोद्गमयन्त्र, मुख्य लोहेकी नाल, वातप्रसारण, विद्युत्यन्त्र और चातुर्मुखोष्मक आदि अंग होते हैं।





तीसरे प्रकारका रुक्म विमान है। यह विमान भी बनता तो राजलोहेसे ही है, पर इसके लोहेको सुनहरे रंगका बना लिया जाता है, इसीसे इसका नाम रुक्म विमान है। इसके वर्णनसे पता चलता है कि पारस जैसी कोई चीज अवश्य रही होगी, जो लोहेको सोना बना देती होगी। १२ बालिश्त लम्बे लोहेके चक्रको जंजीरके द्वारा अन्य चक्रोंसे युक्त कर अँगूठे द्वारा बटन दबानेसे इसके सभी कलायन्त्र चल पड़ते हैं और यान गतिमान् हो जाता है। रुक्म विमानमें अभ्रककी दीवारें बनाई जाती हैं।

त्रिपुर विमानके मुख्य तीन अंग हैं। पहला सबसे बड़ा, दूसरा उससे छोटा और तीसरा उससे भी छोटा। इन तीनों अंगोंके द्वारा यह जल, स्थल और आकाश—तीनों जगह गमन करता है। यह पर्वतादि पर भी चढ़ जाता है। इस विमानमें अत्यन्त वर्षा, वात, धूप आदिके प्रतिकारके लिए वर्षोप-संहार, वातनिरसनयन्त्र, आतपोपसंहार आदि यन्त्रोंका भी विधान है। इसमें एक चिन्तासूचिका डोरी रहती है। साथमें भाषणाकर्षक, दिशाप्रदर्शक तथा शीतोष्णत्वमापक यन्त्र भी होते हैं। ऊपरकी वायुको चूसनेके लिए सीत्कारी यन्त्र होता है, जिससे सर्वत्र वायु प्राप्त होती है।

विमानोंके निर्माणके लिए जो लोहा लगाया जाता है वह बारह स्थानोंसे प्राप्त किया जा सकता है—खनिज, जलज, ओषधिज, धातुज, कृमिज, क्षारज, अण्डज, स्थलज, अपभ्रंशक, कृतक आदि। यह लोहा सौम, सौण्डाल तथा मौत्विक भेदसे तीन प्रकारका है। इनमेंसे प्रत्येकके ११ भेद हैं। इस प्रकार ३३ प्रकारका लोहा विमानमें प्रयुक्त होता है। द्रावकतारों पर गेण्डे आदिके चर्मको लगानेका परामर्श दिया गया है।

विमानके पाँच मार्ग हैं—रेखापथ, मण्डल, कक्ष्य, शक्ति और केन्द्र। इन मार्गों पर आकाशमें विमान चलानेमें अनेक बाधाएँ उपस्थित हो जाती हैं। उनके निवारणार्थ कुछ विशेष प्रकारके यन्त्रोंका विमानमें लगाना आवश्यक है। शक्त्याकर्षण यन्त्रसे आकाश-तरंगों और वातसूत्रोंसे होनेवाली क्षतिको रोका जा सकता है। आकाशमें व्याप्त विषशक्तिके आक्रमणको रोकनेके लिए अंगोपसंहार यन्त्रका तथा भूगर्भसे अथवा पृथ्वीकी बाह्य कक्षाओंसे प्रकट हुए अनिष्टोंके निवारणार्थ विस्तृतास्य-क्रिया-यन्त्रका उपयोग किया जाता है—रोचिषी आदि १२ उल्काओंसे युक्त आकाशीय वातावरण विमानको शिथिल व मैला कर देता है। विद्युत्द्वादशक यन्त्रसे इसके कुप्रभावको रोका जा सकता है। प्राणकुण्डलिनी यन्त्रसे विमानमें स्थित धूम, विद्युत् और वायुको नियन्त्रित किया जा सकता है।

आकाशमें ग्रहोंके प्रभावसे तीव्र वेगसे आती हुई शीतरसधारा, शीतधूमधारा तथा शीतवायुधाराको शक्त्युद्गमयन्त्रसे बचा लिया जाता है। मेघोंसे विद्युत्के पतनकी आशंकाको रोकनेके लिए धूप विमानके सिर पर छतरीके आकारका घूमता हुआ शिरःकीलयन्त्र लगाया जाता है, जिससे विद्युत्का प्रभाव दूर हो सके। दिशाम्पति-यन्त्रसे आती दिशाओंमें व्याप्त १५ कौवेर विद्युत् शक्तिपूर्ण वायुओंसे होनेवाले यात्रियोंके कष्टों-का निवारण किया जाता है। ग्रहसन्धिमें विद्यमान ज्वालामुख-विषशक्तिसे यात्री मर तक सकते हैं, पट्टिका-भ्रक यन्त्रसे उसे नष्ट कर डालना चाहिए। विमानमें वैश्वानरनालयन्त्र भी लगाया जा सकता है, जो भोजनादि पकानेके काम आता है। इन वर्णनोंसे पता चलता है कि नाना ग्रहोंमें यात्राकी भी कल्पना इन ऋषियोंके मस्तिष्कमें रही है।

ग्रीष्मकालमें उष्णकिरणों द्वारा उत्पन्न कुलिकाशक्ति विमानको भस्म कर डालती है। कुण्टिणी-शक्ति-यन्त्रसे उन उष्ण किरणोंको पिया जा सकता है। इसी प्रकार प्राणियोंके जीवन-रसको नष्ट करनेवाली पंचशिखा नामकी धातिका शक्तिको पुष्पिणीयन्त्रसे नियन्त्रित किया जाता है। वायुओंके आवर्त एवं सूर्य-किरणोंके संसर्गसे वज्र-समान विद्युत्के पतनको बिंजुलादर्श यन्त्रसे रोका जा सकता है।

भारतमें विमान केवल यात्राके निमित्त ही निर्मित नहीं होते थे, वरन् युद्धादिके लिए भी उनका उपयोग था। युद्धमें सफलता प्राप्त करनेके लिए विमानका अदृश्यकरण, शत्रुओं पर धूआँ फेंकना, शत्रुओंसे

अपने विमानकी रक्षाके लिए अपने विमानको मेघावृत कर लेना, शत्रुके विमानों द्वारा घिर जाने पर ज्वालाशक्तिको प्रसारित करना, दूरसे आते हुए शत्रु-विमान पर ४०८७ तरंगें फेंक कर उसे उड़नेमें असमर्थ कर देना, शत्रुसेना पर असह्य महाशब्द (शब्दबम) फेंक कर उसे भयभीत, बधिर, अथवा हृदय-रोगसे पीड़ित कर देना, तमोयन्त्रसे शत्रुओं पर अन्धकार फेंक देना आदि उपायोंका वर्णन अत्यन्त विस्तारसे मिलता है। शत्रुओं पर वैरूप्यदर्पणसे अनेक प्रकारके धूओं एवं तेज प्रकाशको फेंक कर उन्हें विरूप करने, मूर्च्छित करने तथा भिन्न-भिन्न रोगोंसे ग्रस्त करनेकी पद्धति बतलायी गयी है। शत्रुके द्वारा भूमिमें छिपाए पदार्थोंको गुहागर्भादर्शयन्त्र द्वारा प्रतिविम्ब (फोटो) लिए जानेका वर्णन भी उपलब्ध होता है। शत्रु द्वारा विघातक शस्त्रोंके छोड़ने पर वक्र-प्रसारण-यन्त्रसे विमानको वक्रगति दे दी जाती है।

विभिन्न ऋतुओंमें अनेक प्रकारके विषैले तत्त्व होते हैं जो विमानयात्रियोंकी त्वचा, मांस, मज्जा, हड्डी आदिको हानि पहुँचाते हैं। अतः- विमानयात्रियोंके लिए विशेष प्रकारका वस्त्र बनाया जाना अनिवार्य है। रेशम, रुई, जल-काई तथा बालको, अभ्रकजल, कपूरजल या नागरमोथेके जलसे प्रक्षालित किया जाए और तव आचार्य गालव द्वारा निर्दिष्ट पद्धतिसे उसके धागे बनाए जाएँ। इसी प्रकार बाँस, केवड़ा, वड़, ताड़, आक, नारियल, सण आदिसे ८ बार शुद्ध करके इन्हींके वल्कल लेकर तन्द्रमुख नामक यन्त्रमें रखकर इनके भी तन्तु बना लें। और तब दोनों प्रकारके तन्तुओंसे आचार्य गालब द्वारा निर्दिष्ट पद्धतिसे वस्त्रोंका निर्माण किया जाए। उस तैयार वस्त्रको अलसी, तुलसी, आँवला, शमी, कालीतुलसी तथा सरसोंके बीजोंके तेलमें सप्ताह भर धूपमें प्रतिदिन पाँच बार तपाकर सुखा लिया जाए। इसके बाद इस वस्त्रको लाख, इमली, मधु, तिलकी खल, अभ्रक, हरिणशृंग आदिकी राखमें मिलाकर मूषा (कृत्रिम बोतल)में भरकर कूर्मव्यासटिका (कछवेके आकारवाले कुण्ड)में अत्यन्त वेगसे फेंकें। और फिर उसमें अगस्त्य वृक्षके ८ सेर पत्तोंका रस तथा स्वर्णमाक्षिक, अभ्रक, सुहागा, बकुल आदिके फलोंका तेल भी डाल दें। इस प्रकार तैयार वस्त्रका आचार्य अग्निमित्र द्वारा निर्दिष्ट विधिके अनुसार कवच आदि बना लिए जाएँ।

ऋतुभेदके अनुसार भिन्न भिन्न प्रकारके भोजनोंका भी उल्लेख प्राप्त होता है। वसन्त एवं ग्रीष्ममें भैंसका दूध, अरहरकी दाल और चावल अथवा भेड़का मांस लेना चाहिए। वर्षा एवं शरद् ऋतुमें गायका दूध, गेहूँकी रोटी एवं मूँगकी दाल अथवा मुर्गेका मांस खाना चाहिए। हेमन्त एवं शिशिर ऋतुमें वकरीका दूध, जौकी रोटी एवं मूँगकी दाल अथवा कबूतरका मांस खाना चाहिए। ब्राह्मणोंको मांस खानेका निषेध किया है। इनके अतिरिक्त आटेके लड्डू, कसार आदि खानेका भी विधान किया गया है। इसी प्रकार कन्द-मूल, फल, घृत, दूध, मुरब्बा, अचार, अर्क, शरबत आदि लेनेकी विधि भी बतलायी गयी है। चावलको ५ बार थोड़ा थोड़ा करके खाना चाहिए। अन्य यात्रियोंको भी कब-कब खाना चाहिए इसका उल्लेख मिलता है।

उपर्युक्त सम्पूर्ण वर्णनसे स्पष्ट है कि भारतमें विमान-रचनाकी कलाका अत्यन्त विकास था। यदि पाठकोंको यह लेख रुचिकर लगा तो अन्य लेखोंमें इन विमानोंके निर्माणकी विधि पर भी विस्तारपूर्वक प्रकाश डाला जा सकता है। हमारा विज्ञानमें अभिरुचि रखनेवाले पाठकोंसे निवेदन है कि वे इस प्रकार-के ग्रन्थोंका मनोयोगपूर्वक अध्ययन करें। हमें विश्वास है कि इनसे उनके लिए अनुसन्धानके नये मार्ग प्रशस्त होंगे।



# સદાચારનું વિજ્ઞાન

ધર્માનુસારી શારીરિક ક્રિયાઓને સદાચાર કહીએ, તો સદાચારરૂપી વૃક્ષનું મૂળ ધર્મ જ ગણાય. પ્રત્યેક જીવંત વ્યક્તિની પ્રવૃત્તિ કુદરતી રીતે જ અધર્માચરણ તરફ હોય છે. દરેકને વિના રોકટોક ખાવા-ફરવાની ઇચ્છા છે. આ પ્રવૃત્તિ ચાલુ રહી, તો મનુષ્યમાં દેવાંશ વિકસિત ન થતાં, તે પશુસમાન બની જીવનને વેડફી દેશે. સદાચારરૂપી અંકુશને કારણે મનુષ્યની નિરંકુશ વૃત્તિઓ કાબૂમાં રહે છે અને તે યથેચ્છ આહારવિહારમાં જ મસ્ત નથી બનતો. પ્રત્યેક કાર્યને નિયમિત રીતે ધર્માનુસારી બનાવવા પ્રયત્ન કરીએ તો આપોઆપ સંયમ પ્રગટશે. મનુષ્યમાં દેહભાવનું પ્રાગટ્ય થતાં તે સ્વયં ભગવાન પ્રતિ પ્રગતિ કરશે, તેનું જીવન શતદલકમલસમ વિકસિત બની ઈશ્વરનાં ચરણોમાં સમર્પિત થશે અને તેના યશની સૌરભ ચારે દિશાઓને પ્રફુલ્લિત બનાવશે. આથી જ ધર્મને સદાચારનું મૂળ કહ્યું છે. સદાચારરૂપી વૃક્ષનું થડ તે આયુષ્ય, અર્થાત્ સદાચારપાલનથી આયુષ્ય વધે છે. જિંદગી વધારવાના અનેક ઉપાયોમાં સંયમ મુખ્ય છે. આપણી ઇંદ્રિયો અને મનની ઇચ્છાઓનો નિગ્રહ કરવાથી આયુષ્ય વધે છે. આપણી જીવનયાત્રામાં વિવિધ પ્રકારનું અતિપણું આવે છે તેને સંયમિત કરી સદાચાર, તપસ્યા અને સંયમનો ઉપદેશ આપે છે અને એમ આયુવૃદ્ધિમાં સહાયરૂપ થાય છે. આથી જ સદાચારી સ્ત્રીપુરુષો દીર્ઘાયુ થાય છે.

સદાચાર-તરુની શાખા તે ધન અને પાંદડાં તે આપણી વાસનાઓ. સદાચાર સર્વ રીતે ધનસંગ્રહમાં અનુકૂળ બને છે. સામાન્ય રીતે ધનલોભને ત્રણ ભાગોમાં વહેંચી શકાય—ધન મેળવવું, તેને રક્ષવું, તેમાં વધારે કરવો. હવે જો શરીર બલવાન, કામ કરી શકે તેવું અને ખડતલ હોય, બુદ્ધિ પ્રત્યેક વિષયને યોગ્ય રીતે પકડી શકતી હોય, મન સ્થિર અને ઉત્સાહી હોય અને સ્વભાવ વિશ્વાસુ તથા લોકપ્રેમી હોય તો તે ધન મેળવવું કંઈ જ મુશ્કેલ નથી. સદાચાર પાળવાથી શરીર, બુદ્ધિ અને સ્વભાવમાં ઉપલા ગુણો પ્રગટે છે અને ધન મેળવવું સહેલું બને છે. ભોગવવાની વૃત્તિ કાબૂમાં રાખીને, વિલાસીવૃત્તિને દબાવાથી અને મિથ્યા ડોળ-દેખાવ છોડવાથી ધનનું રક્ષણ થાય છે. સદાચારપાલનથી ધનરક્ષણ પણ સુંદર રીતે થાય છે. પ્રમાણસરનો ખર્ચ, પરિણામનું ભાન અને સામાજિક સુવ્યવસ્થા હોય તો ધનની વૃદ્ધિ થઈ શકે. સદાચારપાલનથી આ ગુણો કેળવાય છે અને ધનવૃદ્ધિ શક્ય બને છે. સદાચારવૃક્ષનાં પાન તે કામનાઓ. આ કામનાઓનું સ્વરૂપ એવું છે કે જેમ અગ્નિમાં ઘી રેડતાં જ તે પ્રજ્જ્વલી ઊઠે છે, તે જ પ્રમાણે ભોગી થવાથી વાસનાઓ પ્રબળ બને છે. વિષયવાસનાઓની વૃદ્ધિથી સંસારમાં જીવને ઘણાં દુ:ખ ભોગવવાં પડે છે, વાસનાઓ પર અંકુશ રાખવાથી જ સાચા સુખનો અનુભવ થઈ શકે. સદાચારપાલનથી વાસનાઓ કાબૂમાં આવે છે, તેથી જ કામનાઓને સદાચારતરુનાં પાન કહ્યાં છે.

સદાચારવૃક્ષનું ફૂલ યશ છે, અર્થાત્ સદાચારીની કીર્તિ સંસારમાં ફેલાય છે. નમ્રતા, પવિત્રતા, સારું ચારિત્ર્ય, સુશીલ, સંયમ વગેરે ગુણોથી જ કીર્તિ મળે છે. જેનામાં આ ગુણ છે, તે સૌને પોતાની તરફ આકર્ષશે. સદાચારી મનુષ્યમાં ઉપર્યુક્ત ગુણો સ્વયં પ્રગટે છે અને સદાચારી વિશેષ કીર્તિમાન બને છે. જે ગુણો સૌને માટે ઇચ્છનીય છે, તેના પાલન કરનાર પ્રશંસાપાત્ર બને તેમાં શી નવાઈ! વિદ્યાલયમાં સુંદર અભ્યાસ કરનાર ઇનામ મેળવે છે, તેના જેવું આનું છે. સદાચારીને કીર્તિલાભ રૂપી ઇનામ મળે છે, અને યશથી તો માનવી અમરત્વને વરે છે, એ કોણ નથી જાણતું? શાસ્ત્રસિદ્ધાંત મુજબ 'જેની કીર્તિ જીવતી, તે જીવતો' આ જ સદાચાર-વૃક્ષના પુષ્પનું ફળ છે.

(શ્રી નાનજીભાઈ કૃત 'મારી અનુભવ કથા'માંથી)



જીવન-સંગીત
શિલ્પ : બેલુર, મહીસુર
આલેખક
જગન્નાથ અહિવાસી

# આયુર્વેદ

नात्मार्थं नापि कामार्थं अथ भूतदयां प्रति ।।



